में कहा गया है कि बुद्ध अवतार कलियुग में जगन्नाथ दारु ब्रह्म के रूप में पूजित होंगे।[1]

बुद्ध और जगन्नाथ के इस अवतारवादी सम्बन्ध के मूल में पर्यायवाची नामों के प्रयोग का सूत्र भी आँका जा सकता है। क्योंकि उक्त तथ्यों के अध्ययन से यह प्रकट होता है कि पूर्वमध्यकाल में जगन्नाथ भी आदि बुद्ध और उनके अन्य रूपों के नाम-पर्याय के रूप में प्रचलित थे जिसके फलस्वरूप उन्हें बुद्ध का अवतार माना गया।

## मुनीन्द्र

कबीर पन्थी सन्तों की परम्परा में मान्य कबीर के शिष्य धर्मदास ने चतुर्युगी अवतारों में त्रेता युग का अवतार मुनीन्द्र को माना है।[2] बौद्ध साहित्य में बुद्ध का एक मुनीन्द्र रूप प्रचलित रहा है जिसका सम्बन्ध उत्तरकालीन बौद्ध सिद्धों से भी जान पड़ता है। अतः धर्मदास ने मुनीन्द्र के जिस रूप को ग्रहण किया है राम के अतिरिक्त बौद्ध रूप से भी उसका सम्बन्ध माना जा सकता है।

'बोधिचर्यावतार' में मुनीन्द्र का प्रयोग बुद्ध अवतार के लिए हुआ है। यहाँ वे संसार के दुःख महार्णव से सत्वों का उद्धार करने वाले मुनीन्द्र हैं। इस की व्याख्या में कहा गया है कि एक कल्प में सर्वार्थ हित-साधन के लिए बुद्ध भगवान मुनीन्द्र बोधिसत्व के रूप में अवतरित हुए।[3] इस ग्रंथ में बुद्ध के अवतारवादी कार्य से भी उनके मुनीन्द्रत्व का भान होता है। क्योंकि एक स्थल पर उन्हें साधुओं का परित्राता या परित्राण कर्ता कहा गया है तथा 'एवमाम मुनीन्द्राणां प्रणमामि' जैसे पदों का उल्लेख मिलता है।[4] वज्रयानी तंत्रों में विख्यात 'प्रज्ञोपायविनिश्चय सिद्धि' में मुनीन्द्र के अवतारवादी उपास्य रूप का वर्णन करते हुए बताया गया है कि त्रिभुवन के समस्त दुःखों को ध्वस्त करने में प्रवृत्त अनुपम करुणा से युक्त, गुणों के आगार अपरिमित क्लेशादि दुःख एवं अपर दुःखों से मुक्त होने के लिए प्रवृत्त होते हैं।[5] इसी प्रकार 'ज्ञानसिद्धि' में भी बुद्ध को मायः मुनीन्द्र या भगवान् मुनि कहा गया

---

१ मै० रे० प० पृ० २५४ दारु ब्रह्म गीता
समुद्रे मेलिब क्षिम प्रभु देव रामा, कलियुगे थापिबे से दारु ब्रह्म पूजा।

२ धर्मदास की शब्दावली पृ० ९८ शब्द ३
'त्रेतायाम मुनीन्द्र कहाए, मधुकर विप्र को दर्श सरना'

३ बोधिचर्यावतार (प्रज्ञाकर मति) पृ० १० ७।

४ बोधिचर्यावतार (प्रज्ञाकर मति) पृ० ९५, ४६ और पृ० ५१ ९५।

५ टू० वज्र० वर्क्स १ १८।

है।[1] सरह-पाद विरचित 'दोहाकोश' में मुनीन्द्र का प्रयोग अवसर देखने में आता है।[2] 'स्वयम्भू पुराण' में स्वयम्भू प्राय मुनीन्द्र के रूप में भी विख्यात हैं।[3] 'धर्म-पूजा-विधान' में धर्म ठाकुर के अवतारी विष्णु को ही मुनीन्द्र कहा गया है।[4]

इससे प्रतीत होता है कि मुनीन्द्र बुद्ध के बोधिसत्व अवतारों में से थे। प्रायः बुद्ध के पर्याय स्वरूप भी इनका प्रयोग होता रहा है। मुनीन्द्र का यह सम्बन्ध उत्तरवर्ती आदि बुद्ध के विग्रह रूपों तक अक्षुण्ण दीख पड़ता है। कालान्तर में ये विष्णु से अभिहित किये गये और साधु परित्राण इनका एक अवतार हेतु माना गया।

## निरंजन

कबीर पंथ में निरंजन के जिस रूप का अत्यधिक प्रचार हुआ है[5] उसका एक रूप वज्रयानी सिद्ध तथा उत्तरवर्ती बौद्ध प्रभावित पूर्वी सम्प्रदायों में परिलक्षित होता है। वज्रयानी सिद्धों में आदि बुद्ध ही निरंजन कहा जाता है।[6] 'दोहा कोष' में संकलित तिल्लोपाद के एक दोहे में कहा गया है कि मैं ही जगत, मैं ही बुद्ध और मैं ही निरंजन रूप अमनसिकार और भवभंजन हूँ।[7] पुनः एक दूसरे दोहे में शून्य निरंजन परम महासुख को पुण्य न पाने का अर्थात् दुर्लभ होने का उल्लेख किया गया है।[8] अद्वय वज्र के मत से निरंजन का शाश्वत रूप निराकार है।[9] कृष्णाचार्य के प्रथम पद की टीका में योगियों को निरंजन (सहजकाय) में लीन होने के लिए कहा गया है।[10] यहाँ निरंजन सहजकाय का द्योतक प्रतीत होता है। राहुल जी ने सरहपाद के विचारों को लेकर कहा है कि सरह ने परमपद को लोकभाषा में शून्य निरंजन कहा है। उपनिषदों ने भी ब्रह्म का निरंजन होना स्वीकार किया। परन्तु ब्रह्मवादियों के विपरीत सरह ने उसे खसमोपम स्वभाव का माना है।[11] 'साधन माला' में करुणामय बुद्ध की शरण जाने के पूर्व समस्त सर्वधर्म समन्वित निरंजन को रस रूप कहा गया है।[12]

---

१ हू मच शानसिद्धि १ २९। २ दो को राहुल पृ० १८५, ११० छायानुसार 'मुनीन्द्र के हाथ का वज्र ताल न कभी पंक से निकला प्रत्यक्ष देख रे।'
३ स्वयम्भू पृ ७।
४ धर्मपूजा-विधान पृ० १२।
५. कबीर-अध्याय ५ में निरंजन का विस्तृत परिचय द्रष्टव्य।
६ ओ० रे क पृ १२६।
७ दो को० (बागची) पृ० ५, २९
हउ जगु हउ बुद्ध हउ णिरंजण। हउ अमणसियार भवभंजण।
८. दो को (बागची) पृ० ५४ ४।
९ बौ० गा दो पृ० ८८।
१० बौ गा० दो पृ ११०।
११ दो को० राहुल। भू पृ० ११।
१२. साध० मा० भूक पृ० १९।

## बौद्ध विकास क्रम

'कठोपनिषद्' के धर्मराज के अतिरिक्त परम्परा की दृष्टि से 'धर्म' शब्द का सम्बन्ध प्रायः बौद्ध उपास्यों से रहा है। 'सद्धर्म पुण्डरीक' में धर्म स्वामी धर्मराजा धर्मेश्वर नाम बुद्धों के आए हैं।[1] 'सद्धर्म पुण्डरीक' में सप्त मानुषी बुद्धों में मान्य कश्यप को धर्म स्वामी कहा गया है।[2] बहुत सम्भव है कि बाद में चल कर कश्यप और धर्म स्वामी के इस सम्बन्ध ने धर्म ठाकुर और कूर्म तथा निरंजन का धर्म ठाकुर से सम्बद्ध होने के कारण निरंजन और कूर्म के सम्बन्ध विकास में बीजांकुर का कार्य किया हो। 'सद्धर्म पुंडरीक' के अतिरिक्त 'मञ्जुश्रीमूलकल्प' में बुद्ध धर्मस्वामी और धर्मोत्तम कहे गए हैं।[3] 'बुद्ध चरित' (१६, ४६) में पराशरी से बौद्ध रूप में परिवर्तित कश्यप आदि बुद्ध को धर्म का अवतार मानते हैं। इसके अतिरिक्त 'बुद्ध चरित' (१० ५१) में बुद्ध को धर्म मूर्ति कह कर सम्बोधित किया गया है। सद्धर्म पुंडरीक में धर्मराज कहते हैं कि "मैं धर्मराज हूँ भवमर्दन के निमित्त लोक में उत्पन्न हुआ हूँ। मैं सत्वों के लिए धर्मभाषण करता हूँ" इसी क्रम में ५, ५ में कहा गया है कि यह कश्यप हैं मानों आकाश में वारिधर के सदृश फैल कर इसने आकाश को ढँक लिया है। तथागत कश्यप से कहते हैं कि बुद्ध के सदृश इस लोक में आते हैं और एक बार उत्पन्न होने के बाद वे प्राणियों को सत्य मार्ग दिखाते हैं।[4]

'सद्धर्म पुण्डरीक' के उपाख्यानों से उनके धर्ममेघ अवतार की भी पुष्टि होती है। 'सद्धर्म पु०' (५, १०) में ऋषि और देवता भी यही कहते हैं कि ये तथागत हैं और वारिधर के सदृश इस विश्व में उत्पन्न हुए हैं।

बुद्ध से अभिहित होने के बाद इन तथ्यों से यह स्पष्ट है कि बुद्धों में कश्यप ही धर्मराज धर्म स्वामी और धर्ममेघ के रूप में प्रचलित हुए। अतः मध्यकालीन धर्म ठाकुर और कूर्म के अभिन्न सम्बन्ध की पृष्ठभूमि कश्यप धर्म सम्बन्ध के रूप में पहले ही देखी जा सकती है। जो हो धर्मराज का यह रूप सद्धर्म पुंडरीक (प्रथम शती) से लेकर 'स्वयम्भू पुराण' (१०वीं शती) तक अविच्छिन्न रूप से दृष्टिगत होता है। स्वयम्भू को अन्य पर्यायों के साथ धर्मराज कहा गया है।[5]

मध्यकालीन धर्म सम्प्रदाय में प्रायः सर्वाधिक धर्म ठाकुर बौद्ध और

---

१. सद्धर्म पु० अध्याय पृ० २१२ १२५, २२। २. सद्धर्म पु० पृ० १२१।
३. म० मू० क० पृ० ४९५, ४९। ४. सद्धर्म पु० ५, १ ५, ५, ५, २६।
५. स्वयम्भू पु० पृ० ११।

वैष्णव मिश्रित रूप कहे जा सकते हैं। क्योंकि एक ओर तो ये आदि बुद्ध के पुत्र हैं और दूसरी ओर इन्हें स्वयं विष्णु भी माना जाता है।[1]

निरञ्जन रूप

इस सम्प्रदाय में प्रचलित 'धर्म-पूजा-विधान' नामक पुस्तक में धर्म ठाकुर को निरञ्जन और शून्य देवता कहा गया है।[2] प्रायः 'धर्म-पूजा विधान' और 'शून्य पुराण' दोनों में धर्म ठाकुर और निरंजन अभिन्न हैं।

'धर्म पूजा-विधान' के अनुसार ये शुद्ध सत्त्व और करुणामयी मूर्ति हैं। ये निरञ्जन स्वरूप वाहन, शून्य देव निरंजन और ब्रह्म रूप निरञ्जन हैं।[3] इन्हें सूक्ष्म रूप पर विराट काय, और विश्व रूप निरञ्जन भी कहा गया है।[4]

'विष्णु और दशावतार रूप

'शून्य पुराण' में तो ये नारायण के अवतार हैं ही 'धर्म-पूजा विधान' में भी ये नाना मूर्ति और महाविष्णु हैं।[5] इसके अतिरिक्त 'धर्म पूजा विधान' में दो या तीन बार इनसे सम्बद्ध दशावतार परम्पराओं का वर्णन हुआ है। जिनका विशेष परिचय 'दशावतार' नामक अध्याय में मिलेगा।

वृद्ध रूप

दादू पन्थ में दादू के आदि गुरु बुड्ढनदेव या वृद्धदेव नामक एक ब्राह्मण माने जाते हैं। उसी वृद्धदेव के सदृश धर्म सम्प्रदाय में भी धर्म ठाकुर का एक वृद्ध रूप प्रचलित है। इन्हें 'धर्म-पूजा विधान' में 'वृद्धरूप' और 'अनादि मंगल' में 'वृद्ध योगी' कहा गया है।[6] अतः निरंजन के रूप का कबीर पंथ में प्रचार देख कर धर्म सम्प्रदाय के वृद्धदेव का सम्बन्ध भी दादू पन्थ से जोड़ा जा सकता है।

उत्तरकालीन रूप

इस प्रकार धर्म ठाकुर के प्रारम्भिक विकास में बौद्ध तत्त्वों का योग तो अवश्य था क्योंकि इनके पूर्व रूपों में शून्य का बहुत प्रयोग दीख पड़ता है। किन्तु उत्तरवर्ती काल के मयूर भट्ट ( १७वीं शती ) रामदास प्रभृति बंगाल

१ भै दे स पृ० १९–२०। २. धर्म पु वि० पृ ९३ ०।
३ धर्म पु वि पृ० ८८–८९। ४ धर्म पु० वि पृ ९१।
५. धर्म पु० वि० पृ० ८। ६ धर्म पु वि० पृ० ९० अनादि मंगल पृ ११
'मायापरि धर्मराय निर्माण करेन कार्य जाधीति अधिक वृद्ध योगी'।

पौराणिक मन्दिरों में धर्म ठाकुर का आत्यन्तिक वैष्णवीकरण हो गया है। मयूर भट्ट के अनुसार सावित्री के शाप वश विष्णु धर्मशिला के रूप में अवतीर्ण हुए थे।[1] अब धर्म ठाकुर की मूर्ति श्वेत काक तथा पद्म युक्त कूर्म की आकृति में प्रचलित हुई। ठाकुर निरंजन कमठाकार विग्रह शिला की आकृति में भक्तों के लिये आविर्भूत होते हैं।[2] अनादि मङ्गल में भी निरंजन और नारायण दोनों से अभिहित धर्मराज युग-युग के भक्तों द्वारा पूजित हैं।[3]

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि मध्यकालीन बौद्ध धर्म भी सन्त सम्प्रदायों की भाँति समन्वयवादी होता गया। इस काल में बौद्ध, वैष्णव और इस्लामी तत्वों का स्पष्ट मिश्रण लक्षित होने लगता है। इस समन्वयवादी धारणा से मध्यकालीन निर्गुण मत प्रभावित हुए। उन्होंने निरंजन कूर्म, बुद्ध देव जैसे उपास्यों को अपने सम्प्रदायों में भी प्रश्रय दिया। इस काल में नारायण धर्म ठाकुर आदि विग्रह रूपों पर वैष्णव अवतारवाद का इतना प्रभाव पड़ा कि उनके बौद्ध रूप क्षीण हो गए और वैष्णव रूप ही अत्यधिक मुखर हो गये। 'धर्म-पूजा-विधान' जैसी पुस्तकों में सम्भवतः तत्कालीन युग में व्याप्त दशावतार परम्परा में भी उन्हें समाहित किया गया।



1. धर्म पु॰ मू॰ पृ॰ २५।
2. धर्म पु॰ भूमिका पृ॰ १७, ११।
3. अनादि मंगल (१६६२ ई॰ सन्) पृ॰ २।

# दूसरा अध्याय

## जैन साहित्य

हिन्दी साहित्य की आदिकालीन परम्परा में बौद्ध सिद्धों के समकालीन जैन कवियों द्वारा रचित अपभ्रंश साहित्य का स्थान आता है। सामान्य रूप से अपभ्रंश भाषा का काल ५०० ई० से १००० ई० तक माना जाता है, जिसमें जैन अपभ्रंश कवियों की रचनाएँ ८वीं सदी से मिलने लगती हैं। आलोच्य साहित्य में मुक्तक रचनाओं की अपेक्षा जैन प्रबन्ध काव्यों और पुराणों में ही वैष्णव और जैन अवतारवादी उपादान मिलते हैं। यों तो प्रायः कतिपय जैन कृतियों में जैन तीर्थंकरों के उपास्य रूप वर्णित हुए हैं, किन्तु जैन परम्परा में प्रसिद्ध उनके अवतारवादी रूप विशेष कर जैन पुराणों में मिलते हैं। मध्यकालीन साहित्य में राम और कृष्ण की अवतार लीलाएँ सबसे अधिक व्याप्त रही हैं। 'रामायण' 'महाभारत' और 'हरिवंश पुराण' से गृहीत जैनों में भी जैनीकृत रूप में अभिव्यक्त होकर वे प्रचलित हुई हैं।

### पउम चरिउ

जैन अपभ्रंश साहित्य के सम्भवतः आदि महाकवि स्वयम्भू (वि० सं० ● ● काल) ने स्वयं राम कथा पर आधारित 'पउम चरिउ' का प्रणयन किया है। जैन धर्म किसी भी प्रकार के अवतारवादी सिद्धान्त की पुष्टि नहीं करता इसलिए 'पउम चरिउ' में रामावतार का वर्णन उनका अभीष्ट नहीं है फिर भी परम्परा से गृहीत कतिपय उपादान अनायास प्रसङ्गों में उपस्थित हो गए हैं। इनके आकलन और विवेचन के फलस्वरूप राम और लक्ष्मण के अवतार रूपों का स्पष्टीकरण हो जाता है।

यों तो स्वयम्भू देव कृत इस 'पउम चरिउ' महाकाव्य के आधार 'आर्ष' रामायण रहे हैं किन्तु इस महाकाव्य में आर्ष परम्परा की अपेक्षा जैन परम्परा को ही मुख्य रूप से ग्रहण किया गया है। आर्ष और जैन परम्पराओं में मुख्य अन्तर यह रहा है कि जहाँ आर्ष परम्परा में राम प्रबन्ध काव्यों के प्रमुख नायक रहे हैं जैन परम्परा में वह स्थान लक्ष्मण ने ले लिया है। जैन काव्यों में लक्ष्मण को ही अधिक महत्व मिलता है। इसी से वाल्मीकि या अन्य

रामायणों के विपरीत 'पउम चरिउ' में महाकाव्योचित औदात्य लक्ष्मण के चरित्र में अधिक दृष्टिगत होता है।

## लक्ष्मण और राम हरि-हलधर के अवतार

विष्णु अवतार की परम्परा में आने वाले रामायणों में जहाँ भी राम का अवतार सिद्ध करना होता है, वहाँ उन्हें विष्णु का अवतार कहा जाता है। ठीक इसके विपरीत 'पउम चरिउ' में यों तो 'राम हो'[1] के आधार पर 'रामावतार-विष्णो' से तात्पर्य ग्रहण किया गया है, किन्तु 'पउम चरिउ' की परम्परा विष्णु की अपेक्षा हरि-हलधर की परम्परा अधिक कही जा सकती है। इस प्रबन्ध काव्य में कतिपय स्थलों पर लक्ष्मण और राम को हरि-हलधर का अवतार बता कर या स्वयं उन्हीं नामों से उन्हें अभिहित कर उनका वैशिष्ट्य अवतारत्व स्पष्ट किया जाता रहा है। 'आर्ष रामायण' में जिस प्रकार विष्णु अपने अवतारत्व के प्रतिमान हैं उसी प्रकार हरि-हलधर जैन साहित्य में प्रचलित वैष्णव अवतार रूपों के प्रतिमान हैं। अतः 'पउम चरिउ' में हरि-हलधर की अवतार-परम्परा को अपनाया गया है।

'पउम चरिउ' के प्रारम्भ में ही कवि ने दशरथ-पुत्र लक्ष्मण और राम को क्रमशः वासुदेव और बलदेव से अभिहित किया है।[2] पदों के अध्ययन के अनन्तर यह स्पष्ट विदित होता है कि अवतार शब्द से सूचित न होने पर भी वे हरिहलधर अवतार हैं। इसी स्थल पर कहा गया है कि धुरन्धर दशरथ पुत्र ही धनुषधारी वासुदेव-बलदेव हैं।[2] यह प्रवृत्ति 'पउम चरिउ' में अन्य स्थलों पर भी दीख पड़ती है। अन्य कतिपय स्थलों पर लक्ष्मण और राम वासुदेव और बलदेव से अभिहित किए गये हैं। सीता-स्वयंवर के समय भी इन्हें लक्ष्मण-राम न कह कर 'हरि-बलएव' कहा गया है।[3] २०वीं संधि में वज्रमूर्ति राम लक्ष्मण से पराजित होने के उपरान्त इन्हें बलदेव-वासुदेव के रूप में पहचानता है।

---

[1] पउम च० १, १ १
'जह रामहो-तिहुअणु उवरे माइ तो रावणु कहिँ तिय लेवि जाइ।'

[2] पउम च० २१ १, ९
इहु अवज्झहि रहुवंसे पहाणउ दसरहु अत्थि आउच्छउँ राणउ।
तासु पुत्त होसन्ति धुरन्धर वासुएव-बलएव धणुद्धर।

[3] पउम च १५, ११, ९ 'हरिहलधर-चक्कधर-परिछुणिय' जैसे कतिपय प्रसंगों में इन्हें सम्बोधित किया गया है।

[4] पउम च० २१, ११ २
हरि-बलएव पहुत्तिय तेत्थु, सीय सयम्बर-मण्डउ जेत्थु।

इससे स्पष्ट है कि स्वयम्भू के पूर्व ही जैन साहित्य में विष्णु की जगह आठवें वासुदेव और बलदेव की अवतार परम्पराएं प्रचलित रही हैं जिनमें नौ वासुदेव और नौ बलदेव माने जाते रहे हैं। स्वयम्भू ने इसी अवतार परम्परा में लक्ष्मण और राम को वासुदेव और बलदेव का अवतार माना है। साम्प्रदायिक रंग से स्वयम्भू मुक्त नहीं हैं। 'पउम चरिउ' के नायक हुए लक्ष्मण और राम स्वयं जैन धर्मावलम्बी ही नहीं[1] बल्कि जैन धर्म के प्रचारक भी चित्रित होते हैं। २८वीं संधि के एक प्रसंग के अनुसार जैन अनुयायी को लक्ष्मण और राम कपिल पुरस्कृत करते हैं। कपिल नामका एक संत जैन धर्म अपना कर इनके द्वारा पुरस्कृत होता है। वे रामचन्द्रमना जिन की स्तुति करते समय उन्हें अरहंत, बुद्ध, हरि, हर, निरंजन, परमपद, रवि, ब्रह्मा, स्वयम्भू और शिव कहते हैं।[2]

### लक्ष्मण में विष्णु सूचक संकेत

वासुदेव के अवतार होने के अतिरिक्त लक्ष्मण में कुछ ऐसे विष्णु सूचक संकेत मिलते हैं जिनके आधार पर लक्ष्मण को विष्णु से स्वरूपित माना जा सकता है। यों तो 'पउम चरिउ' में लक्ष्मण के लिए अधिकतर हरि (२१ १३, २ २३, ५, १०-२५, ११, २ ), वासुदेव ( २१, १, ३-२१ ९, ७ ), कृष्ण (कण्ह२१ १३, २ २३, ८, ८), गोविंद (२१, ७, १० ३० १२, २ ३८, ११, १), गोवद्धन ( ३८ ७, ७ ) आदि नाम अधिक प्रयोग में आये हैं। परन्तु इनके अतिरिक्त उन्हें विष्णु (३० १२ ३) के पर्याय 'केसव (३२, ९, ११), 'जणद्दण ( जनार्दन २१, १०, १ ), 'सिरिकन्त' ( श्रीकान्त ३३, ११ ५ ), 'सिरिवच्छ' ( श्रीवत्स ३९ ३ १ ), सिरिहर' ( श्रीधर २०-२८, ११, १ ) 'सारंगधर' ( शार्ङ्गधर २६, १४, १ ) आदि नामों से भी ज्ञापित किया गया है। एक स्थल पर कहा गया है कि ये पद दशरथ वंश प्रकाशित करने वाले हैं। इनके वक्षस्थल में जय लक्ष्मी का निवास है।[3] 'पउम सिरि चरिउ' आदि परवर्ती काव्य में भी लक्ष्मी जनार्दन उपमान बन कर आते रहे हैं।[4]

---

१ पउम च० २५, ८ १२ में राम लक्ष्मण जिन वंदना करते हुए प्रस्तुत किए गये हैं।

२ पउम च० ४३, १९, ९

अरहन्तु बुद्धु तुहुं हरि हरवि तुहुं अण्णाण-तमोह-रिउ।
तुहुं सुहुमु णिरंजणु परमपउ तुहुं रवि बम्भ सयम्भु सिउ॥

३ पउम च० ५० १३ ७

अण्णु वि दसरह-वंस पयास हों, वच्छत्थले जय-लच्छि-णिवास हों।

४ पउम सिरि च० ५० २४ २, १२ 'हरिरिव लच्छी व जणाद्दणेण'

इन संकेतों से स्पष्ट है कि जैन वासुदेव के साथ ही लक्ष्मण 'पउम चरिउ' में विष्णु से भी स्वरूपित किए गए हैं। इतना अवश्य है कि वासुदेव की तुलना में उनका विष्णु-स्वरूप गौण रहा है।

अवतार प्रयोजन

बलदेव-वासुदेव के अवतार राम-लक्ष्मण की कथा का लक्ष्य 'पउम चरिउ' में अवतारवादी नहीं रहा है। फलतः इनके अवतार-प्रयोजन की चर्चा कवि को अभीष्ट नहीं है। इसी से राम-लक्ष्मण के अवतार प्रयोजन का आभास कथा-प्रसंगों में कहीं कहीं मिल जाता है। आर्ष रामायणों के सदृश 'पउम चरिउ' में भी इनका प्रयोजन असुर-संहार रहा है। 'पउम चरिउ' के अनुसार राम और लक्ष्मण बलदेव और वासुदेव ही नहीं बल्कि दशरथ वंश का मनोरथ पूर्ण करने वाले असुरारि हैं।[1] ३१वीं संधि में लक्ष्मण अपना और राम का परिचय देते हैं, उसमें उनके असुर-संहारक रूप का परिचय मिलता है।[2]

इस प्रकार पउम चरिउ में राम और लक्ष्मण जैन परम्परा में प्रसिद्ध बलदेव और वासुदेव के अवतार हैं। विष्णु से केवल कुछ स्थानों पर लक्ष्मण अभिहित किए गए हैं। इस ग्रंथ के अनुसार इनका अवतार-प्रयोजन असुर-संहार जान पड़ता है किन्तु उससे अधिक प्रच्छन्न प्रयोजन जैन धर्म का प्रचार रहा है। जैन धर्म का अनुयायी होने के साथ साथ 'पउम चरिउ' के राम-लक्ष्मण जैन धर्म का प्रचार भी करते हैं।

यों तो जैन अपभ्रंश साहित्य में अभी तक जितने महाकाव्य उपलब्ध हो सके हैं सभी में धार्मिक भावनाओं का प्राधान्य रहा है। इनमें 'पउम चरिउ' के उपरान्त स्वयम्भू तथा अन्य जैन कवियों द्वारा लिखे गए 'रिट्ठणेमि चरिउ' 'हरिवंश पुराण' हेमचन्द्र का 'त्रिषष्टिशलाका पुरुष चरित' पुष्पदन्त के 'महा-पुराण' और 'उत्तर पुराण' इन प्रमुख ग्रंथों में वैष्णव अवतारों के जैनीकृत रूप तथा जैन अवतारवाद के कतिपय उपादान मिलते हैं। उपर्युक्त सभी कवियों ने जैन परम्परा का अनुसरण किया है इसलिए एक साथ इनमें उपलब्ध अवतारपरक तथ्यों का निरूपण युक्तिसंगत प्रतीत होता है।

---

१ पउम च० २६, १ १–२
तहिं दसरह णरवइहि विणु ऊरें समुप्पिय बालएहु लक्खणे।
णो असुरारि-वाहि-सुरगुरु दसरह-वंस-मणोरह-पूरण।

२. पउम च ३१ १५, १–७
ते अम्हइं लक्खण-राम भाय वणवासहो एवहु मुणेवि आय।
दसमाणेहि पुहवारण असुर मद्दु सई सीयवि अण्णइ रामभद्दु।

जैन साहित्य में अवतारवाद प्रमुख अभिव्यक्ति का विषय नहीं है, फिर भी उसमें कतिपय अवतारवादी तत्त्वों के दर्शन होते हैं। इस दृष्टि से इस साहित्य में व्याप्त ६३ महापुरुषों की परम्परा उल्लेखनीय है। क्योंकि एक ओर तो इसमें गृहीत २४ तीर्थंकरों के आविर्भाव पर अवतारवादी रंग चढ़ाया गया और तो बलदेव, वासुदेव और प्रतिवासुदेवों के रूप में वैष्णव परम्परा में प्रचलित अवतारवादी रूपों का जैनीकरण किया गया।

## त्रिषष्टि महापुरुष

जैन साहित्यकारों ने प्रयारम्भ के पूर्व जिन महापुरुषों का मंगलाचरण किया है उनमें चौबीस तीर्थंकर, बारह चक्रवर्ती नौ वासुदेव, और नौ प्रतिवासुदेव ये त्रिषष्टि महापुरुष वंद्य माने गये हैं।[1] जिस प्रकार वैष्णव या शैव पुराणों के कथात्मक उपादान संस्कृत साहित्य में प्रचुर मात्रा में ग्रहण किए गये हैं, वैसे ही जैन साहित्य में भी जिन ६३ महापुरुषों का वर्णन हुआ है उनके सारे उपादान जैन पुराणों से लिए गये हैं। इनमें गृहीत चौबीस तीर्थंकर ही मौलिक रूप से पूर्णतः जैन परम्परा के महापुरुष हैं। अन्य महापुरुषों में १२ पौराणिक राजा तथा शेष ९ बलराम, ९ वासुदेव और ९ प्रतिवासुदेव किसी न किसी रूप में विष्णु के पौराणिक अवतारों के ही जैनीकृत रूप हैं।

## चौबीस तीर्थंकर

उक्त महापुरुषों में जैन धर्म के आद्य प्रवर्तक ऋषभ, अजित, संभव अभिनन्दन सुमति पद्मप्रभा, सुपार्श्व, चन्द्रप्रभा, सुविधि या पुष्पदन्त शीतल, श्रेयांस, वासुपूज्य, विमल अनन्त, धर्म, शान्ति, कुंथु अर, मल्लि, सुव्रत, नमि नेमि पार्श्व और महावीर ये चौबीस जैन धर्म के प्रवर्तक माने गये हैं।[2] इनमें ऐतिहासिकता की दृष्टि से केवल महावीर ही विशेष रूप से सुपरिचित हैं। अन्य तेईस तीर्थंकरों का जीवनवृत्त अत्यधिक पौराणिक है।

प्रारम्भ में आचरण प्रधान जिन तत्त्वपरोन्मुख आदर्शों के आधार पर जैन धर्म का आविर्भाव हुआ था, आलोच्यकाल के पूर्व ही अन्य भारतीय ईश्वरवादी मतों के प्रभावानुरूप उसमें भक्ति एवं अवतारवादी तत्त्वों का समावेश होने लगा। फलतः महावीर एवं अन्य तीर्थंकर केवल महापुरुष ही नहीं रह गये थे अपितु जैन पुराणों में उनका पूर्णतः दैवीकरण हो चुका था। सहस्रों

---

१ पद्मानन्द महाकाव्य, (१३वीं शती) पृ० ७-८ तीर्थंकर भव ९७-७९।

२ इनमें शान्ति कुंथु और अर चक्रवर्तियों में भी गृहीत हुए हैं।

की संख्या में उनकी मूर्तियों एवं मंदिरों के निर्माण होने लगे थे तथा वैष्णवों के सदृश उनमें साकार विग्रहों की पूजा होने लगी थी।[1] 'तिलोयपण्णत्ति' ( त्रिलोक प्रज्ञप्ति ) के अनुसार जीवों का मल गलाने वाला और उन्हें आनन्द प्रदान करने वाला मंगल क्रम नाम और स्थापना के भेद से दो प्रकार का तथा द्रव्य, क्षेत्र काल और भाव की दृष्टि से भावः छ प्रकार का माना जाता है।[2]

अरिहंत, सिद्ध, आचार्य और साधु, इनके नामों को नाम मंगल कहा जाता है।[3] यह पांचरात्रों की नामोपासना के सदृश प्रतीत होता है। इसके अतिरिक्त जिन भगवान के अकृत्रिम और कृत्रिम दो प्रकार के प्रतिबिम्ब माने गए हैं, जो स्थापना मंगल कहे जाते हैं। उन्हें विग्रह रूपों के समानान्तर माना जा सकता है तथा आचार्य उपाध्याय और साधु के शरीर द्रव्य मंगल की कोटि में आते हैं।[4]

जैन पुराणों में उनके रूप एवं आविर्भाव सम्बन्धी जो कथायें मिलती हैं, वे अवतारवादी तत्वों से आपूरित हैं। वैष्णव पर रूप उपास्य ईश्वर के नित्यलोक की कल्पना जिस प्रकार भागवत और पांचरात्र साहित्य में मिलती है उसी प्रकार लोक और अलोक को प्रकाशित करने के लिये सूर्य के समान भगवान अर्हन्त देव उन सिंहासनों के ऊपर आकाश मार्ग में चार अंगुल के अंतराल से स्थित रहते हैं।[5] वहां से भूत भविष्य और वर्तमान में वे अवतीर्ण होते रहते हैं।[6] इनके विभिन्न विमानों से अवतीर्ण होने की चर्चा करते हुये कहा गया है कि ऋषभ और धर्मादिक अर्थात् धर्म शान्ति और कुंथु आदि तीर्थंकर सर्वार्थसिद्धि विमान से अवतीर्ण हुये थे। अभिनन्दन और अजितनाथ विजय विमान से, चन्द्रप्रभ वैजयंत से, अर, नमि, मल्लि और नमिनाथ अपराजित विमान से सुमति जयंत विमान से पुष्पदन्त और शीतल क्रमशः आरण और पुष्पक विमान से अवतरित हुए थे।[7] इस प्रकार प्रायः सभी तीर्थंकरों के विमानों पर स्थित रहने और वहीं से अवतरित होने की परम्परा जैन पुराणों में दृष्टिगत होती है।

---

१ तिलोय प० ( काल प्रथ सं० १८०-२०८, नि० ५१५-८०१ ) पृ० १, १ महाधिकार पंक्ति १९-२०।
२ वही पृ० ३ १ २८।
३ वही पृ० ३, १ २ ।
४ वही पृ० ३ १, २०।
५. तिलोय प० पृ० २६१ ४ ८९५।
६ महापुराण, पुष्पदंत पृ० २ १२ ६-७।
७ त्रिलोक प० पृ० १ ७ ४, ५२२-५२४।

इनका शरीर साधारण मनुष्य के सदृश प्राकृतिक न होकर अप्राकृतिक एवं दिव्य[1] होता है। जैन पुराणों के अनुसार उनका शरीर स्वेदरहित, निर्मल दूध के समान धवल, रुधिर युक्त, अनुपम गुण चंपक की उत्तम गंध से युक्त एवं अनन्त बल, वीर्य तथा एक हजार आठ उत्तम लक्षणों से युक्त होता है।[2]

## चौबीस तीर्थंकर

जैन धर्म में उक्त वैशिष्ट्य इन अतिशय के रूप में प्रसिद्ध है। 'अभिधान चिन्तामणि' के अनुसार जिनों में चौंतीस अतिशय माने गए हैं।[3] जिनमें दस जिन शरीर में प्रयुक्त हैं। 'हरिवंश पुराण' के अनुसार जिनेन्द्र भगवान स्वयं निर्मित होने के कारण स्वयं सिद्ध हैं। वे द्रव्यार्थिक नय की अपेक्षा अनादि और पर्यायार्थिक नय की अपेक्षा सादि हैं।[4] वे शुद्ध केवल ज्ञान के कारण-कर्ता, लोक अलोक को प्रकाशित करने में अद्वितीय सूर्य हैं। वे अनन्तज्ञान, अनन्तसुख, अनन्त दर्शन, अनन्त वीर्य रूपी अंतरंग लक्ष्मी और समवसरण आदि बाह्य लक्ष्मी के स्वामी हैं।[5] पूर्ववर्ती रचना 'प्रवचन सार' के प्रारम्भ में वर्द्धमान तीर्थंकर को देवाधिदेव और उक्त अनन्त चतुष्टय से युक्त कहा गया है। इन तीर्थंकरों में भव्य जीवों को संसार-समुद्र से तारने की भी सामर्थ्य है।[6] 'परमात्म प्रकाश' के अनुसार जो जिनेन्द्र देव हैं वही परमात्म प्रकाश हैं।[7] केवल दर्शन, केवल ज्ञान, अनन्तसुख अनन्त वीर्य आदि अनन्त चतुष्टय से युक्त होने के कारण वही जिन देव हैं। वही परम मुनि अर्थात् प्रत्यक्ष ज्ञानी हैं।[8] जिस परमात्मा को मुनि परमपद हरि महादेव, ब्रह्म बुद्ध और परमप्रकाश नाम से कहते हैं, वह रागादि रहित शुद्ध जिन देव ही हैं। उसी के ये सब नाम हैं।[9] पर ब्रह्म ईश्वर के सदृश उनके साथ भी अशोक, सुर पुष्प वृष्टि दिव्य ध्वनि, चामर सिंहासन भामण्डल, दुन्दुभि और त्रिछत्र आदि अष्टप्रातिहार्य साथ रहते हैं।[1] वह देव, नारक तिर्यक् और मनुष्य

---

१ वही पृ० १ पंक्ति १ एवमेव मनुष्णु प दिव्य तनु।

२. त्रिलोय प० पृ० २६१, ४ ८९६–८९७।

३ महा० पु० भी० १ नोट पृ ५१४ १, २ में संकलित अभिधान चिन्तामणि १ ५७–६४।

४ हरिवंश पु० जिनसेन पृ० ६, १, १। ५. हरिवंश पु० पृ० १, १ ९।

६ प्रवचन सार (काल ८१–१६५ ई० के बीच) पृ १–४।

७. परमात्मप्रकाश पृ १११ २ १९८। ८. परमात्मप्रकाश पृ० ११७, २ १९९।

९. परमात्मप्रकाश पृ० ११७–११८, २, २०० जो परमप्पउ परम पउ हरि हरु बम्भु वि बुद्ध परम पयासु भणंति मुणि सो जिण देउ विसुद्ध।

१ महा० पु भी १ नोट ५ ० २, २८ (अष्टप्रातिहार्य की व्याख्या)

शान्ति से सिद्धावस्था की गति प्रदान करता है।[1] उपास्य परमेश्वर के रूप में होते हुये भी इनका जैनीकृत रूप अपना पृथक् वैशिष्ट्य रखता है। 'तिलोय पण्णत्ति' में इनके विग्रह रूप का वर्णन करते हुए कहा गया है कि उनके पास यक्षेन्द्रों के मस्तकों पर स्थित और किरणों से उज्ज्वल ऐसे चार दिव्य धर्म चक्रों को देख कर लोगों को आश्चर्य होता है। तीर्थंकरों के चारों दिशाओं में सुन्दर सुवर्ण कमल, एक पाद पीठ और विविध प्रकार के दिव्य पूजन द्रव्य होते हैं।[2]

उक्त तथ्यों से स्पष्ट है कि तीर्थंकरों के उपास्य रूपों में एकेश्वरवादी तत्त्वों का विकास हुआ, जो सर्वोत्कर्षवादी ( हीनोथिस्टिक ) प्रवृत्ति के अनुसार सभी तीर्थंकरों पर समान रूप से आरोपित होता है। ये ही तीर्थंकर उपास्य रूप में नित्य स्थित रहते हैं। इन जैन उपास्य रूपों में साम्प्रदायिक अवतार तत्त्व विद्यमान हैं। वैष्णव अवतारी उपास्यों के सदृश ये भी अपने नित्य लोकों से जैन धर्म-प्रवर्त्तन के लिए अवतरित हुआ करते हैं।

वैष्णव अवतारों में प्रसिद्ध २४ अवतार हैं। परन्तु भागवत के अनुसार विष्णु के अवतार अनन्त माने गये हैं।[3] उसी प्रकार महापुराणकार पुष्पदंत ने भी भूत और भविष्य में आए हुये और आने वाले जिनों की अनन्त संख्या मानी है।[4] यद्यपि निश्चित संख्या चौबीस विशेष रूप से जैन साहित्य में भी प्रचलित है।

तीर्थंकरों की कथाओं में सर्वप्रथम इनके जन्म का ऐसा दिव्य वर्णन किया गया है, जो अवतारों के अवतरण से कम महत्त्व नहीं रखता। दिव्य जन्म की एक ही प्रणाली प्रायः सभी तीर्थंकरों पर आरोपित की गई है। अतएव एक ऋषभ के दिव्य जन्मादि सम्बन्धी व्यापारों के विवेचन से अन्य सभी तीर्थंकरों के आविर्भाव का निराकरण हो जायगा।

प्रथम तीर्थंकर ऋषभ के उत्पन्न होने के पूर्व राजा नाभि की पत्नी मरु देवी ऋषभ रूप में छोकरा के उत्पन्न होने का स्वप्न देखती हैं।[5] इनके जन्म के पूर्व ही 'सिरि, हिरि, धिहि' 'कित्ति' 'लच्छी', 'बुद्धी' आदि देवियाँ

१ महा० पु० जी० १ पृ० ५५८ ६, ८ ९५ में प्रयुक्त 'पंचमगइ' की व्याख्या में पंचम गति सिद्धावस्था को माना गया है।

२. तिलोय प० १ २५२ ४, ११ ९१४।

३ भा० १, ३ ५, भा० २ ६ ४१–४५।

४ भाइ धम्मु कारिमिहि जिणवरु, एहइ चौतिसिहि हुअइ।
पढइ समाणमि धम्मु पयासइ, सो अणंतु जिणणाहु आइउ ॥ महा० पु० २, ४।

५. इसमें चौदह स्वप्नों का उल्लेख है। पउम चरिउ महापुराण पृ० १७१, ३, २ १।

आकर जिन माता का गर्भ स्वच्छ करती हैं। तत्पश्चात् जिन माता सोलह स्वप्न देखती हैं। उन सोलह स्वप्नों से जिन ऋषभ के अवतरित होने के संकेत मिलते हैं। इन संकेतों में ऋषभ से सम्बद्ध एवं प्रचलित वृषभ है।[1] ऋषभ का जन्म होते ही इन्द्र का सिंहासन डोलने लगता है। वे देवों के दल का स्वामित्व करते हुये पहुँचते हैं। कुबेर रत्नों की वर्षा करते हैं और सभी मिलकर उनकी परिक्रमा एवं प्रार्थना करते हैं। वे उन्हें मेरु पर्वत पर ले जाकर उनका अभिषेक करते हैं। यही कारण है कि मेरु पर्वत भी देवताओं के लिये वन्द्य है।[2] 'तिलोय पण्णत्ति' के अनुसार इनके प्रादुर्भाव के अनन्तर अनेक योजनों तक वन अल्पसमय में ही पत्र पुष्प और फलों से लद जाते हैं।[3] कण्टक रेती आदि को दूर करता हुआ सुखदायक समीर चलने लगता है। जीव पूर्व वैर को छोड़कर मैत्रीभाव से रहने लगते हैं। भूमि दर्पणतल के सदृश स्वच्छ और रत्नमयी हो जाती है। सौधर्म इन्द्र की आज्ञा से मेघ कुमार देव सुगन्धित जल की वर्षा करते हैं। कूप, तालाब आदि निर्मल जल से पूर्ण हो जाते हैं। समस्त जीव रोगरहित हो जाते हैं।[4] इस प्रकार प्रायः सभी तीर्थंकरों के प्रादुर्भाव में देवता, इन्द्र कुबेर आदि देवों और दिव्य उपादानों का प्रयोग होता है। इन उपादानों के अतिरिक्त पद्मानन्द महाकाव्य में इनके असाधारण जन्म का उल्लेख हुआ है। उस काव्य के एक श्लोक में कहा गया है कि इनके जन्म में जरायु, रुधिर आदि मल नहीं गिरते अपितु निर्धूम मणि के समान जिस प्रकार दीप से दीप उत्पन्न होता है, उसी प्रकार 'जिन भगवान प्रादुर्भूत होते हैं।[5] इस श्लोक में 'प्रदीपो दीपि', के प्रयोग से पांचरात्रों में प्रचलित 'दीपादुत्पन्न दीपवत् की स्मृति आती है। अवतारों की श्रेष्ठता को प्रमाणित करने में जिस प्रकार इन्द्र का भय, देवताओं का स्वामित्व तथा ब्रह्मा विष्णु और शिव से श्रेष्ठतर सिद्ध करने वाली पुराण रूढ़ियों का प्रयोग होता रहा है, उसी प्रकार जैन तीर्थंकरों पर भी उन्हीं रूढ़ियों का प्रयोग हुआ है। जब इन्द्र का आसन हिलने लगता है तब इन्द्र समझते

---

१ महा पु० १ जी पृ ५५

निसुणप्पु तेन भाई त्ति पहु। भासिउ पुरंदरेन विसहु॥

वि० सहस्रनाम शां० भा पृ म १५, ३५ में विष्णु के लिये 'वृषाकृति' शब्द का प्रयोग हुआ है। शंकर के अनुसार (पृ १०२) धर्म की स्थापना के लिये यह आकृति है।

धर्मार्थमाकृतिः शरीरमस्येति स वृषाकृतिः।'

२ महा० पु जी १ पृ० ५११-१० । ३ तिलोय प० पृ० २६१, ४ १००–११४

४ तिलोय प पृ० २६१। ५ पद्मानन्द महाकाव्य पृ १४८ श्लो ११९।

जरायुरुधिरमलैर्मलैरसंक्लिन्नाङ्गकः। निर्धूम इव माणिक्यप्रदीपोऽदीपि च प्रभुः॥

है कि जिन का जन्म हुआ है।[१] जैन तीर्थंकरों को शिव, ब्रह्मा और विष्णु से इस आधार पर श्रेष्ठ बतलाया गया है कि ये तीनों सदैव अपनी पत्नियों के साथ रहते हैं, जबकि जिन ने उनका त्याग कर दिया।[२] महाकवि पुष्पदंत ने समवशरण को ब्रह्मा विष्णु और शिव की अपेक्षा श्रेष्ठ बतलाया है।[३] अमित गति ने ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर को वीतराग और सर्वज्ञ जिन की[४] अपेक्षा तुच्छ बतलाते हुए कहा है कि ब्रह्मा विष्णु और महेश न तो वैरागी हैं न सर्वज्ञ हैं उनमें भी मद, क्रोध लोभ आदि वर्तमान हैं।[५]

'हरिवंश पुराण' में ऋषभ के प्रति की गई स्तुतियों में कहा गया है कि आप मति, श्रुति और अवधि इन तीन सर्वोत्तम ज्ञानरूपी नेत्रों से सुशोभित हैं। आपने इस भारत क्षेत्र में उत्पन्न होकर तीनों लोकों को प्रकाशित कर दिया।[६] मनुष्य भव में आते ही आपने समस्त जगत् को कृतार्थ कर दिया।[७] आपका अतिशय मनोहर शरीर मनुष्य सुर, असुरों को सर्वथा दुर्लभ, सर्वोत्तम एक हजार आठ लक्षणों से युक्त है।[८] आप चरम शरीरियों में प्रथम हैं। यह आपका शरीर बिना युद्ध के ही अपने अतिशय मनोहर रूप से समस्त जगत् को नत बनाये रखता है। आपके गर्भस्थ होने के समय सुवर्ण वर्षा हुई थी। इसलिए देवता हिरण्यगर्भ नाम से आपकी स्तुति करते हैं।[९] इस भव से पूर्व तीसरे भव में आप ने अपने आप तीर्थंकर प्रकृति का बंध बाँधा था और इस भव में आप तीनों ज्ञान के धारक उत्पन्न हुए हैं, इसलिए स्वयम्भू कहे जाते हैं।[१०]

विष्णु एवं अवतारों के स्वरूप

जैन साहित्य में ऋषभ आदि तीर्थंकरों का उपास्य रूप अधिक मान्य हुआ है। इसलिए स्वभावतः वे अपने सम्प्रदाय में एकाधिदेव परमात्मा के

---

१ महा० पु० श्री ९, ४ ६। २ महा० पु० श्री० १ १० ५।
३ वंदिय पर हमें हरनयं तुसिय वेम हरि हरनयं।
तिहि णाणिहिं जणियाणंदें परतरिसिय परतायं ॥ महा० पु० श्री० २, ४० २।
४ वीतरागस्य सर्वज्ञो जिन एवाभिधीयते।
अपरेषामदेवानां रागद्वेषादिदोषिणाम् ॥ श्रावकाचार पृ० १०७ ४, ७८।
५. न विरागा न सर्वज्ञा ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः।
रागद्वेषमदक्रोधलोभमोहादियोगतः ॥ श्रावकाचार पृ० १०७, ४ ७९।
६ हरिवंश पुराण पृ० २२२ ८ १९६। ७ वही पृ० २२२, ८, १९८।
८. वही पृ० २२३, ८ २ ४। ९. वही पृ० २२३ ८ २ ५–२०६।
१० हरिवंश पुराण पृ० २२३ ८ २०७।

रूप में गृहीत हुये हैं। परन्तु पुष्पदंत के महापुराण में अनेक स्थलों पर इन्हें पौराणिक देवों की अपेक्षा विष्णु से अधिक अभिहित किया गया है। यह तद्रूपता कतिपय स्थलों पर इतनी स्पष्ट है कि कवि इन्हें वीतराग और सर्वज्ञ आदि जैन वैशिष्ट्यों के द्वारा पृथक् करते हैं।

मध्यकालीन सगुण भक्ति साहित्य में राम और कृष्ण के जिन अवतारी रूपों का प्रचार है उनमें उपास्यतत्व का प्राधान्य होने के कारण वे स्वय राम-कृष्णादि परब्रह्म रूप से सीधे अवतार धारण करते हैं। त्रिदेवों में मान्य विष्णु का रूप वहाँ गौण हो जाता है। फिर भी उनमें परम्परा की उपेक्षा नहीं दीख पड़ती है। वे राम और कृष्ण के स्वय अवतारी होते हुये भी महाकाव्यों एवं पुराणों से आती हुई क्षीरशायी विष्णु से अवतरित होने वाली परम्परा में उनके विष्णु-अवतार का उल्लेख अवश्य करते हैं।

परन्तु जैन साहित्य की परम्परा भिन्न होने के कारण तीर्थंकर स्वय जिन रूप से मनुष्य भव में प्रवेश करते हैं। साधारणतः विष्णु की परम्परा में आविर्भूत होने का उल्लेख जैन साहित्य में नहीं मिलता। फिर भी महापुराण में वर्णित तीर्थंकरों में कतिपय ऐसे चिह्न या संकेत मिलते हैं जिनके आधार पर वे विष्णु से सम्बद्ध विदित होते हैं।

महापुराण में ऋषभ की प्रार्थना करते हुए उन्हें आदि वराह के रूप में पृथ्वी का उद्धारक कहा गया है।[1] वे तीनों लोकों के स्वामी माधव और मधु को मारने वाले मधुसूदन हैं।[2] वे गोवद्धनधारी[3] परमहंस केशव हैं।[4] अजित नाथ तीर्थंकर (वसुमई) श्री और (वसुमई) पृथ्वी के पति हैं।[5] जबकि पुराणों के अनुसार ये दोनों विष्णु की स्त्रियाँ मानी जाती हैं। समवनाथ धरणी के समुद्धारक हैं।[6] एक अन्य तीर्थंकर को सम्भवतः लक्ष्मी को शरीर में धारण करने वाला या भार ढोने वाला कहा गया है।[7] एक दूसरे तीर्थंकर

---

१ देवंभक्खाई अय कमलजोणि आदिवराह उद्धरियखोणि। महा० पु० भी०, १ १ ,५,१०
२ अय माहव तिहुवणमाहवेस, महुसूयण दुसिय महु विसेस।
महा० पु० भी० १ १० ५, १४।
३ 'गोवद्धण' का अर्थ भी जैन ने ज्ञान वर्द्धन किया है, किन्तु अन्य स्थलों पर कृष्ण से सम्बन्धित गोवर्द्धन के लिये भी 'गोवद्धण' का प्रयोग हुआ है। जैसे महा पु भी० १ ८५, १६ तथा १६,
'गिरि धरेवउ गोवद्धणेण उवारउ'।
४ बधाओभणि धोरय परमहंस धीमय केसव परमहंस। वही पृ० १ १०, ५, १५।
५. वसुमइरमणु वसुमई कंतरूबि। महा० पु० भी० १ १८ १८, १०।
६ धरणिंद धरणि समुद्धरणु। महा पु० भी १ ४० ५, ८।
७ महि मुवेवि लच्छि णिमाह अहिसमार णियतणहु धोरइ। वही, पृ० १ ४४, १ १।

हैं कि जिन का जन्म हुआ है।[1] जैन तीर्थंकरों को शिव ब्रह्मा और विष्णु से इस आधार पर श्रेष्ठ बतलाया गया है कि ये तीनों सदैव अपनी पत्नियों के साथ रहते हैं, जबकि जिन ने उनका त्याग कर दिया।[2] महाकवि पुष्पदंत ने समवशरण को ब्रह्मा, विष्णु और शिव की अपेक्षा श्रेष्ठ बतलाया है।[3] अमित गति ने ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर को वीतराग और सर्वज्ञ जिन की[4] अपेक्षा तुच्छ बतलाते हुए कहा है कि ब्रह्मा, विष्णु और महेश न तो वैरागी हैं न सर्वज्ञ हैं, उनमें भी मद, क्रोध लोभ आदि वर्तमान हैं।[5]

'हरिवंश पुराण' में ऋषभ के प्रति की गई स्तुतियों में कहा गया है कि आप मति, श्रुति और अवधि इन तीन सर्वोत्तम ज्ञानरूपी नेत्रों से सुशोभित हैं। आपने इस भारत देश में उत्पन्न होकर तीनों लोकों को प्रकाशित कर दिया।[6] मनुष्य भव में आते ही आपने समस्त जगत् को कृतार्थ कर दिया।[7] आपका अतिशय मनोहर शरीर मनुष्य सुर असुरों को सर्वथा दुर्लभ सर्वोत्तम एक हजार आठ लक्षणों से युक्त है।[8] आप चरम शरीरियों में प्रथम हैं। यह आपका शरीर बिना युद्ध के ही अपने अतिशय मनोहर रूप में समस्त जगत् को नत बनाये रखता है। आपके गर्भस्थ होने के समय सुवर्ण वर्षा हुई थी। इसलिये देवता हिरण्यगर्भ नाम से आपकी स्तुति करते हैं।[9] इस भव से पूर्व तीसरे भव में आप ने अपने आप तीर्थंकर प्रकृति का बंध बाँधा था और इस भव में आप तीनों ज्ञान के धारक उत्पन्न हुए हैं, इसलिए स्वयम् कहे जाते हैं।[1]

## विष्णु एवं अवतारों के स्वरूप

जैन साहित्य में ऋषभ आदि तीर्थंकरों का उपास्य रूप अधिक प्राप्त हुआ है। इसलिए स्वभावतः व ऋषभ सम्प्रदाय में इष्टाधिदेव परमात्मा के

---

१ महा पु औ० २ ४० १।	२ महा पु औ० १ १० ५।
३ वंसिय पर इमं हरणवं पुसिय वंस हरि हरणवं।
विणि धारिय परदारवं परहरिसिय परदारवं ॥ महा० पु० औ० २, ४० १।
४ वीतरागः सर्वज्ञो जिन यथार्थमिष्यते।
अपरेषामदेवानां रागद्वेषादिदूषितः ॥ श्रावकाचार पृ १ ७ ४, ७।
५. न विरागा न सर्वज्ञा ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः।
रागद्वेषमदक्रोधलोभमोहादि योगतः ॥ श्रावकाचार पृ० १ ७ ४ ७२।
६ हरिवंश पुराण पृ २२२ ८, २१६।	७ वही पृ २२२, ८, २१८।
८. वही पृ० २२२, ८ २ ४।	९. वही पृ २२१ ८ २०५-२ १।
१ हरिवंश पुराण पृ० २२१ ८ २ ७।

रूप में गृहीत हुये हैं। परन्तु पुष्पदन्त के महापुराण में अनेक स्थलों पर इन्हें पौराणिक रूपों की अपेक्षा विष्णु से अधिक अभिहित किया गया है। यह तद्रूपता कतिपय स्थलों पर इतनी स्पष्ट है कि कवि इन्हें वीतराग और सर्वज्ञ आदि जैन वैशिष्ट्यों के द्वारा पृथक् करते हैं।

मध्यकालीन सगुण भक्ति साहित्य में राम और कृष्ण के जिन अवतारी रूपों का प्रचार है उनमें उपास्यतत्त्व का प्राधान्य होने के कारण वे स्वयं राम-कृष्णादि परब्रह्म रूप से सीधे अवतार धारण करते हैं। त्रिदेवों में मान्य विष्णु का रूप वहाँ गौण हो जाता है। फिर भी उनमें परम्परा की अवहेलना नहीं दीख पड़ती है। वे राम और कृष्ण के स्वयं अवतारी होते हुये भी महाकाव्यों एवं पुराणों में आती हुई क्षीरशायी विष्णु से अवतरित होने वाली परम्परा में उनके विष्णु-अवतार का उल्लेख अवश्य करते हैं।

परन्तु जैन साहित्य की परम्परा भिन्न होने के कारण तीर्थंकर स्वयं जिन रूप में मनुष्य भव में प्रकट होते हैं। साधारणतः विष्णु की परम्परा में आविर्भूत होने का उल्लेख जैन साहित्य में नहीं मिलता। फिर भी महापुराण में वर्णित तीर्थंकरों में कतिपय ऐसे चिह्न या लक्षण मिलते हैं जिनके आधार पर वे विष्णु से सम्बद्ध चित्रित होते हैं।

महापुराण में ऋषभ की स्तुति करते हुए उन्हें आदि वराह के रूप में पृथ्वी का उद्धारक कहा गया है।[1] वे तीनों लोकों के स्वामी माधव और मधु को मारने वाले मधुसूदन हैं।[2] वे गोवर्धनधारी[3] परमहंस कहे गये हैं।[4] अजित नाम तीर्थंकर (वसुहई) श्री और (वसुमई) पृथ्वी के पति हैं।[5] जबकि पुराणों के अनुसार ये दोनों विष्णु की स्त्रियाँ मानी जाती हैं। सम्भवनाथ धरती के समुद्धारक हैं।[6] एक अन्य तीर्थंकर को सम्भवतः लक्ष्मी को शरीर में धारण करने वाला या भार ढोने वाला कहा गया है।[7] एक दूसरे तीर्थंकर

---

१. वइराइणकारि अय कमलजोणि जाइवराह उद्धरियधरणि। महा० पु० भी ,१ १०,५,१०
२ जय माहव तिहुयणमाहवेस, महुसूयण दूसिय महुविसेस।

महा० पु० जी० १ १० ५ १४।

३ 'गोवद्धण' का अर्थ श्री वैद्य ने ज्ञान वर्धन किया है किन्तु अन्य स्थलों पर कृष्ण के सम्बन्धित गोवर्धन के लिये भी 'गोवद्धण' का प्रयोग हुआ है। जैसे महा० पु० जी० १ ८५, १९ तथा १६,

'गिरि गोवद्धणु गोवद्धणेण उद्धरिउ'।

४ जयाणेमणि गोवद्धण परमहंस गोवद्धण केवल परमहंस। वही, पृ० १ १०, ४ १५।
५. वसुहवइ वसुमई कंतारि। महा० पु० जी २ ३८, १८, १०।
६. धरणि धरणि समुद्धरणु। महा० पु० जी० १ ४० ७, ८।
७ सिरी दुमेरि धरह सिरिमाल ...। वही, पृ० २ ४८ २ ३।

उनके लिये एवं अवतारपुरुष जन्मों का वर्णन करते समय प्रयोजन विशेष की ओर संकेत नहीं किया गया है, फिर भी महापुरुषों के जन्म के साथ कालान्तर में उनके जीवन से सम्बद्ध सम्प्रदायों या धर्मों में निहित मुख्य रूप ही प्रयोजन के रूप में स्वाभाविक ढंग से आरोपित हो जाते हैं। ऋषभ आदि तीर्थंकरों के अवतरण में भी इसी प्रकार के साम्प्रदायिक प्रयोजनों का समावेश किया गया है। 'भागवत' में इनके आदि तीर्थंकर का रूप विष्णु का अवतार भर माना गया है। क्योंकि ऋषभ यहाँ मुनियों का धर्म प्रकट करने के लिए[1] तथा मोक्ष मार्ग की शिक्षा देने के लिए[2] अवतरित कहे गये हैं। इन प्रयोजनों का स्पष्ट सम्बन्ध जैन धर्म से प्रतीत होता है। जैन साहित्य में प्रायः यही प्रयोजन अन्य तीर्थंकरों के साथ सम्बद्ध है। 'तिलोय पण्णत्ति' में सभी मोक्ष मार्ग के नेता बतलाये गए हैं।[3] हरिवंश पुराण के अनुसार ऋषभ चतुर्थ काल के आदि में असि मसि और कृषि आदि समस्त रीतियों को बतलाने वाले और सबसे प्रथम धर्मतीर्थ के प्रवर्तक माने गए हैं।[4] 'महापुराण' में ऋषभ को जैन मार्ग का प्रवर्तन करने के लिए, इन्द्र की नीलांजना नाम की उस अप्सरा द्वारा, जो उनके दरबार में नृत्य करते करते मर जाती है, जीवन की क्षणिकता से परिचय कराना पड़ता है।[5] इस कथा के आधार पर जैन मत के प्रवर्तन के निमित्त उनका अवतार प्रयोजन स्पष्ट है। इनके विरक्त होने पर इन्द्रादि देवता इन्हें जैन मत का प्रचार करने के लिये प्रोत्साहित करते हैं,[6] जिसके फलस्वरूप ये दिगम्बर वृत्ति अपना लेते हैं[7] और जैन मत के प्रचार के निमित्त कटिबद्ध होते हैं।

इससे सिद्ध है कि जैन तीर्थंकरों के अवतरित होने का मुख्य प्रयोजन जैन मुनियों के आचरण का आदर्श प्रस्तुत करना, आचार और नियम पालन की शिक्षा देना तथा जैन धर्म का प्रचार करना रहा है। इस प्रकार पूर्व मध्यकाल में अन्य धर्मों और सम्प्रदायों में भी अवतार-भावना प्रचलित

---

१. भा० ५, ३, २ ।
२. भा० ५, ६, १२।
३. तिलोय पण्णत्ति ४ ११८।
४. हरिवंश पु० पृ० ११९, ८, १२।
५. म० पु० १, ८।
६. जइ देव महाकुल कमलपहु संसारहो भिय जाणहि।
थोवर मणुयहो सिय होयि पाविणराहिउ पट्ट मह पविरइ ॥
हुविण पवट्टु धम्मु णिरंतरु जीवहं तु भव्वमोक्खमोक्खरु। म० पु०, ७, २१-२४
७. महापुराण ७, २८, १५।
मोह जाल सिह मेलिवि अंबर झत्ति महामुणि हुवउ दिगंबरु।

हो जाती है, जो एक प्रकार से अवतारवाद के विरोधी रहे हैं। इसका मूल कारण सम्प्रदाय प्रवर्तन या विस्तार को समझा जा सकता है। क्योंकि उस काल में वैष्णव अवतार प्रवर्तकों की तुलना में आने के लिए अवतारवाद सहज और सुलभ माध्यम हो गया था।

### उत्क्रमणशील प्रवृत्ति

जैन पुराणों में वर्णित तीर्थंकरों का अवतारवाद वैष्णव अवतारवाद से कुछ अर्थों में भिन्न प्रतीत होता है। वैष्णव अवतारों में परमपुरुष परमात्माविष्णु अवतरित होते हैं। उनको यह पद किसी साधना के बल पर नहीं प्राप्त हुआ है अपितु वे स्वयं अद्वितीय ब्रह्म स्रष्टा, पालक और संहारक हैं। इसके विपरीत जैन तीर्थंकर प्रारम्भ में ही अद्वितीय ब्रह्म या परमात्मा न होकर साधना के द्वारा उत्क्रमित होकर परमात्मा या लोकेश होते हैं। सन्तों एवं साम्प्रदायिक आचार्यों के सदृश जैन मत में भावना की अपेक्षा साधना का अत्यधिक मूल्य समझा जाता है। 'परमात्म प्रकाश' के अनुसार आत्मा ही परमात्मा है किन्तु कर्म बंध के कारण वह परमात्मा नहीं बन पाता। कर्म बन्धन से मुक्त होने और स्वय रूप से परिचित होते ही वह परमात्मा बन जाता है।[1] जैन साधक तीर्थंकर से लेकर साधारण साधक तक सभी इस आत्म साधना के द्वारा स्वय ईश्वर बनने की चेष्टा करते हैं और अन्त में वे स्वय ईश्वर हो जाते हैं। 'प्रवचनसार' के अनुसार आत्मा में ईश्वर होने की शक्ति होती है, जो कर्म क्षीण होने पर पूर्णता को प्राप्त होती है।[2] प्राचीन जैन शास्त्रों के अनुसार आत्मा गुण स्थानों पर आरोहण करता हुआ उन्नत उन्नततर होता जाता है। प्रत्येक गुण स्थान में उसके कर्म नष्ट होते जाते हैं।[3] वे दर्शनाचार, ज्ञानाचार चरित्राचार तपश्चरणाचार और वीर्याचार इन पंचाचारों द्वारा अपने कर्म बंधन का नाश करते हैं।[4] इसी से वे पंच परमेष्ठि कहलाते हैं।[5] इन आचारों के वीतराग और सराग भेद से चरित्र दो प्रकार के माने गए हैं। वीतराग चरित्र मोक्षप्रधान है और सराग चरित्र इन्द्र या चक्रवर्ती आदि पदों की ओर प्रवृत्त करने वाला विभूति स्वरूप है।[6] प्रारम्भ में ऋषभ आदि तीर्थंकर केवल दस गुणों या अतिशयों से युक्त रहते हैं। केवल जिन होने पर ये चौबीस अतिशय

---

१ परमात्मप्रकाश पृ० १०१।
२. प्रवचन सार पृ० ९१-९२।
३ परमात्मप्रकाश पृ० १५।
४ परमात्मप्रकाश पृ० ११-१४।
५ प्रवचन सार पृ० ५।
६ प्रवचन सार पृ० ८-९।

से मुक्त हो जाते हैं।[1] केवली या कैवल्य का ज्ञान होने पर वे क्रमशः जिन या अरहंत कहे जाते हैं।[2] वही जिनेन्द्र देव और परमात्म प्रकाश भी हैं। सम्भवतः कालान्तर में जैनों में भी परमात्मा के सकल और विकल भेद से दो स्वरूप माने गये,[3] जो सगुण-साकार और निर्गुण निराकार के रूपान्तर प्रतीत होते हैं। सकल परमात्मा रूपस्थ, पिंडस्थ[4] या साकार होने के कारण तो अर्हत भगवान् हैं।[5] और विकल परमात्मा निराकार सिद्ध परमेष्ठि हैं। सम्भवतः सिद्धों के ध्यान गम्य परमात्मा होने के कारण निराकार परमात्मा को सिद्ध परमात्मा भी कहा जाता है, जो उपनिषदों के अनुसार सन्तों के अन्तर्यामी या आत्म ब्रह्म के समरूप प्रतीत होता है। जैन पुराणों में तीर्थंकरों के पूर्व जन्म में धारण किए गये रूपों का भी उल्लेख हुआ है जिनमें तीर्थंकर बनने के पूर्व प्रचलित पुनर्जन्म के साथ-साथ उनके उत्कर्षोन्मुख रूपों का ज्ञान होता है। चन्द्रप्रभ तीर्थंकर पूर्वजन्म में श्री वर्मा नामक राजपुत्र थे। वे द्वितीय जन्म में तपस्या के फलस्वरूप श्रीधर नाम नाम के देवता हुए। तीसरे जन्म में तपस्या के फलस्वरूप वे अजितसेन नाम के चक्रवर्ती हुए। तत्पश्चात् तपस्या के बल पर अच्युत स्वर्ग के स्वामी हुए। पुनः क्रमशः दूसरे जन्मों में क्रमशः पद्मनाभ, वैजयन्त और अहमिन्द्र स्वर्ग में उत्पन्न हुए। पुनः वहाँ से वे तीर्थंकर रूप में आविर्भूत हुए हैं।[6] इसी प्रकार तीर्थंकर शांतिनाथ भी अपने पूर्ववर्ती जन्मों में क्रमशः श्रीषेण, कुरुमरदेव विद्याधर देव बलदेव वज्रायुध, चक्रवर्तिन् देव मेघरथ, सर्वार्थसिद्धिदेव, शांति और चक्रायुध इन द्वादश रूपों के अनन्तर अन्त में शांतिनाथ हुये।[7] इन आधार पर इनकी उत्क्रमणशील प्रवृत्तियों का पता चलता है। और यह स्पष्ट हो जाता है कि तीर्थंकर मूल रूप में मानव सन्त हैं। कालान्तर में पौराणिक तथ्यों के समावेश से इनके अवतारवादी रूपों का विकास हुआ। फिर भी उन पौराणिक रूपों में उनके साधनात्मक अस्तित्व का ह्रास नहीं हुआ है।

---

१ अरहस पद आमा सह मनेन, अजीस अपरमपुण्णेण।
जगि भरहहु पर संभवंति ते ते पहर भयवंत भणंति॥
महा पु० भा० १ १० २ १–२।

२ केवल णाणि अणवरउ लोया लोउ मुणंतु।
जिण मैं परमाणंद मउ अप्पा हुए अरहंतु॥ परमात्म प्रकाश पृ० ११४ २, १९९।

३ परमात्म प्रकाश पृ० ११६ २ १९८।

४ परमात्म प्रकाश पृ० १२ १ २४ 'सं० २०२५ की दौलत रामकी हिन्दी टीका'।

५ परमात्म प्रकाश हि० टीका पृ० ५।

६ परमात्म प्रकाश हि० टीका पृ० ११। ७ महापुराण भा० ५, ४५ वी संधि।

**बारह चक्रवर्ती**

तीर्थंकरों के पश्चात् तिरसठ महापुरुषों में बारह चक्रवर्ती परिगणित होते हैं। ये भरत सगर मघवा, सनत्कुमार शांति कुंथु अर सुभौम पद्म, हरिषेण, जयसेन और ब्रह्मदत्त नाम से प्रसिद्ध हैं।[1] जैन पुराणों में ये पृथ्वी मंडल को सिद्ध करने वाले बतलाये गये हैं।[2] अवतारवाद से इनका सम्बन्ध नहीं प्रतीत होता।

**बलदेव-वासुदेव और प्रतिवासुदेव**

जैन साहित्य में क्रमशः नौ बलदेव, नौ वासुदेव और नौ प्रतिवासुदेव को त्रिषष्टि महापुरुषों में ग्रहण किया गया है। अनेक विषमताओं के होते हुये भी इन तीनों का सम्बन्ध विष्णु के पौराणिक अवतारों और उनके शत्रुओं से विदित होता है। जैन पुराणों में भी हुई इनकी कथाओं से परिकिंचित् वैषम्य होते हुए भी तीर्थंकरों के सदृश इनकी कथाओं में भी पुनरावृत्ति हुई है। सामान्यतः सभी कथाओं में एक बलदेव एक वासुदेव और एक प्रतिवासुदेव गृहीत हुए हैं। अतः प्रथम त्रिपृष्ठ वासुदेव (जिन्हें नारायण और विष्णु भी कहा जाता है) के साथ विजय-बलदेव और अश्वग्रीव (हयग्रीव) प्रतिवासुदेव हैं। तदनन्तर क्रमशः द्विपृष्ठ के साथ अचल और तारक, स्वयम्भू के साथ धर्म और मधु, पुरुषोत्तम के साथ सुप्रभ और मधुसूदन, पुरुषसिंह के साथ सुदर्शन और मधुक्रीड़, पुंडरीक के साथ नन्दिषेण और निशुम्भ, दत्त के साथ नन्दिमित्र और बलि लक्ष्मण के साथ राम और रावण और कृष्ण के साथ बलदेव और जरासंध संयोजित हैं।

उक्त सूची में बलरामों की योजना जैन साहित्य की अपनी विशेषता है। इस योजना के आधार अन्तिम बलदेव प्रतीत होते हैं। क्योंकि इस सूची में वैसे बलदेवों की संख्या सर्वाधिक है जो पूर्ण रूप से जैन साहित्य की कल्पना हैं। राम और बलराम को छोड़ कर अन्य किसी भी बलराम-का वैष्णव पुराणों में उल्लेख नहीं मिलता है। आठवीं जोड़ी में लक्ष्मण के स्थान पर राम बलराम से नाम साम्य के कारण आठवें बलदेव हो गये और लक्ष्मण, कृष्ण-विष्णु के स्थान में बड़े भाई बलराम की तुलना में ही कृष्ण वर्म

---

१. महापुराण जी० १ ६५, ११।
२. तिलोयपण्णत्ति पृ० २०४, ४, ५१५-५१६।

राम तथा रावण को मारने वाले माने गये।[1] इस प्रकार जैन महाकवि पुष्पदन्त वाल्मीकि और व्यास की भूलों को सुधारते हैं।[2]

इसके अतिरिक्त जहाँ तक वासुदेव और प्रतिवासुदेव का प्रश्न है, इनकी समानता भी कृष्ण-बलराम या हरि-हलधर के आधार पर की गई विदित होती है। क्योंकि विजय और त्रिपृष्ठ से लेकर लक्ष्मण[3] और राम तक सभी विष्णु की अपेक्षा बलराम और वासुदेव से अत्यधिक अभिहित किये गये हैं।[4] इन भी जोड़ियों में परम्परागत विशेषता यह है कि प्रायः सभी बलदेव जैन हो जाते हैं, और मोक्ष प्राप्त करते हैं, जबकि वासुदेव और प्रतिवासुदेव नरक में जाते हैं।

हरि हलधर के अतिरिक्त वासुदेव और प्रतिवासुदेव का घनिष्ठ सम्बन्ध विष्णु और उनके पौराणिक अवतारों से है। अनेक विषमताओं के होते हुए भी इन तीनों कोटियों की कथाओं में प्रायः विष्णु की अवतार कथाओं का जैनीकरण किया गया है। विष्णु से इनका सम्बन्ध केवल कुछ उपादानों, कतिपय चिह्नों और लक्षणों के आधार पर ही जाना जा सकता है। प्रथम बलदेव विजय और त्रिपृष्ठ प्रतिवासुदेव अश्वग्रीव के शत्रु हैं। अश्वग्रीव विष्णु द्वारा मत्स्यावतार में मारा गया हयग्रीव है। इस दृष्टि से त्रिपृष्ठ को मत्स्यावतार का पर्याय माना जा सकता है। इस कथा में विजय और त्रिपृष्ठ के लिये धरणीधर पुरुषोत्तम[5] और संकर्षण, नारायण[6] आदि नामों का प्रयोग हुआ है। अश्वग्रीव से लड़ने के लिये जब त्रिपृष्ठ तैयार होते हैं, तब देवियाँ

१ महापुराण ७४ १८, ११।
णवघण दामोयरमभिमाणु, बहुम हलहर रणरस णिहसु।
२ महापुराण ६९ ३ १ -११।
कि महिउ सहासहि भक्खर तउ मोह वसेण सम्मु बहर।
वम्मीय वासवयणिहि पडिउ अण्णाणु कुमग्गकूवि पडिउ॥
३ पद्मचरितम् पृ० ८ १, ७५ 'दशो नारायणं कृष्ण' और विमलसूरि पउमचरिय में पृ० २०७, ४ ५१७ में लक्ष्मण नारायण माने गये हैं।
४ विशेष कर इस राम कथा में लक्ष्मण-राम को कतिपय स्थलों में हरि-हलधर से अभिहित किया गया है। महापुराण ७४ २, ७ 'हलहरहुँ' महा पु० ७४ ३, ५, 'तो हरि हरि जय कालि भणिय'। महा पु० ७४, ३ १ 'सीरालहरेण उवसामियो कण्हो'। महा पु० ७५, ४ १ 'तरुवई हरिहलहर विण्ह पुरिस'।
५ हुई पुरुसोत्तम हुई धरणीहर णिम्मंतर वद्धई जयजयणाम। महा० पु० ५१, १३, १।
६ का वि भणइ एहु सो संकरिसणु हलहर हरि करंतु णिवरिसणु।
का वि भणइ एहु सो णारायणु, हरिवर हरि करंत णिवरिसणु॥
महा० पु० ५१ १४, ७-८।

शार्ङ्गधनुष, पञ्चजन्य शंख, कौस्तुभ मणि और कौमोदकी नाम की गदा को विष्णु की आयुध मानी जाती है त्रिपृष्ठ को प्रदान करती हैं।[1] साथ ही हलधर को हल, मूसल और गदा देती हैं।[2] यहाँ हलधर के साहचर्य के कारण कृष्ण स्पष्ट हैं परन्तु विष्णु के आयुधों से युक्त होने के फलस्वरूप वे विष्णु के अवतार कृष्ण हैं। त्रिपृष्ठ के रूप में अश्वग्रीव से युद्ध करते समय इनका ध्वज गरुड़ के चिह्न से अंकित गरुड़ध्वज है।[3] आठवें बलदेव राम भी कृष्ण के अतिरिक्त विष्णु या वासुदेव से अभिहित किए गये हैं।[4] इसी प्रकार सुप्रभ और पुरुषोत्तम पर विष्णु की विशेषताओं का आरोप किया गया है।[5] आठवें बलदेव की राम-कथा के प्रसंग में उनकी स्तुति करते समय विष्णु के पर्यायों का प्रयोग हुआ है।[6] उक्त उपादानों के आधार पर जैनों में मान्य उक्त तीनों कोटियों में से कुछ का विष्णु से स्पष्ट सम्बन्ध विदित होता है। इनके अतिरिक्त स्वयं पुरुषोत्तम पुरुषसिंह पुण्डरीक, दत्त आदि नाम भी विष्णु के प्रचलित नामों में हैं। द्वितीय प्रतिवासुदेव तारक और निशुम्भ का संबंध पुराणों में विष्णु से न होकर क्रमशः कार्तिकेय और दुर्गा से रहा है। इनके अतिरिक्त चौथे प्रतिवासुदेव मधुसूदन का नाम भी विष्णु के प्रतिद्वन्द्वियों की

---

१ कण्हु देवयहिं पुण्णगयहिं पुण पणाम संपण्णई।
छवि कोमोय सुहि पू साणि सुहि वणु सारंग विएण्णउ॥
कामिनि हत्थेहिं निय रयियउ मणकुसुणिविम्भारयो।
चक्कह संकसणु कौत्थुह मनि जासु हरिणो णिवेइयो॥
जणु वि गय हय गय दिण्ण वासु को हुए णामे कामोयराउ।
महा पु ५२, ९, १५ और ५२ ९, १-३।

२ हलधरहु संगयु मुसलु चारु घय वाँरिय जमे हरिस पाउ। महा पु ५२, ९ ४।

३ सोहइ णं इन्दहु गरुडकेउ लोयहं मोयहु णं धूमकेउ। महा पु ५२, ९, ३।

४ इंद निउ देउ दसरह कुमार इंद विण्हु सयुद्धरिय कुठार।
पाउ दिण्ण हलि रे देहि चाव गुरु पणवहि कुवा रामराउ॥ म पु ७० ७ ८।

५ तम्पइ पुरिसुत्तमु भायभारि वे वेणि वि हलहरसारि।
वे वेण्णि वि पहुर वसमयकम वि कम्म पुण्णकम॥
वे वेण्णि वि छाहिय छिंद विम वे वेण्णि वि लक्खराम रंद पुण्ण।
महापु० ५८ १७, ७, ९।
जण्हु पंचमण्णु कि पयर, जण्णु मय कि अभिहर पसमर।
जण्णे करमि पेणु किर पत्थइं गारुडविज्जोग जण्णु सिज्जइं॥
महापुराण ७१ १, ३-८।

६ सिरिसिरिहि रामण रायकेवि। सिपलु अम्मिसर विहु परि।
नरेपिणु पुष्फिय परमप्पमु, जिणु करहु उवाउविचारप्पमु॥ महापु० ७५, ५ १-२
पवाहि जिणि समर हरि धम्मि समणि पवउ। महा पु० ७५, २, ११।

षेधा विष्णु से ही अधिक सम्बद्ध है। फिर भी कृष्ण को छोड़ कर अन्य वासुदेव और प्रतिवासुदेवों से विष्णु के अवतारवादी सम्बन्ध का पर्याप्त स्पष्टीकरण हो जाता है। 'महापुराण' के पूर्व की रचना 'तिलोयपण्णत्ति' में भी वासुदेवों को वासुदेव के स्थान में विष्णु कहा गया है।[1] 'पद्मानन्द महाकाव्य' (१३वीं शती) में भी इन्हें विष्णु माना गया है।[2] साथ ही प्रतिवासुदेवों में परिगणित अश्वग्रीव तारक, मेरक, मधु, निशुम्भ, बलि, प्रह्लाद, दशकन्धर जरासन्ध आदि विष्णुद्वेष्य और प्रतिविष्णु कहे गये हैं।[3] 'महापुराण' की सूची की अपेक्षा अन्य जैन साहित्य में उपलब्ध प्रतिवासुदेवों की सूची में न्यूनाधिक अन्तर दीख पड़ता है। 'महापुराण' की पूर्ववर्ती रचना 'तिलोयपण्णत्ति' में मधुसूदन और मधुक्रीड का उल्लेख न होकर मेरक और महरण का उल्लेख हुआ है।[4] 'महापुराण' के सम्भवतः बाद की रचना 'पद्मानन्द' में भी 'तिलोयपण्णत्ति' के सदृश मेरक का उल्लेख हुआ है किन्तु महरण के स्थान में प्रह्लाद का नाम दिया गया है। नामों के अतिरिक्त इनके क्रम में भी किंचित् अन्तर दीख पड़ता है। 'महापुराण' के अतिरिक्त अन्य दो सूचियाँ प्रायः क्रम की दृष्टि से एक सी हैं। यहाँ मधु का स्थान चौथा और प्रह्लाद का छठा है जबकि 'महापुराण' में मधु का स्थान तीसरा है। निष्कर्षतः विष्णु के पौराणिक अवतार ही परिवर्तित एवं समन्वित तथा केन्द्रीकृत रूप में जैन साहित्य में भी गृहीत हुए हैं।

## कृष्ण बलदेव पूर्वकालीन जैन मुनि

'हरिवंश पुराण' ८८.९ में कृष्ण गोपाल को पृथ्वी का रक्षक कहा गया है। ये शेषशायी तथा पाञ्चजन्य और धनुष धारण करने वाले हैं। जैन पुराणकार के अनुसार भी इनका अवतार प्रयोजन कंस वध ही रहा है।[5] फिर भी सम्भवतः बलदेव-कृष्ण को जैन परम्परा में समेटने के लिए बताया गया है कि पूर्वकालीन जन्मों में कृष्ण और बलदेव जैन मुनि थे। दूसरे जन्म में वे मुनि ही बलदेव-कृष्ण के रूप में अवतरित होते हैं।[6] पुनः दूसरे स्थल पर

---

१. णव य णिविट्ठ दुविट्ठा संयम्भु पुरिसुत्तमो पुरिससीहो।
पुंडरिय दत्त णारायण य कुण्हो णव विण्हू। तिलोय प० पृ० २०७ ४ ५१८।

२. इतो नारायणः कृष्ण इत्येते नव विष्णवः। पद्मानन्द महा० पृ० ८, ७५।

३. विष्णुद्वेष्या अश्वग्रीवस्तारको मेरको मधुः।
निशुम्भो बलिप्रह्लादौ महारौ दशकन्धरः॥
जरासन्धश्च विख्याता नवैते प्रतिविष्णवः। पद्मानन्द महा० पृ० ८, २ ७६।

४. अश्वग्रीव तारक, मेरक मधुकैटभ निशुम्भ, बलि, महरण, रावण, जरासंध भी प्रतिशत्रु हैं। तिलोय प० पृ० २०७, ४०, ५२–५१।

५. हरिवंश पु० ८५, १०। ६. हरिवंश पु० ८९, ८–१८।

जहाँ तक संत के आविर्भाव का प्रश्न है सूफियों के सदृश इन्हें ज्योति का अवतार कहा गया है। संत रज्जब कहते हैं—'संत इस विश्व में आमे (ज्योति) का अवतार है। वह एक ओर तो शून्य में समाधिस्थ रहता है और दूसरी ओर परोपकार में रत रहता है।[1] ये पैगम्बरों के सदृश ईश्वर की पृथ्वी पर आविर्भूत होते हैं तथा प्रीतम (ईश्वर) का संदेश उसके साधकों एवं भक्तों तक पहुँचाते हैं।[2] यह सारी अभिव्यक्ति या लीला तो राम की है किन्तु सन्त ही उसके अभिनेता हैं। वे लीला के समाप्त हो जाने पर पुनः एक ही हो जाते हैं।[3]

मध्यकालीन सगुण अवतारों के सदृश इनके अवतार का भी प्रमुख प्रयोजन उद्धार कार्य रहा है। सन्त सुन्दरदास के अनुसार सन्तों का आविर्भाव अज्ञान मिटाकर जीव को शिव करने के निमित्त होता है।[4]

सन्त दादू के अनुसार इनका आविर्भाव कलियुग में परोपकार के निमित्त होता है; ये स्वयं तो तटस्थ या निष्काम रहते हैं, परन्तु निःस्वार्थ होकर रामरस दूसरों को पान कराते हैं।[5] अतः सन्त ही इस कलियुग में परमार्थी परमेश्वर और अवतारी-ईश्वर का कार्य करते हैं।[6] ब्रह्मा, शङ्कर शाप, मुनि, नारद, ध्रुव, शुकदेव आदि सभी सन्त इस युग में हरि की सेवा में रत रहते हैं।[7] इस प्रकार सन्तों ने एक प्रकार से सन्तों और भक्तों को ही इस युग में ईश्वर

---

१ साधू जन संसार में आमे का औतार। तीनि समोवै शून्य में आवै पर उपकार।
रज्जबजी की बानी पृ० ७६ अंग ११ साखी ३।

२ साधू जन उस देस का, आये आया यहि संसार।
दादू उस कूँ पूछिये, प्रीतम के समाचार।
दादूदयाल की बानी भाग १ पृ० १६६ साखी ९८।

३ खेला राखा राम की। खेलैं सब ही संत॥ आपा परं एकै भया। छूटे सबै भरंत॥
दादूदयाल की बानी भाग १, पृ० ११४ साखी ७७।

४ सुन्दर आवै संत सब मुक्त करन को जीव। सब अज्ञान निवार करि करत जीव ते सीव।
सुंदर ग्रं० भाग २ पृ० ७७१ साखी १०।

५ पर उपगारी संत सब आवै यहि कलि माहिं।
पिवै पिलावैं राम रस आप स्वारथ नाहिं॥
दादूदयाल की बानी भाग १ पृ० १६१ साखी ५१।

६ परमारथ कूँ सब किया, आप स्वारथ नाहिं।
परमेसुर परमारथी कै साधू कलि माहिं॥
दादू दयाल की बानी भाग १ पृ० १६१ साखी ५०।

७ ब्रह्मा संकर सेस मुनि, नारद ध्रू सुकदेव। सकल साधु दादू सही जे लागे हरि सेव।
दादू दयाल की बानी भाग १ पृ० १६८ साखी ११६।

के अवतार के रूप में ग्रहण किया है। इस अवतारत्व में सगुण निर्गुण का कोई भेद किये बिना प्रायः समान रूप से पौराणिक भक्तों एवं सन्तों के नाम लिए गए हैं।

सम्भवतः उक्त प्रवृत्तियों के आधार पर[1] परवर्ती सन्तों ने पौराणिक पद्धति में ही सन्तों का अवतार माना। साथ ही इनकी यह धारणा हो गई कि भगवान् भी सन्तों के रूप में सम्प्रदाय एवं भक्ति-प्रवर्तन के निमित्त आविर्भूत होता है। सगुण और निर्गुण सन्त-अवतार को स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि अन्य अवतारों में तो वह निर्गुण से संयुक्त रहता है, परन्तु सन्त अवतार में वह निर्गुण से मुक्त रहता है।[2] इस प्रकार सन्त कवियों में सन्त ही ईश्वर के अवतार माने गए हैं। इनके अवतार का मुख्य प्रयोजन सन्त मत का प्रवर्तन करना रहा है। फलतः सन्तों के अवतार एक प्रकार से साम्प्रदायिक अवतारों की कोटि में गृहीत होते हैं।

## अन्तर्यामी

मनुष्य और ईश्वर का सम्बन्ध पूर्वकाल से ही एक ऐसी मानवीय भाव भूमि पर प्रतिष्ठित रहा है जहाँ एक के उत्क्रमण और दूसरे के अवतरण द्वारा परस्पर उनमें आकर्षण की कल्पना की जाती है। सामाजिक रूढ़ियों और परम्पराओं के अतिरिक्त यहाँ उसकी वैयक्तिक रुचि और उसके अन्तरान्मुख भावों की अभिव्यक्ति के द्वारा उसके मनोनुकूल ईश्वर के व्यक्तित्व का निर्माण होता है। मनुष्य की स्वानुभूतियों से उद्भूत यह ईश्वर ही कवि गुरु रवीन्द्र और डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी के शब्दों में इच्छामय, प्रेममय और आनन्दमय है।[3]

उपर्युक्त भावों का सम्बन्ध विभिन्न कोटि के लोगों में विभिन्न रूपों में प्रचलित है। सामान्यतः सामान्य मनुष्य और बहुदेवता योगी और परमात्मा ज्ञानी और ब्रह्म, भक्त और भगवान् तथा सन्त और अन्तर्यामी के रूप में इन्हें व्यक्त किया जा सकता है।

---

१ पलटू साहिब की बानी भाग १ पृ० १ संत रूप अवतार लियो परस्वारथ काजा।

२ संत रूप अवतार लियो हरि धरि के आयै।
भक्ति करै उपदेश जगत को राह बतावै॥
और धरै अवतार रहै निर्गुन संयुक्ता।
संत रूप जब धरै रहै निर्गुन से मुक्ता॥
पलटू साहिब की बानी भाग २ पृ० १५।

३ कबीर, ह० प्र० द्विवेदी, पृ० १२५।

एक ही भावभूमि से उद्भूत होने के कारण उपर्युक्त दोनों के सम्बन्धों में एक विशेष प्रकार की एकता लक्षित होती है। साधनावस्था में भी भाव ग्रन्थियों से आपूरित संवेदनशील मानव अपनी रुचि और भावों का यथेष्ट आरोप अपने उपास्य पर करता है। जिसके फलस्वरूप साधना में पूजा या अर्चना, आसक्ति या आत्मार्पण, तप संयम, मनन या चिंतन, आत्मानुभूति या आत्मविह्वलता आदि के माध्यम से किसी न किसी प्रकार के वैविध्य की सृष्टि होती रहती है। उपासक और उपास्य में जबतक तादात्म्य की स्थिति नहीं आती तब तक बहिर्मुख या अन्तर्मुख रूप में उस वैविध्य की अभिव्यक्ति का व्यापक अस्तित्व विदित होता है। सामान्य मनुष्य की अभिव्यक्ति में बहिर्मुख भावों का प्राधान्य होता है। पुरातन या अधुनातन व्यावहारिक रूप में प्रचलित अनेक देवताओं और अगणित मूर्तियों की पूजा में इसका भाग रहता है। विभिन्न देवता विभिन्न भावों मुद्राओं एवं कार्यों के प्रतीक होते हैं। जिनका व्यक्तित्व-विशेष समाज में उसी रूप में प्रचलित हो जाता है।

यही वैविध्य सामान्य मनुष्य की देववादी आस्था को अधिक दृढ़तर बनाने में सहायक होता है।

योगी भी प्रारम्भ से लेकर सिद्धावस्था तक नाना अवस्थाओं में परमात्मा के अनेक रूपों, रंगों या अलौकिक स्थितियों में उसी वैविध्य का अनुभव करता है जो उसके अदम्य उत्साह को सतत क्रियाशील रखता है।

ज्ञानी ब्रह्म की अद्वैत स्थिति तक पहुँचने के पूर्व उसके विवर्त या माया को अपने तर्क और युक्तियों द्वारा सुलझाने में कुछ उसी प्रकार के रुचिवर्द्धक वैविध्य का अनुभव करता है।

सगुणोपासक भक्त के भगवान् या इष्टदेव तो एक ही होते हैं, किन्तु उस भगवान् के ही ऐतिहासिक, पौराणिक, दार्शनिक आदि रूपों में विविध प्रकार की लीलाओं का समावेश होने के कारण भक्त अपनी रुचि नित्यवर्द्धन करने में सक्षम होता है।

सन्त भी अपने अन्तर्यामी के साथ जिस प्रकार का सम्बन्ध रखते हैं वह उनकी अन्तर्मुखी वृत्तियों तथा आत्मानुभूति से सवलित एक प्रकार का भावात्मक रहस्यवाद है। इस रहस्य भाव में बुद्धि की अपेक्षा हृदयतत्व की प्रधानता है, क्योंकि बुद्धि विश्लेषण के द्वारा एक ओर तो व उसके एकेश्वरवादी रूप को सुरक्षित रखते हैं और दूसरी ओर उसमें वैयक्तिक सामाजिक आध्यात्मिक, दार्शनिक तथा पौराणिक, ब्रह्मा ब्रह्म आदि रूपों का आरोप करते हैं। फलतः निर्गुण और निराकार होते हुये भी उसमें सगुण, लीला

एक ईश्वर के वैशिष्ट्य का योग हो जाता है। यही योग संत-साहित्य की सर्जना में भक्त एवं स्तोत्र-रचना का निमित्त बन कर अभिव्यक्ति का माध्यम प्रस्तुत करता है।

यों सन्त किसी विशेष सिद्धान्त या मत के प्रतिपक्षी विदित नहीं होते। इसीसे उनके आत्माभिव्यञ्जन की भावधारा सर्वत्र प्रवाहित होती हुई लक्षित होती है। उनका अन्तर्यामी अक्षर, अविनाशी निर्गुण-निराकार और निरुपाधि होते हुए भी मनुष्य के सामने संवेदनशील एक आदर्श रूप सन्त के सदृश व्यक्तित्व रखता है।

संतों ने अपने उपास्य को राम, रहीम केशव करीम अनेक नामों से अभिहित किया है।[1] नामोपासना ही उनके साधन का मूल मंत्र रही है। इस युग तक निर्गुण संतों के उत्कर्षकाल में इस्लामी एकेश्वरवाद को यथोचित स्थान प्राप्त हो चुका था। इसलिए संतों ने भारतीय नामों के साथ इस्लामी रहीम करीम आदि नामों को भी अपनाया। अपनी इस उदारता के कारण वे तत्कालीन युग के धर्मसम्प्रदाय निरपेक्ष व्यक्तियों में माने जा सकते हैं। यद्यपि संभवतः रामानन्द आदि भक्तों द्वारा प्रवर्तित गुरु-परम्परा में गृहीत होने के कारण राम-नाम को संतों ने अधिक प्रमुखता प्रदान की है। किन्तु संत-साहित्य के अवलोकन से यह स्पष्ट हो जाता है कि वे किसी नाम-विशेष के पक्षपाती नहीं थे।[2] यह सोचते हुये उनके उपास्य ईश्वर का उपयुक्त नाम 'अन्तर्यामी' समीचीन प्रतीत होता है।

क्योंकि इनका उपास्य मुख्य रूप से हृदय में स्थित ब्रह्म ही है।[3] यह बहुत कुछ अंशों में उपनिषदों का आत्म ब्रह्म है। उपनिषदों में उसे प्रायः 'सर्वभूतान्तरात्मा'[4], 'पुरुषोऽन्तरात्मा'[5], 'आत्म रूप'[6] 'पुरुषज्योति'[7] 'अंगुष्ठ मात्र एक पुरुष'[8] तथा 'अन्तर्यामी'[9] कहा गया है। परन्तु 'अन्तर्यामी' शब्द

---

१ हमारे राम रहीम करीमा केसो अलह राम सति सोई।
बिसमिल मेटि बिसम्भर एकै, और न दूजा कोई॥ क० ग्रं० पृ० १०६ पद ५८।

२ कहै कबीरा दास फकीरा अपनी राहि चलि भाई।
हिन्दू तुरक का करता एकै, ता गति लखी न जाई॥ क० ग्रं० पृ० १०६, ५८।

३ द० ग्रं० पृ० ११७ हूँ तेरा पंथ निहारूँ स्वामी कबरे मिलहुगे अन्तरयामी।

४ कठो० उ० २, २ १२ एको वशी सर्वभूतान्तरात्मा एकं रूपं बहुधा यः करोति।

५. श्वे० अ० ३, १ १३ अंगुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा सदा जनानां हृदये संनिविष्टः।

६ छा० अ० ११, ६।　　७ छा० उ० ३ ७।

८ प्रश्नो० ४० ६।　　९. बृहदा० ३।

में आत्मब्रह्म की निरपेक्षता या उदासीनता का भाव न होकर मानवोचित संवेदना, भावुकता और जिज्ञासा का भाव होता है। 'बृहदारण्यक उपनिषद्' में कहा गया है कि 'वह यह आत्मतत्त्व पुत्र से अधिक प्रिय है, धन से अधिक प्रिय है, और अन्य सबसे भी अधिक प्रिय है, क्योंकि यह आत्मा उनकी अपेक्षा अन्तरतर है। अतः आत्मरूप प्रिय की ही उपासना करें। जो आत्म रूप प्रिय की ही उपासना करता है, उसका प्रिय अत्यन्त मरण शील नहीं होता।'[1] पुनः हृदय की व्याख्या करते हुए इसे हृदय ब्रह्म के नाम से अभिहित किया गया है।[2] शाण्डिल्य के अनुसार वह सर्वरूप हृदय ब्रह्म ही उपास्य है।[3] वह अन्य मन्त्रों में मनोमय पुरुष कहा गया है। प्रकाश ही जिसका रूप है ऐसा यह पुरुष मनोमय है। वह हृदय के अन्दर स्थित धान या यव के परिमाण स्वरूप है। वह सबका स्वामी अधिपति और यह जो कुछ है, सभी का शासन कर्ता है।[4] उपर्युक्त तीनों उद्धरणों में उसकी संवेदना, भावुकता और जिज्ञासा का अनुमान किया जा सकता है। 'बृहदारण्यकोपनिषद्' में 'अन्तर्यामी' रूप की विस्तृत चर्चा उद्दालक और याज्ञवल्क्य के वार्तालाप में मिलती है। याज्ञवल्क्य 'अन्तर्यामी' का रूप स्पष्ट करते हुए कहते हैं कि 'जो पृथ्वी में रहने वाला पृथ्वी के भीतर है जिसे पृथ्वी नहीं जानती जिसका पृथ्वी शरीर है और जो भीतर रहकर पृथ्वी का नियमन करता है वह तुम्हारा आत्मा अन्तर्यामी अमृत है'।[5] 'वह अन्तर्यामी' जल, अग्नि अन्तरिक्ष वायु द्युलोक, आदित्य, दिशायें, चन्द्रमा, तारागण आकाश तम तेज, भूत प्राण, वाणी, नेत्र, श्रोत्र मन विज्ञान और वीर्य के अन्दर स्थित है। किन्तु व उसको नहीं जानते। ये सभी उसके शरीर हैं और वह इन सभी का नियमन करता है'।[6]

पांचरात्रों में ब्रह्म के चार रूपों में एक 'अन्तर्यामी' रूप माना गया है। श्रेडर के अनुसार अन्तर्यामी अवतार ईश्वर की वह शक्ति या रूप है जो निर्धूम ज्वाला के रूप में मनुष्य के हृत्कमल में स्थित रहता है। यह योगियों के लिए साध्य है।[7] श्रीगोपीनाथ कविराज के अनुसार इस चतुर्थ रूप से व जीवों के हृदय में *प्रविष्ट होकर उनकी सब प्रकार की प्रवृत्तियों* को नियन्त्रित करते हैं। 'अन्तर्यामी दो प्रकार के होते हैं। एक रूप में भगवन्मय विग्रह

---

१ बृ० उ० १, ४, ८। २ बृ० उ० ५, ३, १।
३ बृ० उ० ५, १, १। शांकर भाष्य 'तद् सर्वं यस्मात् तत्स्वानुपास्यं हृदयं ब्रह्म।'
४ बृ० उ० ५, ६, १। ५. बृ० उ० ३, ७, ३।
६ बृ० उ० ३, ७, ४-२३। ७. श्रेडर पृ० ४९।

के साथ जीव के सखा रूप से हृदय-कमल में निवास करते हैं। वहाँ उनका उद्देश्य है उसकी रक्षा करना और उसके व्यष्टि रूप में उसके साथ-साथ अवस्थित रहना[1] और अपने दूसरे रूप में वे अन्तरात्मा के रूप में जीवों की सभी अवस्थाओं स्वर्ग, नरक तथा गर्भावस्था तक उसकी रक्षा करते हैं।[2] मनुष्य में वह 'अन्तर्यामी' बाल्य या यौवन आदि अवस्थाओं से अप्रभावित होकर स्थित रहता है। डा० दासगुप्त ने व्यूहवाद में गृहीत अनिरुद्ध को 'अन्तर्यामी अवतार का प्रतिरूप माना है।[3]

संतों ने हृदय में स्थित 'अन्तर्यामी' को अपना सहज सौम्य व्यक्तित्व प्रदान किया है। संतों में 'अन्तर्यामी' आदि अवतारों की कोटि में माना जाता है।[4] कबीर अपने हृदय में नित्य प्रति उसके प्राकट्य का आनन्द लेते हैं।[5] उनमें निर्गुण राम का प्रचार है वे हृदय स्थित ब्रह्म के रूप में ही गृहीत हुए हैं।[6] इसके पूर्व ही 'राम तापनीय' उपनिषदों में राम की व्याख्या इस प्रकार की गई थी कि योगी लोग जिस नित्यानन्द स्वरूप, चिन्मय ब्रह्म में रमण करते हैं, वह परब्रह्म परमात्मा 'राम' शब्द द्वारा अभिहित होता है।[7] निर्गुनिया नाम से प्रसिद्ध संतों में अपने इस उपास्य 'अन्तर्यामी राम के प्रति प्रायः उसी प्रकार के व्यक्तिगत आत्मनिवेदन का परिचय मिलता है, जैसा कि सगुणमार्गी भक्तों में देखा जाता है।

नामदेव अपने सर्वव्यापक अन्तर्यामी राम के समक्ष अपने मन की व्यथा प्रकट करते हैं। उनके राजा राम उसी प्रकार अन्तर्यामी हैं जैसे दर्पण में शरीर दर्शित होता है।[8] फिर भी प्रायः दोनों की उपासना-पद्धति में पर्याप्त वैषम्य रहा है। सगुणोपासक अपने इष्टदेव की उपासना विधि-विशेष द्वारा

---

१. हृन्नाड कल्याण पृ० ४९। २ तत्त्वत्रय पृ० ११६-११७ और ७४-७५।

३ हिस्ट्री ऑफ इंडियन फिलोसोफी वॉ० ३ पृ० ४ ।

४ कौनार आतमा भारती आदि नारायन वीर।
रखवार एक अनेक विधि है दीपक दीप प्रदीप।
रज्जब जी की बानी पृ० २१९ साखी ४९।

५. क० ग्रं० पृ० १५ साखी १ । हरि संगति सीतल भया, मिटी मोह की ताप।
निस बासुरि सुख निध्य लह्या जब अंतरि प्रगट्या आप।

६. दीन बिचारि करम ही पूजा। आतम राम अवर नहिं दूजा।
क० ग्रं० पृ० १११ पद १३५।

७. दी वैष्णव उपनिषद्स। अड्यार पुस्तकालय। रामपूर्वतापनीयोपनिषद् पृ० ३०९
प्रथमोपनिषद् १।

८ देखो राम राइ अंतरजामी। जैसे दरपन माहिं बदन परवानी।
संतकाव्य-नामदेव पृ० १४० ।

करते हैं तथा उसके नाम, रूप, गुण, लीला, धाम की चर्चा के साथ अष्टयाम पूजा और अर्चना करते हैं।[1] वहाँ संत केवल नामोपासना एवं यौगिक पद्धतियों का उपयोग करते हैं। किन्तु संत-साहित्य में जहाँ तक उनका ईश्वर विषयक है उसमें सगुण-साकार तथा अवतारवादी ईश्वर की विशिष्टताओं का प्रभाव अवश्य दृष्टिगत होता है। इतना अवश्य है कि संतों ने सगुणमार्गी भक्तों के समान किसी मूर्ति या रूप को स्वीकार नहीं किया है; फिर भी पिंड में जितनी आत्मायें हैं, उन सभी को शालग्राम के सदृश भगवान के प्रतीक रूप में माना है।[2] यद्यपि इस आत्ममूर्ति में स्थूल रूप का अभाव है फिर भी इसमें सगुण-साकार के गुण वर्तमान हैं।

इनका आत्माराम या अन्तर्यामी ईश्वर निष्क्रिय या अनासक्त ब्रह्म नहीं है अपितु संतों और भक्तों का पालक और अभीष्टदाता है।[3] इस प्रकार उपनिषदों में कथित उसके आत्म रूप के अतिरिक्त इन्होंने मध्यकालीन युग में प्रचलित पौराणिक पाँचरात्र सूफी और इस्लामी प्रायः सभी रूपों का अपूर्व समन्वय किया है, जिसके फलस्वरूप उस ईश्वर का एक विशिष्ट व्यक्तित्व बन गया है। संत विनोबा ने ठीक ही कहा है कि हमारे संतों की पाचन शक्ति प्रखर होने के कारण से सारे भिन्न-भिन्न दर्शन उनको विरोधी नहीं मालूम होते, बल्कि इन सबको वे एक साथ हजम कर लेते हैं।[4] अतः संतों ने ईश्वर से भाई, बंधु, माता पिता, सखा स्वामी, गुरु, दास, पति प्रियतम आदि अनेक प्रकार के वैयक्तिक और सामाजिक संबंध स्थापित किए हैं।[5] इतना अवश्य है कि सगुणोपासकों की साधना बहिर्मुखी है। पर संतों में

१ श्री वैष्णव उपनिषद् पृ० १०१, १०४ में कहा गया है कि वे राम नामोच्चारण करने पर ज्ञानमार्ग की प्राप्ति कराते हैं।

२. जैसी देखो आत्मा, तैसा सालिगराम। क० ग्रं० पृ० ४४ साखी ५।

३ घटि घटि पारब्रह्म तिनि अखि डीठा।
पतित उधारणि तूं है तूं राखै प्रभु भगताअन्निसा।
सगल मनोरथ तू देवण हारा, भगती भाई भरे भण्डारा।
दरसन धारि राखा गुरु मेरे पूरे करमि समाधन्निआ। गु० ग्रं० सा० [illegible] १११।

४ संत सुधा सार की प्रस्तावना पृ० १५।

५. तूं ही तूं आधार हमारे, सेवग सुत हम राम तुम्हारे।
माई बाप तू साहिब मेरा भगति हीन मैं सेवग तेरा॥
मात पिता तू बंधव भाई, तुम्ही मेरे सजन सहाई।
तुम ही तात तुम ही मात, तुम ही जात तुम ही न्यात॥
कुल कुटुम्ब तू सब परिवार, दादू का तू तारण हार।

दादूदयाल की बानी भा० २ पृ० ४१।

आभ्यन्तरिक पूजा एवं आरती की योग-सम्पृक्त रचनायें मिलती हैं।[1] इसके अतिरिक्त सन्तों में अपने इष्टदेव के प्रति जितने प्रकार के वैयक्तिक संबंध दिखाई पड़ते हैं, उनमें सगुणोपासकों की भाँति ऐश्वर्य-माधुर्य-युक्त, वात्सल्य, दास्य, सख्य दाम्पत्य आदि भावों की यथेष्ट अभिव्यक्ति हुई है। दादू ऐसे राजा की सेवा करने की कामना करते हैं, जिसके तीनों लोक घर हैं। चाँद और सूर्य दीपक हैं पवन आँगन बुहारता है। जहाँ छप्पन कोटि जल है। शिव-शंकर और ब्रह्मा उसकी सेवा करने पर भी उसका भेद नहीं जान पाते। वेद जिसे नेति नेति गाता है।[2] सभी देवता जिसकी सेवा करते हैं। मुनि ध्यान करते हैं, चित्र विचित्र जिसके दरबार के लिपिक हैं। धर्मराज गुण द्वार पर खड़े हैं। ऋद्धियाँ सिद्धियाँ उसकी दासी हैं। चारों पदार्थ (धर्म-अर्थादि) की हुजूरी करते हैं। कोश-भंडार भरपूर हैं। नारद, शारदा आदि जिसके गुण गान करते हैं। नट नाचते हैं और विविध प्रकार के बाजे बजते हैं। जो चौदह भुवन में अवस्थित है। जो इस विश्व की सृष्टि कर उसे धारण रूप हुये है, वही दादू का स्वामी है।

यहाँ दादू का इष्टदेव राजा रूप में चित्रित हुआ है। सगुणोपासकों में भी अपने इष्टदेव के नित्यलोक और प्रभु-दरबार का इसी प्रकार का चित्रण मिलता है। अन्तर केवल इतना ही है कि जहाँ उनमें अर्चारूप का प्राधान्य है वहाँ सन्तों में आत्मब्रह्म या अन्तर्यामी का ऐश्वर्य-रूप परिलक्षित होता है। इस उद्धरण में दास्य भाव भी स्पष्ट है। दादू के अतिरिक्त कबीर ने भी पूर्ण ब्रह्म राम के ऐश्वर्य-रूप का वर्णन किया है। उनके पदों में 'सारंगपाणी' का प्रयोग

---

१ (क) क० ग्र० पृ० [illegible] हिंडोला तहाँ झूलै आतमराम में इस पूजा का भास होता है।
(ख) इहि विधि आरति राम की कीजै। आतम अन्तरि वारणा लीजै।
तन मन चन्दन प्रेम की माला, अनहद घण्टा दीन दयाला।
दादू दयाल की बानी भाग २ पृ० १८८ पद ४०१।

२ ऐसो राजा सेऊँ ताहि। और अनेक सब लागे जाहि।
तीनि लोक गृह धरे रचाइ चंद सूर दोउ दीपक लाइ॥
पवन बुहारे गृह आँगणा छप्पन कोटि जल जा के घरां।
राति सेवा शंकर देव ब्रह्मा कुलाल न जाने भेव॥
कीरति करण चारयूँ वेद, नेति नेति करि जाणे भेद।
... ... ...
ऐसो राजा सोई आहि। चौदह भुवन में रह्यो समाइ।
दादू ताकी सेवा करे, जिन यहु रचिले अधर धरे॥
दादू दयाल की बानी पृ० १६० पद २११।

होने के कारण वे विष्णु से सम्बद्ध प्रतीत होते हैं।[1] कबीर का दास्य भाव एक ऐसे ठाकुर के प्रति कथित होता है, जो सगुण इष्टदेवों के सदृश भक्तरक्षक है।[2] गुरु अर्जुन ऐसे धनी गोविंद का गुणगान करते हैं, जिसने विष्णु के रूप में करोड़ों अवतार धारण किये हैं। करोड़ों ब्रह्माण्डों में जिसका विस्तार है। करोड़ों महा-शिव, जिसमें स्थित हैं। करोड़ों उसके विभिन्न अंगों से उत्पन्न होते हैं। करोड़ों भक्त (सगुणोपासकों के नित्य पार्षदों के सदृश) उसके संग रहते हैं। करोड़ों बैकुण्ठ उसकी दृष्टि में विद्यमान हैं।[3]

सगुणोपासकों की भाँति सन्तों में भी इष्टदेव के प्रति माधुर्यभाव की अभिव्यक्ति हुई है। विशेषकर कृष्णोपासक तथा कालान्तर में रामोपासक सम्प्रदायों में जिस दाम्पत्य, सखी या सहचरीभाव का विकास हुआ, उसकी अभिव्यक्ति सन्तों में भी हुई। कबीर 'हरि प्रीतम' के साथ अपना अत्यन्त सुदृढ़ सम्बन्ध प्रदर्शित करते हुए कहते हैं कि हरि मेरा प्रीतम है। हरि के बिना मेरे जीव का अस्तित्व नहीं रह सकता। मैं इस प्रिय की बहुरिया हूँ। वे राम बड़े हैं और मैं उनकी छोटी सी बहुरिया हूँ। मैंने तो उनसे मिलने के लिए इतना शृंगार किया, परन्तु पता नहीं क्यों वे राजा राम नहीं मिले। यदि अबकी बार मिल जाऊँ तो पुनः इस भवसिन्धु में नहीं आना पड़ेगा।[4] दादू ने सारी सृष्टि को नारी और केवल एक ईश्वर मात्र को स्वामी बतलाया है। एक विरहिणी के समान आतुर होकर वे कहते हैं कि हम सभी उसकी स्त्री हैं और वही एक मात्र पति है। सभी अपने शरीर का शृंगार करते हैं। वे घर-घर में अपनी सेज सँवारते हैं और प्रिय कन्त का पथ निहारते

---

१ क० ग्रं० पृ० २०२-२०३ पद ३४०। २. क० ग्रं० पृ० १२७ पद १२२।

राजा अंबरीष के कारणि चक्र सुदर्सन जारै।
दास कबीर को ठाकुर ऐसो भगत की सरन उबारै॥

३ कोटि बिसन कीने अवतार। कोटि ब्रह्मण्ड जाके ध्रमसाल।
कोटि महेस उपाइ समाए। कोटि ब्रह्मे जगु साजण लाए॥
ऐसो धणी गोविन्द हमारा। बरनि न साकउ गुण बिसथारा।
कोटि उपारजना तेरै अंगि। कोटि भगत बसत हरि संगि॥
कोटि बैकुंठ जाकी द्रिसटि माहि।

गुरु ग्रन्थ साहिब पृ० ११५६ गुरु अर्जुन।

४ हरि मेरा पीव माई, हरि मेरा पीव हरि बिन रहि न सकै मेरा जीव।
हरि मेरा पीव मैं राम की बहुरिया, राम बड़े मैं छुटक लहुरिया॥
किया स्यंगार मिलन के ताईं काहे न मिलो राजा राम गुसाईं।
अबकी बेर मिलन जो पाऊँ, कहै कबीर भौजलि नहीं आऊँ।

क० ग्रं० १२५ पद ११७।

हैं। वे विह्वल होकर अपने पति का ध्यान करते हैं कि कब नाथ को गले लगाऊँ। इस प्रकार अत्यन्त आतुर वियोगिनी के सदृश वे अपने प्रियतम की प्रतीक्षा करते हैं।[1] सुन्दर दास 'पतिव्रत को अंग' में कहते हैं कि भगवान् के अतिरिक्त इस विश्व में और कुछ नहीं है। सभी सन्तों के अनुसार वह पतिव्रत या दाम्पत्य भाव से उपास्य है।[2] इस प्रकार सन्तों ने भी अपने इष्टदेव के प्रति स्वकीयाजनित दाम्पत्य भाव की अभिव्यक्ति की है।

उक्त सम्बन्धों के अतिरिक्त सन्तों ने अपने इष्टदेव से विभिन्न प्रकार के अन्य सम्बन्ध भी स्थापित किये हैं। कबीर अपने इष्टदेव को माता के रूप में सम्बोधित करते हुए कहते हैं कि—हरि तू हमारी माता है, मैं तुम्हारा पुत्र हूँ; तुम हमारे अवगुणों को क्यों नहीं क्षमा करोगे। पुत्र विविध प्रकार के अपराध किया करते हैं, किन्तु माता कभी भी उधर ध्यान नहीं देती। कबीर एक सोच विचार कर कहते हैं कि बालक यदि दुखी है तो माता भी उतनी ही दुखी है।[3] गुरु रामदास अपने प्रीतम से विविध सम्बन्ध जोड़ते हैं। उनका उपास्य ही मित्र है सखा है, वही प्रीतम भी है।[4]

उपर्युक्त उद्धरणों से स्पष्ट है कि सन्तों ने अपने अलख और अविनाशी पुरुष में सगुण ईश्वर के व्यक्तित्व का पूर्ण समावेश किया है। इन सम्बन्धों में किसी सिद्धान्त दर्शन या सम्प्रदाय मात्र का विशेष प्रभाव लक्षित नहीं

---

१. हम सब नारी एक भरतार सब कोई तन करै सिंगार।
घरि घरि अपुने सेज सँवारै। कन्त पियारे पंथ निहारै॥
आरति अपने पिव को ध्यावै। मिलै नाह कब अंग लगावै।
अति आतुर ये खोजत डोलै। बानि परी वियोगनि बोलै॥
सब हम नारी दादू दीन। देई सुहाग काहू संग लीन।
दादूदयाल की बानी भाग २ पृ० २७ पद ३१।

२. सुन्दर और कछु नहीं एक पिया भगवन्त।
नारी पतिव्रत राखिये ऐसैं कहैं सब संत॥ सुन्दर ग्रं० भाग १,२ ४१०—४११।

३. हरि जननी मैं बालक तेरा काहे न औगुण बकसहु मेरा।
सुत अपराध करै दिन केते, जननी के चित रहै न तेते।
कर गहि केस करै जौ घाता, तऊ न हेत उतारै माता।
कहै कबीर एक बुधि बिचारी, बालक दुखी दुखी महतारी॥
क० ग्रं० पृ० १२३ पद १११।

४. आउ सखी हरि मेलु करेहा, मेरे प्रीतम का मैं देइ सनेहा।
मेरा मित्र सखा सो प्रीतमु भाई, मैं दसे हरि नरहरी से जीउ॥
गुरु ग्रं० सा० पृ० ९५।

होता। अपितु उसके व्यक्तिगत रूप में सहानुभूतिपरक आत्मनिवेदन, दैन्य, आदि स्वाभाविक उद्गारों से समन्वित सामरस्य विदित होता है।

इसके अतिरिक्त सगुणोपासकों के इष्टदेव में जिस परम्परागत व्याप्त, सर्वात्मवादी एवं विराट रूप का दर्शन होता है, सन्तों के इष्टदेव में भी यत्किंचित् उसकी अभिव्यक्ति हुई है। गुरु अर्जुन एक पद में कहते हैं कि वह अपनी माया का विस्तार स्वयं करता है और स्वयं उसका द्रष्टा है। वह अनेक प्रकार के रूप धारण करता है, किन्तु सबसे पृथक रहता है।[1] गीता में जिस प्रकार कहा गया है कि जो सर्वत्र मुझको और सबको मुझमें देखता है, उसके लिये मैं अदृश्य नहीं होता और वह मेरे लिए अदृश्य नहीं होता।[2] उसी प्रकार सन्त रविदास भी सब में हरि को तथा हरि में सबको देखते हैं। सृष्टि-रचना के द्वारा वह अपना ही विस्तार करता है।[3] सन्त रविदास ने उसके विराट् रूप का परिचय देते हुये कहा है कि जिस विराट् पुरुष के चरण पाताल है और सिर आसमान है, वही ठाकुर सम्पुट के समान है।[4] अर्थात् वही 'अणोरणीयान्' और 'महतो महीयान्' है।

## इष्टदेव में अवतारवादी पौराणिक तत्त्व

संत साहित्य में वर्णित निराकार ईश्वर में पर अपर और सर्वात्मवादी रूपों के अतिरिक्त[5] अवतारवाद की दृष्टि से जो विलक्षण है, वह है उसका पौराणिक अवतारवादी कथाओं से सम्बद्ध रूप, जिसके फलस्वरूप उसका अवतारवाद से भी निविड़ सम्बन्ध हो जाता है। पीछे कतिपय उद्धरणों के आधार पर उसके व्यक्तिगत रूपों एवं सम्बन्धों पर विचार किया जा चुका है। किन्तु पौराणिक अवतारों के समान उसके ऊपर विष्णु के अवतारों से सम्बद्ध कथाओं का आरोप भी संतों की वाणियों में पर्याप्त मात्रा में हुआ

१ अपनी माया आपि पसारी आपहि देखन हारा।
नाना रूप धरे बहुरंगी सबते रहे नियारा॥

गुरु ग्रं० सा० पृ० ५१०।

२ गीता ६, ३०।

३ सब में हरि है हरि में सब है हरि अपने जिना।
अपनी आप साख नहिं दूसर जानन हार सुजाना॥

संत रविदास और उनका काव्य पृ० १०० पद १०।

४ चरन पताल सीस आसमान, सो ठाकुर कैसे संपुट समाय।

संत रविदास और उनका काव्य पृ० १८९।

५ हिन्दी काव्य में निर्गुण सम्प्रदाय १५६–१५७।

है। पुराणों में साधारणतः ब्रह्मा विष्णु और शिव को एक माना गया है। परन्तु साम्प्रदायिक उत्कर्ष के कारण कहीं शिव का और कहीं विष्णु का उत्कर्ष लक्षित होता है। विशेषकर वैष्णव पुराणों में विष्णु तीनों में श्रेष्ठ माने गये हैं। संतों की वाणियों में साधारणतः ब्रह्मा, विष्णु और महेश को गौण स्थान प्राप्त हुआ है। वहाँ विष्णु के अवतार राम के गौण रूप का उल्लेख कम हुआ है।[1] साथ ही कतिपय स्थलों में त्रिदेवों का गौण रूप प्रस्तुत करते समय ब्रह्मा और शिव का उल्लेख तो होता है किन्तु विष्णु का नहीं।[2] इसके अतिरिक्त संतों ने अपने ईश्वर को पुराणों की जिन कथाओं से सम्बद्ध किया है, उनमें प्रायः सभी का सम्बन्ध विष्णु एवं उनके अवतारों से है। ब्रह्मा और शिव सम्बन्धी पौराणिक कथाओं का संत-साहित्य में नितान्त अभाव है। इसमें संदेह नहीं कि माया, त्रिगुणी माया या काल से ग्रस्त या अधीनस्थ देवताओं में ब्रह्मा विष्णु और महेश का नाम समान रूप से लिया गया है। किन्तु यह बात सम्भवतः नाथ-पंथी साहित्य से गृहीत हुआ है। क्योंकि नाथ-साहित्य में अक्सर ब्रह्मा, विष्णु और महेश माया के वशवर्ती एवं उससे उत्पन्न कहे गये हैं।[3] संतों ने विष्णु के पर्यायवाची राम ही नहीं अपितु कृष्ण, गोविन्द, हरि नारायण माधव आदि नामों का स्वच्छन्दता से

---

१ (क) क० ग्रं० पृ० १९ पद ५०।

रज गुन ब्रह्मा तम गुन संकर सत गुन हरि है सोई।
कहै कबीर एक राम जपहु रे हिन्दू तुरक न कोई॥
ब्रह्मा चाली बिस्नु चाली चूक संकर देव।
तीन देव प्रतक्ष तोरहिं करहिं किसकी सेव॥

क० ग्रं० पृ० १०५ पद २१०।

(ख) ब्रह्मा बिसुन महेस महाबलि मीरि मुनि जन थके सबै बाकि।

दादूदयाल की बानी भाग २ पृ० ९१ पद २२०।

ब्रह्म बिसुन महेसर सूँ कैसा धोरे बतावे रे।

दादूदयाल की बानी भाग २ पृ० १०५ पद २४६।

(ग) ब्रह्म बिसुन महेस के मूरति त्रिगुणि भरमि भुलाई।

गुरु ग्रं० सा० पृ० ९०९। गोरखबानी पृ० ९१।

२. दादूदयाल की बानी भाग २ पृ० १०० पद २५।

(क) थाके ब्रह्मा संकर सिव, सेसा सब मुनि जन थाके अंगा।

(ख) क० ग्रं० पृ० ११९ के ९८ पद में महेश राम के भक्त कहे गये हैं।

(ग) क० ग्रं० १७५ पद ११ 'थाके ब्रह्मि बहि बहि अंत न पाया' जैसे प्रयोग मिलते हैं।

३ ब्रह्मा बिस्न मैं जाहि महेसर ये तीन्यूं मैं जाया।

इन त्रिगुनी मैं बर बरनी देवर बोती माया की॥ गोरखबानी पृ० १।

प्रयोग किया है। साथ ही निर्गुण संतों में नामदेव, जयदेव, नामदेव गुरु अर्जुन आदि कतिपय संतों में विष्णु के साकार एवं अवतारवादी रूपों का स्पष्ट परिचय मिलता है। संत-साहित्य के सम्भवतः आदि हिन्दी कवि जयदेव ने अपने पदों में चक्रधर विष्णु को भजने और उनकी शरण में जाने का अनुरोध किया है।[1] पंढरपुर के विट्ठल भगवान या श्रीकृष्ण के अवतार माने जाते हैं, महाराष्ट्र के प्रसिद्ध संत नामदेव के इष्टदेव के रूप में प्रसिद्ध हैं।[2] इन्होंने अपने पदों में विष्णु के पर्यायवाची नामों में विट्ठल का भी नाम लिया है।[3] महाराष्ट्र के विख्यात वारकरी संत-सम्प्रदाय में विट्ठल को विष्णु के कृष्णावतार का बालरूप माना जाता है, जो अपने भक्त 'पुण्डलीक' को वर देने के निमित्त पंढरपुर आये और ईंट पर खड़े हो गये। तब से अभी तक वे वहीं खड़े हैं।[4] डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी ने कबीर के पदों में प्रयुक्त विष्णु के नामों को निर्गुण के साथ सगुण अवतारों के अर्थ में भी माना है।[5] पीछे बतलाया जा चुका है कि संतों के ईश्वर निर्गुण-निराकार होते हुए भी सगुण-साकार तत्त्वों से युक्त हैं, जिनमें ऐश्वर्य एवं माधुर्य रूपों का भी अपूर्व योग हुआ है। इसके साथ ही पौराणिक अवतारपरक कथाओं से भी उनका यथेष्ट सम्बन्ध लक्षित होता है। इस प्रकार संत-ईश्वर में अवतारवादी तत्त्वों का तीन प्रकार से समावेश हुआ है। प्रथम उनके अवतारोचित कार्यों से, द्वितीय विष्णु एवं उनके अवतारों से सम्बद्ध भक्तों के भगवत्-कार्यों से तृतीय विष्णु से सम्बद्ध पौराणिक कथाओं के उल्लेखों से इन तत्त्वों का स्पष्टीकरण हो जाता है।

संतों में उक्त रूपों का अस्तित्व पृथक् या मिश्रित रूप से मिलता है। कबीर एक पद में उस विष्णु का उल्लेख करते हैं जिसकी नाभि से ब्रह्मा उत्पन्न हुए और चरणों से गंगा निकली हैं। वे उसी जगद्गुरु गोविंद-हरि की भक्ति भी चाहते हैं।[6] गुरु रामदास एवं हरि का भजन करने को कहते

---

१ दलि छलम दुरित दुरमती मनु चक्रधर सरणं। संतकाव्य पृ० १९५।

२. मराठी संतों का सामाजिक कार्य पृ० ४९–५०।

३ मेरो बाप माधो तू धन केसौ सांवलियो बिठुलराइ।
कर धरे चक्र बैकुंठ ते आयो तू रे गज के प्रान उधार्यो॥

संत सुधासार पृ० ५० पद ९।

४ हिन्दी को मराठी संतों की देन पृ० ७। ५. कबीर पृ० १६।

६ जाकै नाभि पदम सु उदित ब्रह्मा चरन गंग तरंग रे।
कहै कबीर हरि भगति बांछूं, जगत गुर गोब्यंद रे॥

क० ग्रं० पृ० २१७–२१८ पद १९०।

है। पुराणों में साधारणतः ब्रह्मा, विष्णु और शिव को एक माना गया है। परन्तु साम्प्रदायिक उत्कर्ष के कारण कहीं शिव का और कहीं विष्णु का उत्कर्ष लक्षित होता है। विशेषकर वैष्णव पुराणों में विष्णु तीनों में श्रेष्ठ माने गये हैं। संतों की बानियों में साधारणतः ब्रह्मा, विष्णु और महेश को गौण स्थान प्राप्त हुआ है। वहाँ विष्णु के अवतार राम के गौण रूप का उल्लेख कम हुआ है।[1] साथ ही कतिपय स्थलों में त्रिदेवों का गौण रूप प्रस्तुत करते समय ब्रह्मा और शिव का उल्लेख तो होता है किन्तु विष्णु का नहीं।[2] इसके अतिरिक्त संतों ने अपने ईश्वर को पुराणों की जिन कथाओं से सम्बद्ध किया है, उनमें प्रायः सभी का सम्बन्ध विष्णु एवं उनके अवतारों से है। ब्रह्मा और शिव सम्बन्धी पौराणिक कथाओं का संत-साहित्य में नितान्त अभाव है। इसमें संदेह नहीं कि माया त्रिगुणी माया या काल से ग्रस्त या अधीनस्थ देवताओं में ब्रह्मा, विष्णु और महेश का नाम समान रूप से लिया गया है; किन्तु यह अंश सम्भवतः नाथ-पंथी साहित्य से गृहीत हुआ है। क्योंकि नाथ-साहित्य में अक्सर ब्रह्मा, विष्णु और महेश माया के वशवर्ती एवं उससे उत्पन्न कहे गये हैं।[3] संतों ने विष्णु के पर्यायवाची राम ही नहीं अपितु कृष्ण गोविन्द, हरि, नारायण माधव आदि नामों का स्वच्छन्दता से

---

१ (क) क० ग्रं० पृ० १ ६ पद ५७।

रज गुन ब्रह्मा तम गुन संकर सत गुन हरि है सोई।
कहै कबीर एक राम जपहु रे हिन्दू तुरक न कोई॥
ब्रह्मा बासी बिस्नु बासी, फूल संकर देव।
तीन देव प्रतक्ष तोरहि करहि किसकी सेव॥

क० ग्रं० पृ० १०५ पद ११७।

(ख) ब्रह्मा बिसुन महेस महाबलि मोहे मुनि जन सबै तपे चाहि।

दादूदयाल की बानी भाग २ पृ० ९१ पद २२७।

ब्रह्मा बिसुन महेसुर सूँ कैसा कोई बनावै रे।

दादूदयाल की बानी भाग २ पृ० १०५ पद २४९।

(ग) ब्रह्म बिसुन महेसु पै मूरति त्रिगुनि भरमि भुलाई।

गुरु ग्रं० सा० पृ० ९०९। गोरखबानी पृ० ९१।

२. दादूदयाल की बानी भाग २ पृ० १०७ पद ९५।

(क) काहे ब्रह्मा शंकर शिव भैंदा, सब मुनि जन लागे अंगा।
(ख) क० ग्रं० पृ० १९९ के एक पद में महेश राम के जाप पढ़े गये हैं।
(ग) क० ग्रं० १०५ पद ११ 'ब्रह्मे ऋषि मुनि अंत न पाया' जैसे प्रयोग मिलते हैं।

३ ब्रह्मा विष्णु ले आदि महेश्वर ते तीन्यूं मैं बाया।
इन त्रिभुवनी में पर बरनो देकर मोरी बाला की॥ गोरखबानी पृ० ११

प्रयोग किया है। साथ ही निर्गुण संतों में मान्य जयदेव, नामदेव, गुरु अर्जुन, आदि कतिपय संतों में विष्णु के साकार एवं अवतारवादी रूपों का यथेष्ट परिचय मिलता है। संत-साहित्य के सम्भवतः आदि हिन्दी कवि जयदेव ने अपने पदों में चक्रधर विष्णु को भजने और उनकी शरण में जाने का अनुरोध किया है।[1] पंढरपुर के विट्ठल भगवान जो श्रीकृष्ण के अवतार माने जाते हैं महाराष्ट्र के प्रसिद्ध संत नामदेव के इष्टदेव के रूप में प्रसिद्ध हैं।[2] इन्होंने अपने पदों में विष्णु के पर्यायवाची नामों में विट्ठल का भी नाम लिया है।[3] महाराष्ट्र के विख्यात वारकरी संत-सम्प्रदाय में विट्ठल को विष्णु के कृष्णावतार का बालरूप माना जाता है, जो अपने भक्त 'पुंडलीक' को वर देने के निमित्त पंढरपुर आये और ईंट पर खड़े हो गये। तब से अभी तक वे वहीं खड़े हैं।[4] डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी ने कबीर के पदों में प्रयुक्त विष्णु के नामों को निर्गुण के साथ सगुण अवतारों के अर्थ में भी माना है।[5] पीछे बतलाया जा चुका है कि संतों के ईश्वर निर्गुण-निराकार होते हुए भी सगुण-साकार तत्त्वों से युक्त हैं, जिनमें ऐश्वर्य एवं माधुर्य रूपों का भी अपूर्व योग हुआ है। इसके साथ ही पौराणिक अवतारपरक कथाओं से भी उनका यथेष्ट सम्बन्ध लक्षित होता है। इस प्रकार संत-ईश्वर में अवतारवादी तत्त्वों का तीन प्रकार से समावेश हुआ है। प्रथम उनके अवतारोचित कार्यों से, द्वितीय विष्णु एवं उनके अवतारों से सम्बद्ध भक्तों के भगवत्-कार्यों से तृतीय विष्णु से सम्बद्ध पौराणिक कथाओं के उल्लेखों से इन तत्त्वों का स्पष्टीकरण हो जाता है।

संतों में उक्त रूपों का अस्तित्व पृथक् या मिश्रित रूप से मिलता है। कबीर एक पद में ऐसे विष्णु का उल्लेख करते हैं जिसकी नाभि से ब्रह्मा उत्पन्न हुए और चरणों से गंगा निकली हैं। वे उसी जगद्गुरु गोविंद-हरि की भक्ति भी चाहते हैं।[6] गुरु रामदास ऐसे हरि का भजन करने को कहते

---

१ हरि हरण दुरहिन दुरमती भजु चक्रधर सरनं। संतकाव्य पृ० २१५।

२ मराठी संतों का सामाजिक कार्य पृ० ४९–५०।

३ मेरो बाप माधो तू धन केसौ सांवलियो बिठुलराइ।
कर धरे चक्र बैकुंठ ते आयो तू रे गज के प्रान उधार्यो॥
संत सुधासार पृ० ५० पद ९।

४ हिन्दी को मराठी संतों की देन पृ० ७०। ५. कबीर पृ० १६।

६ जाके नाभि पदम सु उदित ब्रह्मा चरन गंग तरंग रे।
कहै कबीर हरि भगति बांछूं, जगत गुर गोव्यंद रे॥
क० ग्रं० पृ० ३१७–३१८ [illegible]

वर्णन हुआ है।[1] सिक्ख गुरुओं में गुरु अर्जुन और परवर्ती गुरु गोविंद सिंह दोनों अवतारवाद के प्रबल समर्थक विदित होते हैं।[2] अकबर-कालीन गुरु अर्जुन के पदों में प्राप्त अवतारवादी तत्वों के अतिरिक्त यह भी कहा जाता है कि एक बार इन्होंने अकबर के सामने कहा था कि गुरु ग्रंथ साहिब में अवतार विरोधी कोई पद नहीं है।[3] यों इनके पूर्व के कबीर आदि संतों के पदों में अवतारवादी तत्व यत्र तत्र मिलते हैं।

इसका विशेष कारण यह है कि सगुणोपासकों की अपेक्षा संतों में नामोपासना का अत्यधिक प्रचार था। प्रायः इस उपासना के महत्व की चर्चा सभी ने की है।[4] इस नामोपासना में भजन एक मात्र सहारा रहा है, जिसमें पौराणिक अवतारवादी तत्वों के समावेश के लिये पर्याप्त स्थान मिला। संत कबीर हरिभजन का प्रमाण प्रस्तुत करते हुये पौराणिक भक्तों के उद्धार की भी चर्चा करते हैं। उनके कथनानुसार हरिभजन के प्रताप से ही नीच ऊँच पद पाता है। पत्थर जल पर तैरने लगते हैं। अधम भील और अजाति गनिका विमान पर चढ़कर जाते हैं।[5] नामदेव 'सांवरे बिट्ठल राइ' की महिमा गाते हुये कहते हैं कि वे बैकुण्ठ से हाथ में चक्र लिये आये और गजराज की

---

मो रंग बैकुंठ के वासी मछु कछु कूरमु आगिआ अउतरासी।
केसव चलत करहि निराले कीता लोड़हि सो होइगा।

गुरु ग्रं० सा० पृ० १०८२, ९ और ८।

१ मुकंद मनोहर लखमी नाराइण, द्रोपती लजा निवारि उधारण।
कमलाकान्त करहि कंतूहल अनद बिनोदी निहसंगा।

गुरु ग्रं० सा० पृ० १०८२ पृ० ६।

२ गुरु गोविन्द सिंह के पदों में भी पौराणिक २४ अवतारों की लीला का वर्णन हुआ है। विचित्र नाटक में वर्णित २४ अवतार।

३ संत सुधासार पृ० ३४२।

४ संतों में प्रचलित नामोपासना का आभास उपनिषदों से ही मिलने लगता है। छा० ७, १ ५ में सनत्कुमार नारद को नामोपासना का उपदेश देते हैं। प्र० उ० ५ ५, १ में अक्षरोपासना की ओर संकेत किया है। भागवत पुराण १२ ३, ५२ तथा १२, १२ ६४ ६५ में कलियुग के लिए नामोपासना या कीर्तन को ही अधिक महत्व मिला है। गुरु अर्जुन ने गुरु ग्रन्थ सा० पृ० १०७५ में 'कलियुग महि कीरतन परधाना' को स्वीकार किया है।

५. है हरिभजन को प्रमान।
नीच पावै ऊँच पदवी, बाजते नीसान।
भजन को प्रताप ऐसो तिरे जल पाषान॥
अधम भील अजाति गनिका, चढ़े जात बिमान। क० ग्रं० पृ० १९० पद ३०१।

रक्षा की। सभा में वस्त्र उतारते हुए दुःशासन से द्रौपदी को उबारा तथा अहल्या या अनेक पापियों को मुक्त किया।[1]

इन तथ्यों के आधार पर यह विदित होता है कि वस्तुतः सन्तों ने जिस अवतारवाद का विरोध किया है—वह परम्परावादी एवं मतपन्थी पण्डितों एवं व्यासों द्वारा उपदिष्ट[2] हिन्दू-मुसलमान में विद्वेष पैदा करने वाला रूढ़िग्रस्त एवं अन्ध-परम्पराओं से आवृत और मूर्तिपूजा पर आश्रित अवतारवाद है।[3] क्योंकि एक ओर सन्तों में जहाँ अवतारवाद की आलोचना मिलती है, वहीं दूसरी ओर उसके परिनिष्ठित रूप का भी दर्शन होता है। इन्होंने पौराणिक भक्तों को चाहे वे सगुण हों या निर्गुण केवल हरि के भक्त-रूप में ग्रहण किया है। कबीर के अनुसार सभी के सखा और स्वामी भगवान् वे ही हैं जिन्होंने हिरण्यकशिपु को नख से विदीर्ण किया तथा सन्त प्रह्लाद के वचनों की रक्षा की।[4] नामदेव भक्तों पर की गई भगवान् की कृपा-सम्बन्धी पौराणिक उदाहरणों को देते हुए कहते हैं कि उन्होंने अम्बरीष को अभय पद दिया विभीषण को राज्य प्रदान किया, सुदामा को नव निधि या अतुल सम्पत्ति प्रदान की तथा ध्रुव को ऐसा पद दिया जो अटल एवं अचल है। उन्होंने नृसिंह-रूप धारण कर भक्त के हित के लिए हिरण्यकशिपु को मारा। वे केशव तो आज भी

---

१ धर धरे चक्र बैकुण्ठ ते आयो तू रे गज के प्राण उबार्‍यो।
दुस्सासन की सभा द्रौपदी अंबर खैंच उबार्‍यो॥
गौतम नारी अहल्या तारी पापिन केतिक तार्‍यो।
ऐसा अधम अजाति नामदेव तव सरनागति आयो॥ संत सुधासार पृ० ५ पद ९

२ क० ग्र० पृ० १०१ पद १९९।
पंडिया कौन कुमति तुम लागे।
बूड़हुगे परवार सकल स्यौं राम न जपहु अभागे।
बेद पुरान पढ़े का किया गुन खर चंदन जस भारा॥

३ कबीर बीजक पृ० २९-३ पद ४।
संतो देखत जग बौराना।
आतम मारि पखानहिं पूजै। उनमें कछु न ग्याना।
... ... ... ...
हिंदू कहै मोहिं राम पियारा। तुरक कहै रहिमाना॥
आपस में दोउ लरि लरि मूये। मर्म न काहू जाना॥

४ सर्व सखा का एक हरिस्वामी सो गुरु नाम रचौ।
संत प्रह्लाद की पैज जिन राखी हरनाकुस नख बिदर्‍यो॥
क० ग्र० पृ० १०२ पद १९९।

भक्ति के वशीभूत हो बलि के द्वार पर खड़े हैं।[1] सन्त त्रिलोचन कहते हैं कि जो अन्तकाल में नारायण का स्मरण करते हुए मरते हैं, वे ही मुक्त पुरुष हैं। उन्हीं के हृदय में पीतवसनधारी ( विष्णु ) निवास करते हैं।[2] इस प्रकार सन्तों के भगवान् भी केवल निष्क्रिय, निर्गुण ब्रह्म न होकर भक्तों के पालक एवं रक्षक हैं। रामानन्द के अनुसार उनके बिना अन्य कोई संकट से मुक्त करने वाला है ही नहीं।[3] रैदास संत-पालक ईश्वर में अटल विश्वास प्रकट करते हुए कहते हैं कि जिन्होंने अजामिल गज और गणिका का उद्धार किया और कुंजर को बन्धन मुक्त किया, जिन्होंने ऐसे 'दुरमत' भक्तों को मुक्त किया वे रैदास को क्यों नहीं मुक्त करेंगे।[4] 'गुरु ग्रन्थ साहिब' में संगृहीत एक अन्य पद में त्रिलोचन कहते हैं कि नारायण की निन्दा करना मूर्खता है। भला या बुरा सबके कर्ता वे ही हैं। अनेक पातकियों का उन्होंने उद्धार किया।[5] इन्होंने अमृत, चन्द्रमा, धेनु, लक्ष्मी कल्पतरु आदि समुद्र मन्थन द्वारा आविर्भूत वस्तुओं तथा राम द्वारा लंकादहन और रावण वध की भी चर्चा की है।[6] सन्त गुरु नानक का राम एक ओर तो घट-घट में रमने वाला है और दूसरी

---

१ अम्बरीष कूँ दियो अभयपद राज विभीषन अधिक करयो।
नौ निधि ठाकुर दई सुदामहिं, ध्रुव जो अटल अजहूँ न टरयो।
भगत हेत मारयो हरनाकुस, नृसिंह रूप ह्वै देह धरयो।
नामा कहे भगति बस केसव अजहुँ बलि के द्वार खरयो।
संत सुधासार पृ० ५४ पद १९।

२ अंतकालि नाराइणु सिमरै ऐसी चिंता महि जे मरै।
बदति तिलोचन ते नर मुकता, पीतंबर वाके रिदै बसै। संतकाव्य पृ० १४२ पद २

३ है हरि बिना कून रखवारो, जिस है सिमरे सिरजन हारो।
संकट में हरि पैद बचारी तिस दिन सिमरो नाम मुरारी।
रामानन्द की हिन्दी रचनायें पृ० ९ ग्यान लीला १२।

४ कम धाकी कहाँ जाने, तीन लोक पवित रे।
अजामील गज गनिका तारी तारी कुंजर की पास रे।
ऐसे दुरमत मुक्त किये तो क्यों न तरै रैदास रे।
संतवाणी अङ्क। कल्याण २९ वर्ष। संख्या १ पृ० २२९।

५ नाराइण निंदसि काइ भूली गवारी। दुक्रितु सुक्रितु थारो करमु री।
अनेक पातिक हरता त्रिभवण नाथु री।
तीरथि तीरथि भ्रमता लहै न पारु री करम करि कपालु मफीटसि री।
अम्रित ससीअ धेन लछिमी कलपतर सिखरि सुनागर नदी चे नाथं।
करम करि खारु मफीटसि री। गु० ग्रं० सा० पृ० ६९५।

६ दाधीले लंका गडु उपाड़ीले रावण बणु सलि बिसलि आणि तोखीले हरी।
करम करि कछ मफीटसि री। गु० ग्रं० सा० पृ० ६९५।

और वह असुरों का संहार भी करता है।[1] सुन्दरदास के अनुसार भी भगवान् द्वारा अनेक सन्तों का उद्धार हुआ। वे अपनी प्रतिज्ञा का उल्लंघन नहीं करते।[2] इन्होंने सगुणोपासक तुलसीदास के सदृश रामोपासना की परम्परा का उल्लेख किया है। वे कहते हैं कि जिस राम-नाम का उपदेश शंकर ने गौरी को किया था, शेष उसी नाम को सदैव जपते हैं। उसी का प्रचार नारद ने किया, ध्रुव के ध्यान में तथा प्रह्लाद के निमित्त वे ही प्रकट हुये।[3] जिस रूप में उन्हें स्मरण किया जाता है उसी रूप में वे आविर्भूत होते हैं।[4] इन्होंने इस प्रकार 'गीता' एवं 'महाभारत' की उक्तियों का समर्थन किया है।[5]

इससे स्पष्ट प्रतीत होता है कि निर्गुण ईश्वर के उपासक होते हुए भी वे सगुण और अवतारी विष्णु के कट्टर विरोधी नहीं थे। अन्यथा वे पुराणों में प्रचलित विष्णु के अवतारवादी उद्धार-कार्यों का समावेश अपने पदों में नहीं करते।

दूसरा तथ्य जो उपर्युक्त अध्ययन के पश्चात् उपलब्ध होता है वह यह कि सन्तों ने यदि किसी निर्गुण ईश्वर को अपना उपास्य माना है तो वह निर्गुण रूप अवतार धारण करने वाले विष्णु का ही है। सन्तों ने अपने उपास्य के लिए जिन नामों का प्रयोग किया है उसमें ब्रह्म के विविध पर्यायों के साथ विष्णु के ही प्रचलित पर्यायों का समन्वय किया गया है।

अतः सन्त विष्णु-मूर्ति और अवतार पूजा के विरोधी होते हुए भी विष्णु के एक विशिष्ट निराकार रूप के पूजक प्रतीत होते हैं। यों तो तत्कालीन युग में उपास्य के रूप में प्रचलित विष्णु-मूर्ति के साथ दशावतारों की पूजा का भी उन्होंने विरोध किया है परन्तु नामोपासक होने के नाते उन्होंने विष्णु एवं उनके अवतार-नामों की सदैव उपासना की है। उनके ये नामात्मक विष्णु पौराणिक

---

१. असुर सँहारण रामु हमारा मढि मढि रमइया राम पियारा। गु० ग्रं० सा० १०२८

२. सुन्दर भक्ति भगवंत की धरे देह अनेक।
सदा भक्त ही सीस पर राखी न अपनी टेक। सु० ग्रं० पृ० ६८० साखी ४४।

३. राम नाम शंकर कह्यौ गौरी कौं उपदेश।
सुन्दर ताही राम कौ सदा जपतु है सेस॥
राम नाम नारद कह्यौ और ध्रुव के ध्यान।
प्रगट भये प्रह्लाद हित सुन्दर नर भगवान॥
सुन्दर ग्रन्थावली पृ० ६८० सा० ४७-४८।

४. जाही कौ सुमिरण करै है ताही कौ रूप। सुमिरण कीये ब्रह्म के सुन्दर है चिद्रूप॥
सुन्दर ग्रन्थावली पृ० ६८१ सा० ५६।

५. गीता ७, ११ अ० १९, १४७, ७९।

अवतारवादी कार्य वैसे ही करते दीख पड़ते हैं, जैसे सगुण भक्तों के विष्णु और अवतार।

अतः ऐसा लगता है कि उपास्य की दृष्टि से निर्गुण और सगुण सन्तों में केवल नामोपासना और मूर्ति-उपासना को लेकर जितना मतभेद था, उतना विष्णु के अवतारवादी कार्यों को लेकर नहीं।

## जनश्रुतिपरक अवतारी कार्य

सन्तों के ईश्वर में उक्त पौराणिक अवतारी कार्यों के अतिरिक्त जनश्रुतिपरक कुछ ऐसे अवतारी कार्यों का उल्लेख मिलता है, जिनका उत्तर मध्यकालीन सन्तकाव्यों एवं भक्तमालों में पर्याप्त प्रचार हुआ। इनमें से प्रायः अधिकांश का सम्बन्ध भगवान् द्वारा की गई सन्तों की अनायास सहायता सहयोग या सहभाग से है। इन चमत्कारपूर्ण जनश्रुतियों के प्रभाववश तत्कालीन सन्त गाथाओं को भी पौराणिक कथाओं के सदृश अतिरंजित किया गया। यह प्रवृत्ति विशेषकर उस परवर्ती सन्त-साहित्य में मिलती है जिन पर साम्प्रदायिक रंग पर्याप्त मात्रा में चढ़ चुका था। सगुणोपासक वैष्णव सम्प्रदायों की भाँति पूर्ववर्ती नामोपासक सन्तों के नाम पर भी अनेक सम्प्रदायों का अस्तित्व कायम हो चुका था। कालान्तर में यह प्रवृत्ति इस प्रकार बढ़ती गई कि सन्त सम्प्रदायों से सम्बद्ध अधिकांश पूर्ववर्ती ( या प्रवर्तक रूप में मान्य ) सन्तों-को स्वयं अवतार या अवतारी रूप प्रदान किया गया। इस पर यथास्थान इस निबन्ध में विचार किया गया है।

संत जयदेव[1] से सम्बद्ध एक अनुश्रुति है कि जगन्नाथ जी ने एक ब्राह्मण की कन्या ब्याहने के लिए इन्हें प्रेरित किया था।[2] संत सधना के 'शालिग्राम' इनकी तराजू में ही रहना पसन्द करते थे। एक वैष्णव के ले जाने पर उन्होंने उन्हें वहीं रखने को बाध्य किया।[3] संत सधना ने बढ़ई और एक राजकुमारी की कथा का एक पद में वर्णन किया है, जिसमें विष्णु ने बढ़ई की सहायता

---

१ उत्तरी भारत की सन्त परम्परा पृ० ९७ सन्त कवि जयदेव और कृष्णभक्त कवि जयदेव का एकीकरण अभी सन्दिग्ध माना जाता है।

२ भक्तमाल पृ० ३७८ प्रियादास कवित्त २७७ तथा छप्पय ३१ के अनुसार राधारमन इनकी रचना गीत गोविन्द सुनने के लिये आते थे। 'राधारमन प्रमुख निरखत भये आते।'

३ गंडकी कौ ठाम पीन जामें सालौ गौरयो करौ
भरैहम साधु मालि भूमि पे न भाई है।
कही निसि सपने मैं वाही ठौर मोको देवो सुनो गुनधाम,
ऐसी हिय की सचाई है। भक्तमाल पृ० ५११ कवित्त ३९४।

और वह असुरों का संहार भी करता है।[1] सुन्दरदास के अनुसार भी भगवान् द्वारा अनेक सन्तों का उद्धार हुआ। वे अपनी प्रतिज्ञा का उल्लंघन नहीं करते।[2] इन्होंने सगुणोपासक तुलसीदास के सदृश रामोपासना की परम्परा का उल्लेख किया है। वे कहते हैं कि जिस राम-नाम का उपदेश शंकर ने गौरी को किया था, शेष उसी नाम को सदैव जपते हैं। उसी का प्रचार नारद ने किया, ध्रुव के ध्यान में तथा प्रह्लाद के निमित्त वे ही प्रकट हुये।[3] जिस रूप में उन्हें स्मरण किया जाता है उसी रूप में वे आविर्भूत होते हैं।[4] इन्होंने इस प्रकार 'गीता' एवं 'महाभारत' की उक्तियों का समर्थन किया है।[5]

इससे स्पष्ट प्रतीत होता है कि निर्गुण ईश्वर के उपासक होते हुए भी वे सगुण और अवतारी विष्णु के कट्टर विरोधी नहीं थे। अन्यथा वे पुराणों में प्रचलित विष्णु के अवतारवादी उद्धार-कार्यों का समावेश अपने पदों में नहीं करते।

दूसरा तथ्य जो उपर्युक्त अध्ययन के पश्चात् उपलब्ध होता है वह यह कि सन्तों ने यदि किसी निर्गुण ईश्वर को अपना उपास्य माना है तो वह निर्गुण रूप अवतार धारण करने वाले विष्णु का ही है। सन्तों ने अपने उपास्य के लिए जिन नामों का प्रयोग किया है उनमें ब्रह्म के विविध पर्यायों के साथ विष्णु के ही प्रचलित पर्यायों का समन्वय किया गया है।

अतः सन्त विष्णु-मूर्ति और अवतार पूजा के विरोधी होते हुए भी विष्णु के एक विशिष्ट निराकार रूप के पूजक प्रतीत होते हैं। यों तो तत्कालीन युग में उपास्य के रूप में प्रचलित विष्णु-मूर्ति के साथ दशावतारों की पूजा का भी इन्होंने विरोध किया है, परन्तु नामोपासक होने के नाते इन्होंने विष्णु एवं उनके अवतार नामों की सदैव उपासना की है। इनके ये नामात्मक विष्णु पौराणिक

---

१. सुन्दर उधारन रामु हमारा पतित पतित रमइया राम पियारा। गु० ग्रं० सा० १, २८
२. सुन्दर भक्ति भगवंत की उधरे संत अनेक।
तदा कसौटी सीस पर तजी न अपनी टेक। सु० ग्रं० पृ० ६८० साखी ४४।
३. राम नाम शंकर कह्यौ गौरी को उपदेश।
सुन्दर ताही राम को सदा जपतु है सेस॥
राम नाम नारद कह्यौ और ध्रुव के ध्यान।
प्रगट भये प्रह्लाद पुनि सुन्दर भक्ति भगवान॥
सुन्दर ग्रन्थावली पृ० ६८० सा० ४७-४८।
४. जाही को सुमिरन करै है ताही को रूप। सुमिरन कीये ब्रह्म के सुन्दर है चिद्रूप॥
सुन्दर ग्रन्थावली पृ० ६८१ सा० ५९।
५. गीता ४ ११ महा० १२, ३४७ ७६।

अवतारवादी कार्य वैसे ही लगते ठीक पड़ते हैं, जैसे सगुण भक्तों के विष्णु और अवतार।

अतः ऐसा लगता है कि उपास्य की दृष्टि से निर्गुण और सगुण सन्तों में केवल नामोपासना और मूर्ति-उपासना को लेकर जितना मतभेद था, उतना विष्णु व अवतारवादी रूपों को लेकर नहीं।

## जनश्रुतिपरक अवतारी कार्य

सन्तों के ईश्वर में उक्त पौराणिक अवतारी कार्यों के अतिरिक्त जनश्रुति परक कुछ ऐसे अवतारी कार्यों का उल्लेख मिलता है, जिनका उत्तर मध्यकालीन सन्तकाव्यों एवं भक्तमालों में पर्याप्त प्रचार हुआ। इनमें से प्रायः अधिकांश का सम्बन्ध भगवान् द्वारा की गई सन्तों की अनायास सहायता सहयोग या सहवास से है। इन चमत्कारपूर्ण जनश्रुतियों के प्रभाववश तत्कालीन सन्त गाथाओं को भी पौराणिक कथाओं के सदृश अतिरंजित किया गया। यह प्रवृत्ति विशेषकर उस परवर्ती सन्त-साहित्य में मिलती है जिन पर साम्प्रदायिक रंग पर्याप्त मात्रा में चढ़ चुका था। सगुणोपासक वैष्णव सम्प्रदायों की भाँति पूर्ववर्ती नामोपासक सन्तों के नाम पर भी अनेक सम्प्रदायों का अस्तित्व कायम हो चुका था। कालान्तर में यह प्रवृत्ति इस प्रकार बढ़ती गई कि सन्त सम्प्रदायों से सम्बद्ध अधिकांश पूर्ववर्ती (अब प्रवर्तक रूप में मान्य) सन्तों को स्वयं अवतार या अवतारी रूप प्रदान किया गया। इन पर यथास्थान इस निबन्ध में विचार किया गया है।

सन्त जयदेव[1] से सम्बद्ध एक जनश्रुति है कि जगन्नाथ जी ने एक ब्राह्मण की कन्या ब्याहने के लिए इन्हें प्रेरित किया था।[2] सन्त सधना के 'शालिग्राम' इनकी तराजू में ही रहना पसन्द करते थे। एक वैष्णव के ले जाने पर उन्होंने उन वहीं रखने को बाध्य किया।[3] सन्त सधना ने कसाई और एक [illegible] की कथा का एक पद में वर्णन किया है, जिसमें विष्णु ने कसाई की [illegible]

१. उत्तरी भारत की सन्त परम्परा पृ० ९७ तक और कबीर और कृष्णदास [illegible] जयदेव का एकीकरण अभी सन्दिग्ध माना जाता है।

२. भक्तमाल पृ० ३४४ प्रियादास कवित्त १४४ तथा छप्पय ३१ के [illegible] रचना गीत गोविन्द सुनने के लिये आते थे। [illegible]

३ गोतमी की गुन मिन जाने नामी गोसो करै
मोहन भानु जानि पूजै वे न पावै है।
करै निसि सुपने मैं यासो ठौर मोंको देवो, [illegible]
ऐसो हिय की सचार है। भक्तमाल पृ० ४१० [illegible]

में कबीर का भी अर्चा विग्रह से भवन धोया गया है।[1] सेन नाई अर्चावतार विट्ठल के प्रति अनेक पदों के रचयिता के रूप में मान्य हैं।[2] कहा जाता है कि इन्हें पूजा में रत देखकर इनके इष्टदेव इनके स्थान में राजा की सेवा करते थे।[3] संत पीपा को समुद्र में श्रीकृष्ण और रुक्मिणी युगल रूप में दर्शन देते हैं।[4] रैदास १२ वर्ष की अवस्था से ही राम-जानकी की मूर्ति की उपासना के लिए प्रसिद्ध हैं। इनके इष्टदेव राम इन्हें भक्त के रूप में दर्शन देते हैं।[5] धना भक्त ने भगवान की मूर्ति का लड़कपन में ही दर्शन किया तथा उन्हें भोजन कराया था।[6] संत दादू दयाल के गुरु वृद्धानन्द या 'बुड्ढा बाबा' नाम के कोई व्यक्ति माने जाते हैं। जनश्रुति के अनुसार स्वयं भगवान ने ही 'वृद्धानन्द' के रूप में इन्हें दीक्षा दी थी।[7] सुन्दरदास ने अपनी रचनाओं में वृद्धानन्द का उल्लेख किया है।[8] संभवतः 'वृद्धानन्द' परब्रह्म के प्रतीक या अवतार थे क्योंकि अन्यत्र इन्होंने परब्रह्म से अपनी गुरु-परंपरा स्वीकार की है।[9] मलूकदास के साथ कहा जाता है कि भगवान

---

१ भक्तमाल पृ० ४८४-४८७ प्रियादास के कवित्त ४७५
'जगन्नाथ पण्डा पाँव आन धवायो है'।

२ उ० भा० सं० प० पृ० २१०-२११ भक्तमाल पृ० ५२५ छप्पय ९९। तथा परवर्ती गरीब दास ने ग ० था बानी पृ० ८७ पद ११
सेना के घर साहिब आये करी हजामत सेवा।
संतों की तो लज्जा राखी पारब्रह्म जिन देवा।'
के रूप में उल्लेख किया है।

३ विदित बात जग जानिये हरि भये सहायक सेन के।
मधुदास के ध्यान बस भाषित की चीनी।
छिप छुरहरि गह्यो पानि दर्पन तह लीनी॥
ताहक ह्वै तिहिं काल भूप के तेल लगायो। भक्तमाल० पृ० ५२५ छप्पय ९९।

४ आये आगे कैसे आप दिये हैं पठाय बस, देखि द्वारवती कृष्ण मिले प्रभु भाग के।
भक्तमाल पृ० ४९८ प्रियादास क० २८८।

५ छाँडे भजि भव अंग हिये हुआ सील रंग आप हरि प्यारे किधौ भक्त भेष धरिके।
भक्तमाल पृ० ४७४ प्रियादास क० २६२।

६ बार बार पाँव परे भरी मुख प्यास लगी, धरे हिये साँची बात पाई प्रभु प्यारिये।
भक्तमाल पृ० ५११ प्रियादास क० ३०७।

७ सुन्दर ग्रन्थावली पृ० १९८। ८ सुन्दर ग्रन्थावली पृ० १९८।

९ परम्पर परब्रह्म ते आयौ चलि उपदेश।
सुन्दर गुरु ते पाइये, गुरु बिन लहै न लेश॥ सुंदर ग्रन्थावली पृ० २०२।

अवतार-रूप सामान्यतः एक ही है। तीनों में पृथ्वी गौ-रूप धारण कर देवता और ब्रह्मा के पास जाती है और इनकी प्रार्थना सुनकर श्रीलक्ष्मीनारायण या विष्णु कृष्णावतार की सूचना देते हैं।[1] इस रूप में श्रीकृष्ण भूभार दूर करने के निमित्त आविर्भूत होने के कारण असुरों और राक्षसों के संहारक हैं। श्रीमद्भागवत के अनेक प्रसंगों में श्रीकृष्ण विष्णु या नारायण के सम्बन्धों के उल्लेख हुए हैं।[2]

## पर-रूप हरि

किन्तु सूर में यह परम्परा अधिक व्याप्त नहीं लक्षित होती। सूरदास ने अपने उपास्य देव परब्रह्म हरि[3] के ही महत्त्व सम्पृक्त अवतार लीलाओं या अवतारी कार्यों का गान किया है। उसमें एक ओर तो उसके प्रयोजन हैं और दूसरी ओर उसी में सन्निविष्ट उसकी लीलायें हैं। फलतः हरि ही पांचरात्रों का पर है अन्तर्यामी है और ब्रह्मवादियों का निर्गुण और सगुण ब्रह्म है। 'सूरसारावली' में इस अविगति आदि अनन्त अनुपम, अलख और अविनासी ब्रह्म का वर्णन करते हुये कहा गया है कि वह पूर्ण ब्रह्म प्रकट पुरुषोत्तम नित्य अपने लोक में विलास करता है जहाँ अविनश्वर वृन्दावन और उसकी कुंजलतायें फैली हुई हैं। जहाँ वेद रूपी भ्रमर गुंजार करते हैं वहीं प्रिय और प्रियतम दोनों विहार कर रहे हैं।[4] इसी हरि पुरुष से सृष्टि या लीलात्मक अवतारवाद

---

१ (क) भा० १० १ १९-२१।
(ख) सूरसागर सो० १ सभा सं० पृ० २५७ पद ६२१।
धेनु रूप धरि पुहुमि पुकारी... धरि नर तन अवतारा।
(ग) सू० सा० दसम स्कन्ध पृ० २१।
सब पद गाई सब धरि धरनी... ...सुपदहिं प्रभु पूरन काम।

२ भा० १०, २ ३५, ११ २ ४८ २ २, १-२, ३ ३ १० ३ ३१, १० ४, ३९ आदि।

३ 'सूरसागर' या 'सूरसारावली' में हरि नाम का सर्वाधिक प्रयोग हुआ है। यों श्रीकृष्ण अद्वैत ब्रह्म का वाचक है। हरि के अवतार के विषय में कहा गया है: अपने अंश आप हरि प्रगटे पुरुषोत्तम निज रूप। नारायण भुवभार हरयो है अति आनन्द स्वरूप सूरसारावली पृ० ६।

४ अविगति आदि अनन्त अनूपम अलख पुरुष अविनासी।
पूरन ब्रह्म प्रकट पुरुषोत्तम नित निज लोक विलासी॥
जहँ वृंदावन आदि अजर जहँ कुंजलता विस्तार।
तहँ विहरत प्रिय प्रीतम दोऊ निगम भृंग गुंजार॥ १
सूरसारावली पृ० १, पद १।

का आविर्भाव होता है।[1] सूरदास ने हरि को चतुर्भुज विष्णु भी माना है।[2] वही अमर उधारन असुर संहारन, अंतरयामी, त्रिभुवन-पति हरि प्रकट हुआ है।[3] पूर्वकाल में किये हुये तप के फलस्वरूप वह अवतीर्ण हुआ है।[4] वह अखिल विश्व का आधार और ब्रह्मा आदि का मूलस्वरूप है।[5] ब्रह्मा शिव सनकादि भी जिसका अंत नहीं पा सके वह भक्तों के लिये नाना प्रकार के वेष धारण करता है।[6] शिव, सनकादि और शुकादि के लिये जो हरि अगोचर है वही अवतरित हुआ है।[7]

अन्तर्यामी

पर-रूप के अतिरिक्त सगुण साहित्य में अन्तर्यामी रूप श्रीकृष्ण उपास्य का एक विशिष्ट रूप माना गया है। आगम और निगम के अनेक रूपों के साथ सगुणवादी कवियों ने अन्तर्यामी का आरोप भी श्रीकृष्ण पर किया। सूरदास कहते हैं कि जो प्रभु आदि सनातन परब्रह्म प्रभु हैं, जो अन्तर्यामी रूप में घट-घट में व्याप्त हैं वही तुम्हारे यहाँ अवतरित हुये हैं।[8] सूरदास ने 'अन्तर्यामी' शब्द का अनेक स्थलों पर प्रयोग किया है।[9] इन्होंने विशेषकर 'अन्तर्यामी' का प्रयोग मन की बात जानने वाले के लिये किया है।[10] नन्ददास के अनुसार ब्रह्मा से लेकर कीटों तक वह सर्वान्तर्यामी है।[11] गोपियों के घट में खड़ा होने का तात्पर्य अन्तर्यामी श्रीकृष्ण बहुत शीघ्र समझ लेते हैं और घट के भीतर उनको दर्शन देते हैं।[12] जिसका आदि-अंत नहीं है, नेति-नेति

---

१ लोचन लेखन चित में भाई धारि करन विस्तार।
अपने आप करि प्रकट कियो है हरी पुरुष अवतार॥
सूरसारावली पृ० १ वही पद १।

२ सूरसागर पद ११६४।

३ कोटि काम-स्वरूप सुन्दर कोउ न जानत भेव।
चारि भुज जिहि चारि आयुध निरखि कै न पत्याउ॥
सूरसागर पद ६११ हरि मुख देखि हो वसुदेव।

४ सूरसागर बो० पद ६१२ प्रकट भयो पूरब तप को फल।

५. सूरसागर पद ६११। ६. सूरसागर पद ६६१। ७ सूरसागर पद १८७।

८ आदि सनातन परब्रह्म प्रभु घट घट अन्तरयामी।
सो तुम्हरे अवतरे आनि कै, सूरदास के स्वामी॥ सू० पद ७०४।

९. सूर स्याम अंतरजामी स्वामी। सू० प० ८७०।
इसके अतिरिक्त पद ८०७–८१४, ८८२ १५६६।

१० सूर० पद ८८२ सूरदास प्रभु अंतरजामी ग्वालिन मन की जानी।

११ न० ग्रं० पृ० १९, १० ब्रह्मादिक कीटन लौं सर्वान्तरजामी।

१२ प्रभु अंतरजामी यह, जानी हम कारन बन तीरें।
भवन भए प्रभु अबही भीतर देखि हमनि की नेम॥ सू० पद १९८६।

कह कर जिसको निगम गाता है वह अन्तर्यामी प्रभु सबका स्वामी है। इसके अतिरिक्त अनेक पदों में 'सबके अन्तरजामी हैं हरि' ११०२, 'तुम्ह हो अन्तरजामी कन्हाई' ११९० 'सूरदास प्रभु अन्तरयामी' ११६६ आदि से श्रीकृष्ण के अन्तर्यामी रूप का स्पष्ट पता चलता है। वे कन्हाई प्रेम के वश में होकर अन्तर में प्रकट होते हैं।[1] नन्ददास ने कृष्ण को 'अन्तरजामी साँवरो'[2] कहा है। अन्तर्यामी अपनी इच्छा के चलते सभी को प्रेरित करते हैं।[3] वे नेति नेति पुरुष नारायण स्वामी अखिल लोक के अन्तर्यामी हैं।[4] वे जगत जनक और सब जन्तुओं के अन्तर्यामी हैं।[5]

श्रीकृष्ण-लीला की चर्चा करते समय तत्कालीन कवियों ने उसी क्रम में श्रीकृष्ण के अवतारत्व को प्रदर्शित करने के निमित्त विभिन्न उपादानों का उपयोग किया है। उनमें अधिकांश उपादान तो परम्परा से प्रचलित होने के कारण इस काल तक रूढ़ हो गये थे। कुछ उपादान विशिष्ट सम्प्रदायों की उपज हैं और कुछ उनकी व्यक्तिगत धारणाओं की देन हैं।

## जागतिक

श्रीकृष्ण को अवतारी पुरुष सिद्ध करने के क्रम में सर्वप्रथम 'महाभारत' की कथा में ही अनेक स्थलों पर उनके बाह्य या आंतरिक जागतिक रूप को प्रदर्शित किया गया है।[6] 'गीता'[7] और 'भागवत' में[8] यह परम्परा सर्वत्र वर्तमान रही है। फलतः 'भागवत' के अनुयायी सूरदास और नन्ददास ने इसका प्रयोग किया है। 'श्रीमद्भागवत' ही की परंपरा में सूरदास ने कतिपय स्थलों पर आभ्यन्तर या बाह्य जागतिक रूपों की चर्चा की है। उदाहरण के लिये शिशु कृष्ण के मुख में यशोदा अखिल विश्व को देखती हैं।[9] कृष्ण करोड़ों ब्रह्माण्डों को

---

[1] सूरसागर पद १०४८—अन्तर तें हरि प्रगट भए।
रहत प्रेम के बस कन्हाई, जुवतिनि कौ मिलि हर्ष दए।

२ नं ग्रं पृ० १९५ पद ६।

३ नं० ग्रं पृ० २५६—अन्तरजामी अपनी धर्म ता करि मेरे उपदेसनि।

४ नं ग्रं पृ २०१—तुम नहिं नहिं नारायन स्वामी। अखिल लोक के अन्तर्यामी।

५ नं ग्रं पृ २१२—जगत जनक तुम गुरु, तुम स्वामी।
सब जंतुन के अन्तरजामी॥

६ महा० ५ १३१, ५–११। ७. गी० ११ अ०।

८ भा० १० ७, ३६। भा० १० ८ ३७–३८।

९. सूरसागर पद ८०३ और ८०४।
८०३–अखिल ब्रह्मांड-खंड की महिमा दिखराई मुख माहिं।
८०४–माटी के मिस मुख दिखरायो तिहूँ लोक रजधानी॥

अपरिमित आत्मसात् कर लेते हैं।[1] तथा इनके विराट शरीर के एक-एक रोम में करोड़ों ब्रह्मांड विद्यमान हैं।[2] कालियनाग के फन पर पैर रखने वाले श्रीकृष्ण के प्रत्येक अंग के रोम-रोम में करोड़ों ब्रह्माण्ड वर्तमान हैं।[3] श्रीकृष्ण के सहवासी अहीर गोवर्द्धन पूजा के समय सहस्र भुजाओं से युक्त इनके प्रत्यक्ष रूप को देखते हैं।[4] एक ओर तो वे गोपों से बातें करते हैं और दूसरी ओर सहस्रों भुजायें धारण कर भोजन कर रहे हैं।[5]

इस प्रकार उक्त उपकरणों के द्वारा अन्य प्रसंगों में भी कवि उनके ईश्वरत्व को सजग रखते हैं। नंददास ने भी अखिल ब्रह्मांड और शिव को उन्हीं में स्थित कहा है।[6] फिर भी इस काल के काव्यों में श्रीकृष्ण पूर्णावतार की अपेक्षा उपास्य ब्रह्म अधिक माने गये हैं।

## अवतारी

उपास्य होने के कारण उन्हें अवतार के स्थान में अवतारी, अंगी या अंशी कहा गया। अन्य अवतार विष्णु की अपेक्षा इनके अवतार बताए गये। श्रीकृष्ण के इस अवतारी रूप की विशेषता विष्णु के अवतारों की श्रीकृष्ण के अंश रूप में मान्य होने पर तथा कहीं-कहीं अपने अवतारत्व का प्रतिपादन करने से विदित होती है।

अवतारी श्रीकृष्ण स्वयं विष्णु के समान अनेक अवतार धारण करते हैं। सूरदास ने बालकृष्ण का वर्णन करते हुए इनके पूर्व अवतारी कार्यों और शक्तियों का उल्लेख किया है। जिस प्रभु ने मीन रूप में शंख से वेदों का उद्धार किया, कूर्म के रूप में पर्वत धारण किया, वराह रूप में पृथ्वी को अपने दाँतों पर पुष्प के समान रखा, जिस शक्ति से हिरण्यकशिपु का हृदय फाड़ दिया, बलि को चाँपा, विप्रों को तिलक दिया और रावण के सिर काटे वे ही अब हम देहली पर चढ़ नहीं पाते।[7]

'सूरसारावली' में कहा गया है कि जब-जब दानव प्रकट हुये हैं तब-तब

---

१ सूरसागर पृ० ३४४—कोटि ब्रह्मांड करत छिन भीतर हरत बिलम्ब न लावै।
२ सूरसागर पृ० ११ ५—एक एक रोम विराट किए तन कोटि कोटि ब्रह्माण्ड।
३ सूरसागर पद ११८५—कोटि ब्रह्माण्ड रोम प्रति जाके ते पद फन प्रति दीन्हीं।
४ सहित देवी प्रगट मूरति सहस भुजा पसार। सूरसागर पद १४५४।
५. सहस भुजा धरि उत जेंवत हैं, इतहिं कहत गोपनि सों बात। सूरसागर पद १४५६।
६ अखिल ब्रह्माण्ड शिव जाही में जाता। न० ग्रं० पृ० २८५ पद ११।
७ सूरसागर पद ७४५।

श्रीकृष्ण ने अवतार धारण कर उनका संहार किया।[१] यहाँ वर्णित चौबीस अवतार श्रीकृष्ण के विदित होते हैं।[२] सभी अवतारों का वर्णन करने के उपरान्त सूरदास कहते हैं कि व्यास रचित पुराण के अनुसार ये सभी अवतार श्रीकृष्ण के वर्णन किये गये।[३] अंश और कलाओं के रूप में जितने अवतार हैं सभी कृष्ण के हैं।[४]

इस प्रकार विविध प्रकार के अंश और कला-रूप में आविर्भूत होने वाले अवतारी राम-कृष्ण सदा ब्रजमंडल में विहार करते हैं।[५] श्री भगवतदास के एक पद के अनुसार अवतारी रूप में वे सब विभूतियों के धारक और जगत के आश्रय हैं।[६] श्री हरिव्यास जी के एक पद में श्रीकृष्ण के अवतारी रूप का पता चलता है। उनके अनुसार वे जगदीश असुर संहारन विपति विदारन और ईशों के ईश हैं।[७]

श्री ध्रुवदास ने कहा है कि वे श्रीकृष्ण उस वृन्दाविपिन में विहार कर रहे हैं जो चारों ओर से सभी अवतारों द्वारा सेवित है।[८]

इससे स्पष्ट है कि कृष्ण-भक्त कवियों ने श्रीकृष्ण के जिस अवतारी रूप का प्रतिपादन किया है उसके अनुसार वे केवल अवतार ही नहीं धारण करते अपितु नित्य वृन्दावन में अपने विविध अवतारों के द्वारा सेवित भी होते हैं। यहाँ ऐसा विदित होता है कि प्रस्तुत अवतारी रूप में श्रीकृष्ण अपने पर रूप

---

१ जब हरि माया तें दानव प्रकट भए हैं आप।
तब तब धरि अवतार कृष्ण ने कीन्हौं असुर संहार॥
सो चौबीस रूप निज कहियत वर्णन करत विचार।
सूरसारावली पृ० २ पद १५-१६।

२ यह अनेक अवतार कृष्ण के को करि सकै बखान।
सोइ सूरदास ने वरने जो कहे व्यास पुराण॥ सूरसारावली पृ० ११ पद १५१।

३ ४ अंश कला अवतार श्याम के कहि पै कहत न आवै।
सूरसारावली पृ० ११ पद १५४।

५. अंश कला अवतार बहुत विधि राम-कृष्ण अवतारी।
सदा विहार करत ब्रजमंडल मंगलमय सुखकारी॥ सूरसारावली पृ० ११ पद १६।

६ अवतारी अवतार-धरन अरु जितक विभूती।
हद सब आश्रम के अधार जग विदित की कनि॥ भ० सं० पृ० ४४।

७ महावाणी व्यास जी पृ० २ पद १०।
जय श्रीकृष्ण जय श्रीकृष्ण जय श्रीकृष्ण, जय जगदीसा।
असुर संहारन विपति विदारन हसन ईसन के ईसा॥

८ चहुँ ओर वृन्दावन सेवत सब औतार।
करत विहार विहारि तहँ आनन्द रंग विहार॥ ध्रुवदास पृ० १८४।

का उपास्य रूप में ही नित्य वृन्दावन में स्थित है। उनकी श्रेष्ठता का प्रतिपादन करने के लिए कहा गया है कि उनके अवतार भी उनकी सेवा करते हैं।

## अवतार-परिचय

श्रीकृष्ण लीला-गान में कवियों ने एक ओर तो उनकी लीलाओं का गान किया है और दूसरी ओर उनके अवतारत्व की मीमांसा भी प्रस्तुत की है। इस दृष्टि से कुंभनदास की 'दान लीला' और चैतन्य सम्प्रदाय के हिन्दी कवि माधोदास के 'स्वामिक सगरो' उल्लेखनीय हैं।

'दानलीला' के प्रसंग में दान माँगते समय श्रीकृष्ण अपने अवतारी रूप का प्रदर्शन करते हैं। वे गोपियों को संबोधित करके कहते हैं तुम गंवार ग्वालिनी हो, मुझे क्या समझ रही हो। शिव, विरंचि, सनकादि और निगम मेरा अंत नहीं पा सकते। मैं भक्तों की इच्छा पूर्ण करूँगा और कंस, कंसी आदि दुष्टों का संहार करूँगा।[1]

नंददास कृत 'भ्रमर गीत' में गोपियाँ श्रीकृष्ण के स्वभाव पर विचार करते समय प्रसंगवश इनके वर्तमान एवं पूर्वअवतारी रूपों की चर्चा करती हैं। इनकी निष्ठुरता के प्रसंग में वे कहती हैं कि रामावतार में इन्होंने विश्वामित्र का यज्ञ कराने जाते समय ताड़का को मार डाला था।[2] ये वामनावतार बलिराजा से भूमि माँगने तो गये वामन रूप में किन्तु लेते समय इन्होंने पर्वताकार रूप धारण कर लिया।[3] इन्होंने परशुरामावतार में अपनी माता को मारा और क्षत्रियों का संहार किया[4] और नृसिंह के रूप में हिरण्यकशिपु का शरीर विदीर्ण किया।[5] शिशुपाल बेचारे का क्या दोष जो इन्होंने युद्ध करके उसकी

---

१ तुम हो ग्वालि, गँवारि कहा मोको समुझावै।
सिव बिरंचि सनकादिक निगम मेरो अंत न पावै॥
भक्तनि की इच्छा करौं दुष्टनि कौ संहार।
कंस के मारि मारि हौं सो कंसनि उतारौं पार॥
कुम्भनदास संग्रह पृ० ११ पद ८।

२ छोड़ कहै री ताहि नाहिं जाने चलि आई।
रामचन्द्र के रूप माहिं कीनी निठुराई॥
जग्य करावन जात हैं विश्वामित्र समीर।
मग मैं मारी ताड़का रघुबंसी कुलवीर॥
नं० ग्रं० भ्रमर गीत पृ० १८०, १७ मा० २ ४७ की परम्परा में।

३ नं० ग्रं० भ्रमरगीत पृ० १८१ ३८, वामन।

४ नं० ग्रं० भ्रमरगीत पृ० १८१ ३९ परशुराम।

५ नं० ग्रं० भ्रमरगीत पृ० १८१ ४० नृसिंह।

दुखहिम हर ली। 'सूरसागर' के दान लीला प्रसंग में श्रीकृष्ण अपने तत्कालीन अवतारी कार्यों का स्वयं उल्लेख करते हैं। वे कहते हैं—अघा बका सकट एवं कंसी आदि राक्षसों का मारना और गोवर्द्धन धारण करना यह तो मेरा लड़कपन है।[2] इसी प्रकार 'वेलि क्रिसन रुकमणी री' में रुक्मिणी ने अपने पत्र में उनके अवतारी कार्यों की चर्चा की है और वामन, वराह, कूर्म और राम अवतार में किये गये उनके उद्धार-कार्य को उदाहरण-स्वरूप प्रस्तुत किया है।[3]

इस प्रकार इस काल में अनेक शैलियों एवं प्रसंगों में श्रीकृष्ण अपने अवतार का [redacted] और अपना स्वरूप बतलाते हुये कहते हैं—नन्द और यशोदा ने मुझसे इस अवतार के लिये वर माँग किया था। वेदों के कथनानुसार गोकुल में आकर मैंने सुख दिया। मैं त्रिभुवन पति—अलख स्वरूप एवं घट-घट में निवास करने वाला हूँ।[4] इस पृथ्वी पर असुर प्रबल हो गये हैं। मुनियों का धर्म उन्होंने छुड़ा दिया है। अतः गायों और संतों के निमित्त मैंने ब्रज में देह धारण किया है।[5]

माधोदास के 'ग्वालिन झगरो' में इनके अवतारत्व का वैसा ही परिचय मिलता है। श्रीकृष्ण और ग्वालिनों की वार्ताओं में वामनावतार की चर्चा हुई है। श्रीकृष्ण कहते हैं—तुम गुजरी गवार हो और हम सारे ब्रज के राजा हैं। मैंने तीन पग भूमि के निमित्त बलि के सिर पर पाँव दिया था।[6]

---

१ सं ग्रं० भ्रमरगीत पृ १८१-१८२ ४१।

२ अघा बका सकटा हने केसीमुख कर नाइ।
गिरि गोवरधन कर धरची यह मेरी लरिकाई॥

सूरसागर पृ ७६७ पद २०९७५।

३ वेलि क्रिसन रुकमणी री पृ १५८-१६०, पद्य ५९, ६१ ६२, ६३।

४ वर करिकै नन्द महरि माँगि मो पै वर लीन्हों।
वचन वेद अनुसारि आइ गोकुल सुख दीन्हों॥
तुम कहा जानो बावरी हम त्रिभुवन पति राई।
जो अलख घट में बसी सो घट घट रही समाई॥

कुम्भनदास पद संग्रह पृ ११ पद १०

५ कहत नंद लाडिलो।
अवनि असुर अति प्रबल मुनीजन धर्म छुड़ाए।
गऊ संतनि के हेत देह धरि ब्रज में आए॥

कुम्भनदास पद संग्रह पृ २५ पद १४।

६ ग्वालिन झगरो लि० भा० प्र सं पृ० ५-६ पद १२।
तीनि पैंड भूमिकारण हम बलि सिर दीनो पाव। तुम्हारे हैं राजा है।

## लीलावतार

श्रीकृष्ण की लीला से सम्बद्ध बाल, कौमार, पौगंड और कैशोर्य चार रूप गृहीत हुए हैं। सूरदास ने अपने एक पद में चारों लीलाओं का वर्णन तो किया ही है साथ ही कृष्ण के ब्रह्म और अवतार पक्ष दोनों का अपूर्व समन्वय भी किया है। सूरदास कहते हैं जो ब्रह्म आदि सनातन, अविनाशी, और सदैव घट-घट में व्याप्त है पुराण जिसे पूर्ण ब्रह्म कहते हैं। ब्रह्मा-शिव जिसका अंत नहीं जानते। जो आगम-निगम से परे हैं, यशोदा उसे गोद में खिला रही हैं। जो पुरुष पुरातन जप तप, संयम और ध्यान से परे है वह नंद के आँगन में दौड़ रहा है। जो बिना वेश ओम रसना, नासिका और बिना हाथ पैर का है। विश्वम्भर जिसका नाम है वही घर-घर में गोरस चुरा रहा है। जो निराकार है वही गोपियों का रूप निहार रहा है। जो जरा-मृत्यु या माता या पिता आदि किसी भी प्रकार के सम्बन्ध से रहित है। ज्ञानियों के हृदय में जिसका निवास स्थान कहा जाता है वही बछड़ों के पीछे-पीछे डोल रहा है।[1] जिससे अखिल सृष्टि पाँच तत्वों और पंचभूतों की उत्पत्ति हुई है तथा जिसकी माया सारे विश्व को मोहे हुए है, शिव समाधि में भी जिसका अंत नहीं पाते वही ग्वालों की गायें चरा रहा है। जो नारायण, अच्युत परमानन्द, सुखदायक और सृष्टि का कर्त्ता, पालक और संहारक है, वही ग्वालिनों के संग लीला कर रहा है। जिससे काल डरता है वह माता द्वारा ऊखल में बाँध दिया गया है। जो गुणातीत है वही गोपियों के संग रास कर रहा है। जो निर्गुण और सगुण दोनों प्रकार के रूप धारण करता है और क्षणमात्र में अखिल सृष्टि को लुप्त करने की क्षमता रखता है वही ब्रज-वीथियों में कुटी बना रहा है। जो रमा के द्वारा सेवित अगम अगोचर लीलाधारी है वही राधा का वशवर्ती और कुंजविहारी है। ये ब्रजवासी बड़भागी हैं जिनके साथ अविनाशी खेल रहा है। जो रस ब्रह्मादिक के लिए दुर्लभ है वह गोकुल की गलियों में बह रहा है। सूर लीला को स्वयं गोविंद ही जानता है।[2]

उक्त पद के भाव से स्पष्ट है कि 'अवतार श्रीकृष्ण' की लीलायें महत्त्व से पूर्णतः सम्पृक्त हैं। यह अंश सूरदास के 'लीला श्रीकृष्ण' और उनके लीलात्मक रहस्यों का स्पष्ट परिचायक है।

श्रीपरमानन्द दास कहते हैं कि परब्रह्म विश्वमोहक मानव रूप धारण कर अवतार-लीलायें करता है। वह आनन्द की निधि मन, नेत्र आदि सभी

---

१. सूरसागर पद ४११। २. सूरसागर पद ४२१।

अनन्त लीला वाले ने मनुष्य-लीला ग्रहण की और जो जगत् को बसाने वाला है वही जगत् में बस गया।[1]

इस प्रकार बालगोपालकाल में लीलायें श्रीकृष्ण उपास्य ब्रह्म की ही विभिन्न लीलाओं के रूप में गाई जाती थीं। जिनमें एक ओर श्रीकृष्ण का सर्वोपरि उपास्य रूप प्रतिबिम्बित होता था और दूसरी ओर उसकी मनुष्याश्रित लीलायें। 'ब्रह्म' और 'अवतार' मिश्रित लीलाओं के गान में सूरदास का अद्वितीय स्थान लक्षित होता है। 'सूरसागर' में अनेक स्थलों पर सूरदास सगुण लीला-पद गाने के क्रम में प्रायः श्रीकृष्ण के ब्रह्मत्व का उल्लेख करते हैं।

इस लीला-रूप में बालकृष्ण ने अखिल ब्रह्माण्ड की महिमा को त्याग दिया है।[2] पृथ्वी जिसके तीन पैर में भी नहीं आ सकी उसे यशोदा चलना सिखा रही हैं। जिसकी चितवन से काल डरता है उसे भ्रकुटि दिखाकर धमकाती हैं। जिसका नाम करोड़ों भ्रम को दूर करने में समर्थ है उसके भ्रम को राई लोन से उतारती हैं।[3] जिसका भार गिरि कूर्म, सुर, असुर, और नाग धारण करने की कल्पना भी नहीं कर सकते उसने गोपियों का आधार बना रखा है।[4] निगम और आगम जिसके अनन्त गुणों का वर्णन करने में असमर्थ हैं उस प्रभु को यशोदा गोद में लेकर मन्द-मन्द मुस्करा रही है।[5] ये परम कृपालु और कोविद लीला पर श्रीकृष्ण अपनी अभूतपूर्व

---

तुलसिदल ध्यान धरत नहिं पावत करत विनोद संग बालक भट।
दासि मनतमसमन रस कारन ते भी हित हरिवंश लटक कोमल भट॥
१ हैरिटिकल कामन्टी टी दि॰ दिवेदी, पृ॰ २५६ पद ३८१।
लोकाचरण गही मानुषी लीला जब बासोन गरिमा बदन।
२ अखिल ब्रह्माण्ड खंड की महिमा सिसुता माहिं दुरावत।
सूरसागर पृ॰ २९६ पद ७२०।
३ तीनि पैंड जाके धरनि न आवै। ताहि जसोदा चलन सिखावै॥
जाकी चितवनि काल डराई। ताहि महरि कर लकुटि दिखावै॥
जाको नाम कोटि भ्रम टारे। तापर राई लोन उतारे॥
सूरसागर पृ॰ ३०५ पद ७८०।
४ जो गिरि कमठ सुरासुर सर्पहिं धरत न मन में नैकु डरे।
ते भुज-भूषण-भार परत कर गोपिन के आधार धरे॥
सूरसागर पृ॰ ३०५ पद ७८९।
५. गुन अपार विस्तार परत नहिं कहि निगमागम बानी।
सूरदास प्रभु को लिए जसुमति चितै चितै मुसुकानी।
सूरसागर पृ॰ ३१ पद ७०१।

मुसकान से मन हर लेते हैं।[1] इस अद्भुत लीला को जो जानता है वही जानता है।[2] क्योंकि जो अर्थ धर्म काम और मोक्ष आदि चारों पदार्थों का दाता है वह प्रातः उठ कर माता से माखन रोटी माँगता है।[3] यह सब उन्हीं प्रभु की लीला है जिसे निगम नेति-नेति कहते हैं।[4] जो निर्गुण ब्रह्म सगुण लीला-रूप धारण कर अवतीर्ण हुआ है, उसे नन्द अपना पुत्र समझते हैं।[5] जो मूर्ति जल-थल में सर्वत्र व्याप्त है उसे यशोदा चुटकी देकर अपने आँगन में नचा रही हैं।[6] अतः यह उसकी अवतार-लीला ही है कि जो अखिल विश्व का भरण-पोषण करने वाले हैं व ग्वालिन के कौर से तृप्त हो जाते हैं।[7] जो प्रभु सनातन ब्रह्म हैं वे नन्द के घर में सो रहे हैं।[8] जिसके चरणकमल तीनों लोकों को पवित्र करने वाले हैं वे बलि की पीठ पर हैं तथा कालिय नाग के फन पर नृत्य करते हैं।[9] सब कुछ श्रीकृष्ण के मन की बात है। जो जो उनके मन में आता है वैसे ही वे नाना प्रकार के रूप

---

१ परम कुशल कोविद लीला नट मुसकनि मन हर लेत।
सूरसागर, ना० प्र० स० जी० १ पृ० ३११ पद ७०२।

२. सूरज प्रभु की अद्भुत लीला जिन जानी तिन जानी।
सूरसागर ना० प्र० स० जी० १, पृ० ३१४ पद ७०४।

३ जननि मैं माँगत जग जीवन दै माखन-रोटी उठि प्रात।
लोटत सूर स्याम पुहुमी पर चारि पदारथ जाके हाथ।
बारंबार बिचारति जसुमति यह लीला अवतारी।
सूरसागर ना० प्र० स० जी० १, पृ० ३१५ पद ७०७।

४ सूरदास प्रभु की यह लीला, निगम नेति नित गावै।
सूरसागर ना० प्र० स० जी० १ पृ० ३६६ पद ८७०।

५. निर्गुन ब्रह्म सगुन लीलाधर सोई सुत करि मान्यो।
सूरसागर ना० प्र० स० जी० १ पृ० ३६९ पद ८८१।

६ जो मूरति जल-थल मैं व्यापक, निगम न खोजत पाई।
सो मूरति तै अपने आँगन चुटकी दै दै नचाई॥
सूरसागर ना० प्र० स० जी० १ पृ० ३८१ पद ९८१।

७. सूरदास प्रभु विश्वंभर हरि सो ग्वालिन के कौर अघाई।
सूरसागर ना० प्र० स० जी० १ पृ० ४११ पद १०८०।

८ सूरदास प्रभु ब्रह्म सनातन सो सोवत नंद धामहिं।
सूरसागर ना० प्र० स० जी० १ पृ० ४१९ पद ११११।

९. जे पद कमल लोक त्रय पावन बलि की पीठि धरे।
जो पद कमल सूर के स्वामी, फन प्रति नृत्य करे।
सूरसागर ना० प्र० स० जी० १, पृ० ४५५ पद १२८९।

धारण करते हैं।[1] इस प्रकार मध्यकाल में लीला-गान की परम्पराओं में उनके महत्त्व को संतुलित करने का प्रयत्न सूरदास ने किया है।

प्रयोजन :—

इस काल में अवतार और अवतारी रूपों से भी परे श्रीकृष्ण का जो रूप सर्वाधिक मान्य हुआ, वह था श्रीकृष्ण का उपास्य रूप। इसके फलस्वरूप उनके अवतार-रूप से सम्बद्ध प्रायः सभी प्रयोजनों में उद्धार की प्रवृत्ति सर्वत्र विद्यमान है। इसमें सन्देह नहीं कि परम्परागत प्रयोजनों की भी कवियों ने चर्चा की है किन्तु वे उद्धारकारी प्रभाव से पृथक् नहीं हो सके हैं। इसी से असुर-संहार जो विष्णु के अवतारों का प्रधान प्रयोजन रहा है,[2] वह असुर उद्धार के रूप में परिणत हो गया,[3] तथा असुर-अवतार संघर्ष का मुख्य प्रयोजन भक्तों का रंजन करना रह गया।[4]

अतः श्रीकृष्ण अनेक जन्मों में भक्त के निमित्त आविर्भूत होते हैं।[5] भक्तों के लिए वे स्वयं तो बन्धन स्वीकार करते हैं, मायाधीन हो जाते हैं, और भक्तों को मायातीत और मुक्त कर देते हैं।[6] भक्त ही अवतार का प्रबल हेतु है। सूरदास ने ऐसे तथ्य पदों में प्रकट किए हैं।[7] यों तो उपास्य श्रीकृष्ण के इस अवतार में उनकी इच्छा ही प्रयोजन है।[8] किन्तु भक्त के प्रेमवश

---

१ सूरसागर, ना० प्र० स० खं० १ पृ० ५७४ पद १५११।

२ हरतो धरनि असुर कुल मारो धरि नरतन अवतार।
सूरसागर ना० प्र० स० खं० १ पृ० १५० पद ६११।

३ तुम बिन कौन कौन कल तारे निर्गुन सगुन रूप धरि आवै।
सूरसागर, ना० प्र० स० खं० १ पृ० ३८८ पद १००४।

४ सूरदास प्रभु गोकुल प्रगट भए, संतनि हरन दुख असुर-गन मारे।
सूरसागर, ना० प्र० स० खं० १, पृ० १७०।

५. सूरदास प्रभु काहत भक्त हित जनम-जनम तनु धारी।
सूरसागर, ना० प्र० स० खं० १ पृ० ३०७ पद ११०।

६ आपु बँधावत भक्तनि छोरत वेद विदित भई बानी।
सूरसागर ना० प्र० स० खं० १, ३०४ पद ९११।

७ सूरदास प्रभु भक्त हेत ही देह धारिकै आयो।
सूरसागर ना० प्र० स० खं० १ पृ० ३०५ पद ९१४।
पद १०९२—सूर स्याम संत मन सुख सुन्दर, भक्त हित अवतार।
पद १००—सूरदास प्रभु अंत निवारन भक्त हेत अवतार धर्यो।

८ अपने आप करि प्रगट कियो है हरि पुरुष अवतार।
सूरसारावली वें प्रे० पृ० १ पद ५।

उन्हें अवतीर्ण होना पड़ता है। सूरदास ने दो पदों में कृष्ण के अवतार को प्रेम के वश बतलाया है।[1] अतएव श्रीकृष्ण के सभी अवतारी रूप एक ओर तो लीला पक्ष की ओर भक्तों का रंजन करते हैं और दूसरी ओर उनके यही रूप उपास्य की दृष्टि से उद्धार कार्य करते हैं। सूरदास ने श्रीकृष्ण के सम्पूर्ण कृत्यों का एकमात्र प्रयोजन उद्धार माना है। एक पद में नन्द-कुल के उद्धारक श्रीकृष्ण की चर्चा करते हुए कहते हैं कि वे कृष्ण माता-पिता, व्रज तरुणी, पतित, भक्त, दीन जनों के उद्धारक तो हैं ही साथ ही पूतना यमलार्जुन तृणावर्त शकट, केशी बका अघ गो ग्वाल वृषभ वत्स व्रज द्विज-पत्नी कालीय दावाग्नि ग्राह, गजराज, शिला, पाँडुकुल द्रौपदी, रुक्मिणी, सिंधु, सीता, जय विजय त्रास, प्रह्लाद, हिरण्यकशिपु, हिरण्याक्ष वेद धर्म कर्म, देवता देवलोक और कंस के भी उद्धारक हैं।[2] उक्त पद के सारांश में प्रायः सभी प्रकार के अवतार-कार्यों का केवल उद्धार में पर्यवसान किया गया है। भूभार-हरण और असुर-संहार सम्बन्धी अवतार-कार्य तथा ग्राह गजराज शिला, प्रह्लाद, हिरण्यकशिपु आदि से सम्बद्ध पूर्व अवतारों के रूप में किये गये अवतार कार्य एवं तत्कालीन सभी कार्यों का केवल एकमात्र उद्धार स्पष्ट सूचित करता है कि इस युग के कृष्ण अवतार या अवतारी मात्र न होकर ब्रह्म श्रीकृष्ण हैं।

इस युग के अन्य कवियों ने भी श्रीकृष्ण के जिन अवतार-प्रयोजनों की चर्चा की है वे उपास्य श्रीकृष्ण के ही प्रयोजन हैं। नन्ददास कहते हैं कि श्रीकृष्ण अपने अद्भुत अवतार विश्वप्रतिपालन के अतिरिक्त अपने भक्तों को दुर्लभ मुक्ति सुलभ करने के हेतु धारण करते हैं।[3] वे भूमि के ऊपर भार स्वरूप नृप दल और असुर-वृन्द का संहार करते हैं तथा संतों की रक्षा करते हैं।[4] किन्तु फिर भी नंददास की दृष्टि में उनका यह अद्भुत रूप श्याम

---

१ प्रीति बस देवकी—गर्भ लीन्हों बास प्रीति के हेत ब्रज वेष कीन्हों।
प्रीति के हेतु जसुमति पय पान कियो, प्रीति के हेतु अवतार कीन्हों॥
प्रीति के हेतु बन धेनु चारत कान्ह प्रीति के हेतु नंद सुवन नामा।
प्रीति के हेतु सूरज प्रभु हि पावे प्रीति के हेतु पीत स्याम स्यामा।
सूरसागर ना० प्र० स० खं० २, पृ० १४१–१४२ पद ११३५, ११११ ११३५।

२. सूरसागर, ना० प्र० स० खं० २ पृ० ११११ पद ११२२।

३ ये अद्भुत अवतार जु लेत। विस्वहि प्रतिपालन के हेत।
अरु अपने भक्तन के हेत। दुर्लभ मुकति सुलभ करि देत।
न० ग्र० भाषा दशम स्कंध पृ० २२९।

४ नृप दल करि नहि असुर बिकारी। जोनी भूमि भार करि भारी॥
तिनहि निसरौ भू भार हरि हौ। सन्तन की रखवारी करि हौ॥
न० ग्र०, भाषा दशम स्कंध पृ० २२८।

योग्य है ।[1] मीराबाई के अनुसार श्रीकृष्ण देवताओं के कार्य के लिये तो आविर्भूत होते ही हैं[2] परन्तु भक्तवत्सल होने के कारण[3] भक्त के मान से[4], उनकी सहायता के लिए[5] प्रायः उनकी प्रत्येक आपत्ति में प्रकट होते हैं ।[6] इस प्रकार उस 'अधम-उधारण सब जग-तारण'[7] श्रीकृष्ण ने सभी भक्तों का कार्य किया है ।[8] सेन कवि ने विष्णु और कृष्ण का अन्तर स्पष्ट करते हुए कहा है कि दोनों निर्गुण और सगुण स्वरूप वंदनीय हैं परन्तु विष्णु देवताओं के दुख के कारण हैं जब कि कृष्ण भक्तों के दुःख हरने वाले हैं ।[9] इस प्रकार साम्प्रदायिक कवियों के अतिरिक्त सम्प्रदायेतर या राज-दरबारी कवियों में भी श्रीकृष्ण के उपास्य प्रधान या रक्षात्मक प्रयोजनों का अधिक प्रचार हुआ । राज दरबारी तानसेन कहते हैं कि श्रीकृष्ण पतित-पावन करुणा-सिंधु, दीन दुख भजन, युग-युग में विविध रूप एवं लीला धारण करने वाले भक्तवत्सल और कृपालु हैं ।[10] ब्रह्म कवि कहते हैं कि तप और योग से वे उपलब्ध नहीं हैं । अपितु जो भी ब्रह्म का हृदय में ध्यान करता है, उसे उसी क्षण में दर्शन

---

१ प्रभु तव सुन्दरी अद्भुत रूप । श्याम सोभग विरद ही अनूप ।
न प्र मासा दशम स्कंध पृ ११९ ।

२ मीरा वृहद् पद संग्रह पृ० १५, १, १७ ।
हमको प्रभु हरि देत संभारको लाज्यो देवन के काज ।

३ मीरा वृहद् पद संग्रह पृ १४१ प० २११—
मीरा प्रभु सन्त सुखदाई, भक्त वछल गोपाल ।

४ मीरा वृहद् पद संग्रह पृ० १११ प १९९—
सर भक्त के कारण ही प्रगटे, नाम धर्यो रणधीर ।

५ मीरा वृहद् पद संग्रह पृ० २१५ प० ४००—
सब भक्तन की सहाय करी प्रभु ।

६ जब जब पीड़ परी भक्तन पर आप ही कृष्ण पधारे ।
मीरा वृहद् पद संग्रह पृ २६ प० ७ २ ।

७ हमने सुनी है हरि अधम उधारन । अधम उधारन सब जग तारन ।
मीरा वृहद् पद संग्रह पृ० २१२ प १ २ ।

८ सब भक्तन का कारज कीन्हा सोई प्रभु मैं पाया जी ।
मीरा वृहद् पद संग्रह पृ १९५ प ११५ ।

९ सब हरत सुर कारन तन भक्तन दुख हरन निर्गुन ।
सद्गुन दोऊ स्वरूप बहु हो वंदन ।
राग कल्पद्रुम भा १ पृ० २१५ पद ५५ ।

१० पतित पावन करुणासिंधु दीन दुःख भजन ।
अनेक रूप लीला धारी भक्तवत्सल युग-युग भए कृपाल ।
राग कल्पद्रुम भा १ पृ० ४६ पद ७० ।

देते हैं।[1] भक्त कवि नरसी कहते हैं कि श्रीकृष्ण सतयुग, त्रेता द्वापर और कलियुग चारों युगों में भक्त के अधीन रहते हैं।[2]

प्रेमसरणि के अनुसार आगे चल कर प्रेम और हरि में कोई अन्तर नहीं रह जाता। अतएव प्रेम हरि-स्वरूप है और हरिप्रेम स्वरूप।[3] यद्यपि अखिल विश्व हरि के अधीन है किन्तु हरि स्वतः प्रेम के अधीन हैं।[4] 'सुदामा चरित' के रचयिता नरोत्तमदास ने भी श्रीकृष्ण को अनाथों के नाथ एवं नृसिंहावतार के रूप में पुरानी प्रतिज्ञा-पालन करने वाला कहा है।[5]

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि प्रायः सभी अवतार-कार्य सम्प्रदायों एवं साम्प्रदायिक कवियों तथा उनके प्रभाव-स्वरूप अन्य कवियों में भी उपास्य श्रीकृष्ण के उद्धार-कार्य के रूप में अधिक प्रचलित हुए जिसके फलस्वरूप उन्हें दीनानाथ, अनाथ-निवाजन और भक्तवत्सल की उपाधि प्राप्त हुई।[6]

इसी युग के सम्प्रदायों में श्रीकृष्ण का अवतार एवं अवतारी के स्थान में उनके नित्य रूपों में गृहीत अर्चा रूपों का अधिकाधिक प्रसार हो चुका था। अतः सम्प्रदाय विशेष के कवि जब उनकी नित्य लीला, नित्य ऐश्वर्य या

---

१ मम दिपारत को दिन में छोई रूप धरे नर को बदि काज।
 नाथ नभी किनका गंगराज के आँगन श्रीपद रंग धो लाजा॥
  अकबरी दरबार के कवि पृ० २२५ में उद्धृत।

२ कहै सुने को बुरी न मानो हम नरसी दास तुम्हारे।
 सतयुग, त्रेता, द्वापर कलियुग भक्तन के आधीन हैं प्यारे॥
  राग कल्पद्रुम भी १ पृ ३४५ पद १५।

३ प्रेम हरि को रूप है त्यों हरि प्रेम सरूप।
 एक होइ है यों लसै ज्यों सूरज अरु धूप॥
  रसखान प्रेमवाटिका पृ ८ से १४।

४ रसखान प्रेमवाटिका, पृ ११-१० दोहा २६।
  हरि के सब आधीन पै हरी प्रेम आधीन।
  याहि ते हरि आपुही याहि बड़प्पन दीन।

५. द्वारिका के गये हरि दारिद हरैंगे पिय।
 द्वारिका के नाथ वे अनाथन के नाथ हैं॥
  सुदामाचरित पृ० १४ छ ९।
 पूरन पैज करी प्रहलाद की खंभ सो बाँध्यो पिता जिहि बेरे।
 द्रौपदी ध्यान धर्यो जबही तबही पट कोट लगे चहु फेरे॥
  सुदामाचरित पृ १५।

६ संगमारी भट्ट, कल्याण, परशुराम देव जी पृ० ७०९।
 दीनानाथ अनाथ निवाजन मगन भयऊ सु निरख भाग्यो।

माधुर्य प्रधान रूपों के वर्णन की ओर अधिक ध्यान देने लगे थे। श्रीकृष्ण-चरित से इनका सम्बन्ध उत्तरोत्तर कम होता गया। अन्त में रसिक सम्प्रदायों में एकमात्र राधा-कृष्ण 'राधा-कन्हाई तो सुमिरन को बहानो है' के रूप में अवशिष्ट रहे। इनके नित्य रूपों के वर्णन से स्पष्ट है कि ये चरित प्रधान अवतार, अवतारी या उपास्य श्रीकृष्ण की अपेक्षा नित्य सेव्य अर्चावतारों के अत्यन्त निकट हैं।[१]



१ सेव्य हमारे हैं सदा, वृन्दा विपिन विलास।
नंद नंदन वृषभानुजा, चरण अनन्य उपास॥
युगल शतक पृ० १–२४।

# बारहवाँ अध्याय

## अर्चावतार

मध्यकाल में एक ओर तो अवतारों के लीलात्मक रूपों की अभिव्यक्ति हुई और दूसरी ओर दिन-प्रतिदिन के व्यवहारों में प्रयुक्त अर्चावतारों या अर्चाविग्रहों का प्रचार हुआ। इस युग में पौराणिक कथाओं के साथ 'पांचरात्रों' में प्रचलित अवतारों का विलक्षण सामंजस्य स्थापित किया गया जिसके फलस्वरूप लीलागान की प्रवृत्तियों में व्यापक परिवर्तन दिखाई पड़ता है। जहाँ सूर आदि में पौराणिक कथाओं से सम्पृक्त सगुण लीला-पद मिलते हैं, वहाँ कालान्तर में राम कृष्णादि अवतारों के, अर्चारूपों के अधिक व्यापक होने पर उनकी अष्टयाम सेवा पूजा अर्चना तथा पाक्षिक, मासिक अर्द्धवार्षिक और वार्षिक उत्सवों के ही लीला-पद अधिक प्रचलित हुये। विशेषकर परवर्ती मध्यकाल के साहित्य को यदि अर्चावतारों का साहित्य माना जाय तो कोई अत्युक्ति न होगी।

### परम्परा

अन्य अवतारवादी प्रवृत्तियों के सदृश अर्चावतार की भी प्राचीन परम्परा विदित होती है। विशेषकर अवतारवाद के साथ ही इस धारणा का विकास देखा जा सकता है। क्योंकि जहाँ ब्रह्म के 'प्रादेशिक' या 'एकदेशीय' होने का सम्बन्ध ज्ञात होता है[1] वहाँ अवतार और अर्चा एक ही भूमि पर स्थित दिखाई देते हैं। अवतार यदि ब्रह्म का प्रतिनिधि है तो अर्चा ब्रह्म का प्रतीक।[2] अतएव दोनों उस महतोमहीयान के लघुतम प्रतिनिधि या प्रतीक होने का समान रूप से दावा करते हैं।[3]

---

१ म० सू० १ २ २९ 'अभि-व्यक्तिरित्याश्मरथ्यः' के अनुसार आश्मरथ्य ने ब्रह्म की एकदेशीय अभिव्यक्ति मानी है।

२ ब्र० सू० ४ १ ४ और ४ १ ५ 'न प्रतीके न हि सः' और 'ब्रह्मदृष्टिरुत्कर्षात्' में ब्रह्म के प्रतीक रूप का भान होता है।

३ गीता रहस्य पृ० ४२४–४२५ में भी तिलक ने उपनिषदों में प्रयुक्त विविध नामों के आधार पर प्रतीक पूजा से मूर्ति–पूजा या अवतार–पूजा का अनुमान किया है। बृ० उ० ३, ४, ११ में शिव के अनेक व्यापारों को ब्रह्म का शरीर कहा गया है। 'आदित्य' बृ० ३, ७, ९ और 'चंद्रमा' बृ० ३ ७, ११ आदि भी उसी रूप में उसके शरीर बतलाये गये हैं। छा० ३ १९, १ में 'आदित्य' को ब्रह्म का शरीर और रूप कहा गया है।

देवतामों के प्रतिनिधित्व को स्वीकार किया है।[1] और श्री रायकृष्णदास ने मैकडोनल के मत के अनुसार तथा ऋ० सं०[2] के एक मन्त्र के आधार पर वैदिक काल में मूर्तियों का अस्तित्व माना है।[3]

इन तथ्यों के आधार पर प्राचीन काल में भी मूर्ति निर्माण की संभावना की जा सकती है। परन्तु यज्ञ-याग एवं कर्मकाण्डप्रधान वैदिक युग में मूर्ति पूजापद्धति का कहीं उल्लेख न होने के कारण भक्तियुक्त अर्चाविग्रह का आरम्भ युक्तिसंगत नहीं प्रतीत होता।

पौराणिक या मध्यकालीन साहित्य में स्पष्टतः निगम और आगम नाम की दो परम्पराओं का अत्यधिक उल्लेख हुआ है। इतिहासकारों ने निगम को पूर्णतः वैदिक या आर्य तथा आगम को पूर्णतः द्रविड शास्त्र माना है।[4] इनके कथनानुसार यदि आर्य पद्धति में होम की प्रधानता है तो द्रविड पद्धति में पूजा या 'पत्र पुष्प फलं तोय' की।[5]

अतः यह अनुमान किया जा सकता है कि कालक्रम से केवल द्रविड आर्य का ही समन्वय नहीं हुआ अपितु निगम और आगम की दोनों धाराओं का भी अपूर्व संगम हुआ। फलतः कर्मकाण्ड के साथ अर्चा भक्ति ने भी आर्य संस्कृति में अपना महत्वपूर्ण स्थान बना लिया। श्री कुमार स्वामी का यह कथन उचित प्रतीत होता है कि द्रविड़ों ने विजित होकर भी आर्यों को भक्ति और मूर्ति-पूजाप्रदान की।[6] अतः एक ओर द्रविड देवता शिव का आर्यों में प्रचार हुआ और दूसरी ओर आर्य देवता विष्णु में द्रविड देवताओं का समावेश किया गया।[7]

इस प्रकार आगम और निगम के साथ-साथ आर्य और द्रविड देवताओं में भी सामञ्जस्य स्थापित हुआ। उक्त उपकरणों के आधार पर देवताद्वय के परस्पर समन्वय का अनुमान किया जा सकता है किन्तु इससे अर्चावतार के आरम्भ का स्पष्टीकरण नहीं होता।

---

अर्हो वहति स्यन्नति क्षितीः पादे अनूक्षम्।
तदारमस्य दुर्गेधे नेम गच्छ परस्तरम्।

१ हिस्ट्री आफ इंडियन ऐंड इण्डोनेशियन आर्ट पृ० ४१।

२ ऋ० ४ २४ १० 'क इमं दशभिर्ममेन्द्रं क्रीणाति धेनुभिः' 'कौन मेरे इन्द्र को मोल लेगा' से इन्द्र की मूर्ति का अनुमान किया गया है।

३ भारतीय मूर्तिकला, (प्रथम सं० २००९) पृ० १६।

४ दी वैदिक एज, विद्याभवन (द्वितीय सं० १९५२) पृ० १६०।

५ दी वैदिक एज, विद्याभवन (द्वितीय सं० १९५२) पृ० १६।

६ हिस्ट्री आफ इंडियन ऐण्ड इण्डोनेशियन आर्ट पृ० ५।

७ दी वैदिक एज द्वितीय सं० १९५२ पृ० १६२।

इस दृष्टि से जिस प्रकार समस्त देवतावाद का ही पौराणिक (मौलिक) विकास परिलक्षित होता है उसी प्रकार अर्चावतार के सम्बन्ध में भी एक पौराणिक कथा को आधार माना जा सकता है। जिससे आर्य और द्रविड़ संस्कृति के समन्वय का भी भान होता है। यह है—नृसिंहावतार की कथा जिसके अनुसार प्रह्लाद का कथन सत्य करने के निमित्त खम्भे से विष्णु का नृसिंह-रूप में आविर्भाव हुआ था। पिता के विरोध करने पर भी प्रह्लाद, (संभवतः एक द्रविड़) ने प्रतीकपूजा के रूप में विष्णु को स्वीकार किया था।[1] गोस्वामी तुलसीदास ने उपर्युक्त कथा एवं उससे पत्थर-पूजा के प्रचलन का उल्लेख किया है।[2] जिसके आधार पर मध्यकाल में इस धारणा के अस्तित्व का पता चलता है। परन्तु नाभादास जी ने पूजा का सम्बन्ध पृथु से माना है।[3]

## पांचरात्रसंहिता युग

अर्चावतारों का सबसे अधिक घनिष्ठ सम्बन्ध पांचरात्रसंहिताओं से रहा है। अर्चारूपों की पूजा, अर्चना, मंत्र यंत्र आदि अनेक प्रकार के उपकरणों से ये संहिताएँ ओतप्रोत हैं। 'परम संहिता' में अर्चावतार की आवश्यकता बतलाते हुए कहा गया है कि ईश्वर की पूजा केवल साकार रूपों में ही सम्भव है अन्य किसी अवस्था में नहीं। लोकानुग्रह के लिये परमात्मा के इन रूपों का निर्माण हुआ है। मनुष्यरूप में उसकी मूर्ति बनाकर मनुष्य अपने उच्चतम लक्ष्य को प्राप्त कर सकता है और पूर्णरूप से उसकी पूजा कर सकता है। निराकार में न अर्चना का उपयोग है न ध्यान का न स्तोत्र का। साकार अर्चारूप में होने पर ही उसकी अर्चना सम्भव है।[4]

पांचरात्रसंहिताओं का पृथक् अस्तित्व वैष्णव और पांचरात्र आदि के एकीकरण होने के पश्चात् विदित होता है। इसके पूर्व ही तै० आ० १ १, ६

---

१ [illegible] की ६ अङ्क २४ पृ० ५१९।

२ तु० ग्रं० भा० २ कवितावली पृ० १९१ १९७।
काढ़ि कृपान कहूँ पितु काल कराल बिलोकि न भागे।
राम कहाँ सब ठाउँ है खंभ में हाँ सुनि हाँक नृकेहरि जागे।
बैरि बिदारि भये बिकराल कहें प्रहलादहि के अनुरागे।
प्रीति प्रतीति बढ़ी तुलसी तबतें सब पाहन पूजन लागे॥

३ भक्तमाल रूपकला पृ० १९९ छप्पय, २४
इति हरिरूप प्रचार पृथु पूजा करता परम मम।

४ परमसंहिता, साकारवाद, ३, ५–७।
६, ७ निराकारे तु देवेश नार्चनं संभवेत् प्रभुः।
न च ध्यानं न च स्तोत्रं तस्मात्साकारमर्चयेत्॥

में नारायण वासुदेव और विष्णु एक साथ गृहीत हुए हैं। 'महाभारत नारायणीयोपाख्यान' में सात्वत या भागवत वैष्णव और पाँचरात्र पुनः एकत्र हो जाते हैं।[1] सम्भवतः इसी परम्परा में श्रेडर ने पाँचरात्र संहिताओं का प्रारम्भ भंडारकर के मत का समर्थन करते हुए उक्त उपाख्यान से माना है।[2] इन संहिताओं के उद्भवकाल के पूर्व ही मथुरा के सात्वत मतानुयायियों ने दक्षिण में वासुदेवभक्ति का प्रारम्भ कर दिया था।[3] कंस के मरण के पश्चात् द्वारका के अतिरिक्त दक्षिण में भी इनके पाँच राज्य स्थापित हो चुके थे।[4] प्राचीन तमिल साहित्य में कृष्ण और कृष्ण की लीलाओं के उल्लेखों के आधार पर उनके प्रचार का पता चलता है।[5] सम्भवतः दूसरी शताब्दी तक पाँचरात्र आगमों का योग कृष्ण की अर्चा पूजा पद्धति के साथ प्रचलित हो चुका था।[6] ऐसा इतिहासकारों का अनुमान है। अतएव निश्चय ही सात्वत भागवत वैष्णव और पाँचरात्र सभी के समन्वय का अनुमान पाँचरात्र आगमों के निर्माण के पूर्व ही माना जा सकता है। क्योंकि पद्धतियों का निर्माण किसी विश्वास के स्थूल रूप ग्रहण कर लेने के पश्चात् ही सम्भव है।

परन्तु श्रेडर ने नारायण के 'पाँचरात्र सूत्र' से ही ईश्वर के पर, व्यूह आदि पंच-रूपों के साथ अर्चा का प्रारम्भ माना है।[7] श्रेडर के उपर्युक्त मत का आधार सम्भवतः अहि० सं० ११ ६४ का यह श्लोक है जिसमें कहा गया है कि नारायण ने स्वयं शास्त्र बनाया और पाँच प्रादुर्भावों को कहा।[8] इन रूपों का प्राचीन तमिल कविताओं में भी उल्लेख हुआ है। तमिल साहित्य में पेरुन्देवनार नाम के कवि के पाँच पद मिलते हैं। जिनमें इतिहासकारों के

---

१ महा० १२ नारायणीयोपाख्यान्, मोक्ष धर्म पर्व। २ श्रेडर पृ० १४।
३ साउथ इंडियन हिस्ट्री ऐण्ड कल्चर जी० १, पृ० ३३।
४ साउथ इंडियन हिस्ट्री ऐण्ड कल्चर जी० १ पृ० ६८-६९।
५ साउथ इंडियन हिस्ट्री ऐण्ड कल्चर जी० १ पृ० ७६।
६. दी कल्चरल हेरिटेज आफ इंडिया जी० २, पृ० ६८-७०।
७ श्रेडर पृ० २५ इट फॉलोज़ फ्रॉम देयर दी सिम्पल टर्म नेम फ्रॉम टर्म सैद्धान्तिक आगमा (इन नाम दी पाँचरात्र-शास्त्र आफ नारायण इम्मीडिएट्ली प्रिसीडिंग 'स्ट्रेटम' ऐज़ बाउण्ड टुगेदर मेनीफेस्टेशन्स आफ गॉड फॉर दिस पार्ट्स (विज़ 'पर व्यूह विभव अन्तर्यामी, अर्चा' पीरियड।
८ श्रेडर पृ० २६ अहि० सं० ११ ६४।
ततश्च व्यूहविभवसूक्ष्मान्तर्यामिलक्षणम्।
पाँचरात्राह्वयं तंत्रं मोक्षैकफललक्षणम् ॥

क्रमानुसार प्रथमपद में पर द्वितीय में व्यूह, तृतीय में विभव, चतुर्थ में अन्तर्यामी और पंचम में अर्चा रूपों का वर्णन किया गया है।[1]

इतना ही नहीं रामानुज आदि आचार्यों के आविर्भाव के पूर्व ही तमिल प्रदेश में नाम, माया, भक्ति, भक्त और भगवान् इन पंचाभिव्यक्तियों का जो विग्रह रूप दृष्टिगत होता है, उसके मूल प्रेरक तिरुपति, श्री रंग आदि दक्षिण के प्रधान अर्चावतार माने जा सकते हैं।[2] क्योंकि ईसा की प्रथम शती में तोंडमान द्वारा स्थापित तिरुपति का मंदिर तमिल साहित्य के अनेक लब्धप्रिय एवं भक्त आलवार कवियों की साधना भूमि रहा।[3] 'दिव्यप्रबन्धम्' (पद संख्या ४००० रचनाकाल ३०० ई० से ९०० ई०) में द्वादश आलवारों द्वारा गाई हुई कविताओं में लगभग १०४ स्थानों में विष्णु और उनके विभिन्न रूपों की पूजा का उल्लेख है।[4]

अतएव यह स्पष्ट है कि उत्तर भारत में वल्लभ आदि दक्षिणी आचार्यों ने जिन अर्चावतारों की सेवा एवं तत् सम्बन्धी लोकप्रिय पद साहित्य की सर्जना की प्रेरणा दी उसके पूर्व ही अर्चावतारों के मंदिर में तथा जनसमाज में जाति और संस्कृत भाषा के बंधन को तोड़ कर जन भाषा में गाये जाने वाले आलवार कवियों के गीत पर्याप्त लोकप्रिय हो चुके थे। इसमें संदेह नहीं कि अवतारों की पौराणिक पीठिका उनकी काव्याभिव्यक्ति का विशेष माध्यम बनी। किन्तु इसके अतिरिक्त भी अर्चारूप की कतिपय विशेषतायें हैं, जो उनकी काव्यात्मक प्रवृत्तियों एवं अभिरुचियों को सतत जाग्रत रखने में विशेष सहायक हुईं।[5]

अर्चारूप का वैशिष्ट्य

ईश्वर का अर्चारूप मनुष्य के सबसे अधिक निकट है। इस रूप में ईश्वर मनुष्य के साथ अनेक रूपों तथा विविध भावों में साधक भक्त के साथ

---

१ साउथ इंडियन हिस्ट्री एण्ड कल्चर भी० २ पृ ८०९।

२ होम्स आफ दी अल्वारस पृ० पृ० २३-२४ श्री रंगम के रंगनाथ, विष्णु कांची के वरदराजस्वामी और तिरुपति के वेंकटेश्वर, आलवार साहित्य के मुख्य प्रेरक रहे हैं।

३ हिस्ट्री आफ तिरुपति भाग १ पृ ३०८।

४ हिस्ट्री आफ तिरुपति भाग १ पृ० ५१।

५ होम्स आफ दी अलवारस पृ० पृ० २१ 'देट दी वेट आफ आफ दी एम्फेसिस आन दी विजिबल फार्म आफ गाड भारत की ग्रेट पार्ट देट मैनस रैलिजन मस्ट ओकगी ... एक्सप्रेशन टु दी डिवोशन नट टु हेम आउटो नीड्स एण्ड रिलिजस स्टीम्युलेशन।

भावात्मक सम्बन्ध स्थापित करता है। भक्त और भगवान् में कभी स्वामी सेवक-भाव रहता है तो कभी सखा भाव कभी वात्सल्य एवं कभी पति पत्नी या प्रेमी प्रेमिका-भाव, जिसमें इसकी चरम परिणति हो जाती है। अर्चावतार अपने स्वामी रूप में अखिल विश्व का प्रतिपालक सर्वशक्तिमान् और परम स्वतंत्र है। श्री गोपीनाथ कविराज के मतानुसार वह किसी भी द्रव्य को अपना विग्रह मानकर उसमें विराजने लगता है। इसमें देशनियम नहीं है। अयोध्या, मथुरा आदि देश न होने पर भी हानि नहीं है। काल-नियम भी नहीं हैं। जबतक उनकी इच्छा हो तभी तक रह सकते हैं। अधिकारी नियम भी नहीं है। इतरस आदि की भाँति अधिक विशिष्ट होने की आवश्यकता नहीं है। अर्चक जिस किसी स्थान में और जिस किसी भी समय उनको प्राप्त करना चाहता है वह उसी समय प्राप्त कर सकता है।[1] 'तत्त्वत्रय' के अनुसार गुण और अवगुण की ओर ध्यान न देकर वे समस्त लोकों को शरण देते हैं। वे भक्त की रुचि विरच जाग्रत कर उसे अपनी ओर उन्मुख करने की अपूर्व क्षमता से युक्त हैं। वे उसके हृदय स्थल को स्वच्छ और परिमार्जित कर इसकक्ष भोगने योग्य बनाते हैं। तथा भक्त के पास स्वतः बिना किसी प्रयत्न के उपस्थित रहते हैं।[2] दूसरी ओर सेवक के सेव्य रूप में प्रत्येक वस्तु के लिए आश्रित हैं। उस सर्वशक्तिमान् की प्रत्यक कामनाएँ और इच्छायें भक्त की इच्छा के रूप में परिणत हो जाती हैं।

परम-उपास्य एवं इष्टदेव उसके दैनिक कार्यों का मूल आधार और उपभोक्ता बन जाता है। भक्त की प्रत्येक कामना उसके इष्टदेव में प्रतिबिम्बित होती है सेवक के अभाव में अर्चा-इष्टदेव स्वयं अपने भक्त का कर्तव्यनिष्ठ सेवक बन जाता है। वह मूक अशक्त और पराधीन सा होकर अपने अपार करुणा के वशीभूत हो अपने भक्त को प्रत्येक अभीष्ट प्रदान करता है।[3] वह भक्त के भावों को अभिव्यक्त करने की असीम शक्ति जाग्रत करता है। भक्त उसकी पूजा में अनेक प्रकार की भूलें करता है। अर्चा इष्टदेव उसी को विहित मानकर प्रेम पूर्वक स्वीकार करता है।

अर्चावतार सभी का बन्धु और भक्तवत्सल है। उसमें स्वामित्व रहने पर भी उनके स्वत्व को भक्त इस रूप में समझता है कि यह मेरा भगवान् है। अर्चा उपास्य भी भक्त के इच्छानुसार ही खाता है, पीता है सोता है या अन्य दैनिक काम करता है। 'श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर' में कहा गया है कि देशकाल की

---

१ श्रीकृष्णांक, कल्याण, वर्ष ६ पृ ४७ भगवत विग्रह क्षेत्र।
२. तत्त्वत्रय पृ० ११८। ३. तत्त्वत्रय पृ० ११९।

मतानुसार प्रथमरत् में पर द्वितीय में व्यूह, तृतीय में विभव, चतुर्थ में अन्तर्यामी और पंचम में अर्चा रूपों का वर्णन किया गया है।[1]

इतना ही नहीं रामानुज आदि आचार्यों के आविर्भाव के पूर्व ही तमिल प्रदेश में भाव, भाषा, भक्ति, भक्त और भगवान् इन पंचाभिव्यक्तियों का जो विशुद्ध रूप दृष्टिगत होता है, उसके मूल प्रेरक तिरुपति, श्री रंग आदि दक्षिण के प्रधान अर्चावतार माने जा सकते हैं।[2] क्योंकि ईसा की प्रथम शती में तोंडमान द्वारा स्थापित तिरुपति का मंदिर तमिल साहित्य के अनेक लब्धप्रिय एवं भक्त आलवार कवियों की साधना भूमि रहा।[3] 'प्रबिन्धप्रबन्धम्' (पद संख्या ४००० रचनाकाल ३०० ई० से ७०० ई० ) में द्वादश आलवारों द्वारा गाई हुई कविताओं में लगभग १०८ स्थानों में विष्णु और उनके विभिन्न रूपों की पूजा का उल्लेख है।[4]

अतएव यह स्पष्ट है कि उत्तर भारत में वल्लभ आदि दक्षिणी आचार्यों ने जिन अर्चावतारों की सेवा एवं तत् सम्बन्धी लोकप्रिय पद साहित्य की सर्जना की प्रेरणा दी उसके पूर्व ही अर्चावतारों के मंदिर में तथा जनसमाज में जाति और संस्कृत भाषा के बंधन को तोड़ कर जन भाषा में गाने वाले आलवार कवियों के गीत पर्याप्त लोकप्रिय हो चुके थे। इसमें संदेह नहीं कि अवतारों की पौराणिक पीठिका उनकी काव्याभिव्यक्ति का विशेष माध्यम बनी। किन्तु इसके अतिरिक्त भी अर्चारूप की कतिपय विशेषताएँ हैं जो उनकी काव्यात्मक प्रवृत्तियों एवं अभिव्यक्तियों को सतत जागृत रखने में विशेष सहायक हुईं।[5]

अर्चारूप का वैशिष्ट्य

ईश्वर का अर्चारूप मनुष्य के सबसे अधिक निकट है। इस रूप में ईश्वर मनुष्य के साथ अनेक रूपों तथा विविध भावों में मानव भक्त के साथ

१ साउथ इंडियन हिस्ट्री एण्ड कल्चर भा० २ पृ० ८०९।
२. होम्स आफ दी आलवारस भू० पृ० १६–२४ श्री रंगम के रंगनाथ, विष्णु कांची के वरदराजस्वामी और तिरुपति के वेंकटेश्वर आलवार साहित्य के मुख्य प्रेरक रहे हैं।
३ हिस्ट्री आफ तिरुपति भाग १ पृ० २०८।
४ हिस्ट्री आफ तिरुपति भाग १ पृ० ५२।
५. होम्स आफ दी आलवारस भू० पृ० २१. 'इट दी वेल आफ बाक दी इम्प्रेसिव आफ दी रिलिजस स्पेल आर आइन जाइन दी गिट एक हेट मैनस रैफिजन माट् ओवरी मीरल एसलदसन टू दी सेन्सेज एज टू दैन आफको पोइट्स एन्ड रिलिजस् कीम्युनेशन।

की अपेक्षा उनके माधुर्य रूपों का अधिक विस्तार हुआ, उस अवस्था तक पहुँच कर राम के अवतारत्व का संकोच होकर केवल नित्य लीला या नित्यकेलि तक सीमित रह गया।[1]

## कृष्ण भक्ति शाखा में अर्चारूप

राम-भक्ति शाखा की अपेक्षा कृष्ण-भक्ति शाखा में अर्चावतारों का अधिक व्यापक एवं विस्तृत क्षेत्र लक्षित होता है द्वारका से जगन्नाथ पुरी तक कृष्ण के अर्चारूपों का प्रभाव स्पष्ट है।

पहले बतलाया जा चुका है कि भक्त और अर्चा का सम्बन्ध मुख्यतः सेवक-सेव्य सम्बन्ध है। इस दृष्टि से श्रीकृष्ण को लेकर प्रायः जितने सम्प्रदायों की स्थापना हुई उन सभी में श्रीकृष्ण के विभिन्न एवं विशिष्ट व्यक्तित्व और चरित्र से समन्वित रूपों वाले अर्चाविग्रह मान्य हुये।[2]

इस काल के वार्ता ग्रन्थों में अर्चा, आचार्य और भक्त तीनों की अवतारी लीलाओं एवं चमत्कारों का विस्तृत वर्णन हुआ है। इनमें अनेक अलौकिक घटनाओं के साथ-साथ ईश्वर के साकार साहचर्य की कथायें भी कही गई हैं। 'सम्प्रदाय प्रदीप' के अनुसार 'रुद्र सम्प्रदाय' के आदि प्रवर्तक विष्णु स्वामी को सम्प्रदाय प्रवर्तन के पूर्व सगुण-साकार विग्रह श्रीकृष्ण का दर्शन हुआ था।[3] कालान्तर में उन्हीं श्रीनाथ जी के विशिष्ट स्वरूप विग्रह श्रीनाथ जी परम्परा

---

१ रामाष्टयाम पृ० १ दो० ९।
स्वकीयाक गुम्माक वर नवधाम रस मेह।
सुनत लेवत सम्मत सुमति परसति जीवन मेह॥

२ भक्तकवि व्यासजी पृ० ५८ में वासुदेव गोस्वामी द्वारा भगवत रसिक का उद्धृत पद।
प्रथम दरस गोविंद रूप के प्राण पियारे।
दूजे मोहन मदन, सनातन हित कर धारे॥
तीजे गोपीनाथ मधु हंसि अंक लगाये।
चौथे राधारमन प्रभु गोपाल लड़ाये॥
पाँचे हित हरिवंश लिये वश वल्लभ राधा।
छठये जुगलकिशोर व्यास सुख दियो अगाधा॥
सातें श्री हरिदास के कुंज बिहारी हैं जहाँ।
भगवत रसिक अनन्य मिलि बास करत निसिदिन जहाँ॥

३ सम्प्रदाय प्रदीप पृ० १८ मन्दिर का दरवाजा खुलने पर श्री विष्णुस्वामी को
'चपलं केशोरे द्विभुजं पीतवाससम्।
नवीन-नीरद-श्यामं पद्मगर्भारुणेक्षणम्'॥
विग्रह के रूप में श्रीकृष्ण का दर्शन मिला था।

### वार्ताग्रंथों में अर्चारूप

वार्ताओं के अनुसार श्रीनाथ जी एवं उनके अन्य स्वरूप केवल विग्रह मात्र नहीं अपितु मानव स्वभाव से आपूरित हैं। राजा रानका की बात सत्य करने के लिये श्रीनाथ जी स्वयं किवाड़ खोल रानी का पर्दा हटाते हैं।[1] बंगाली देव ब्राह्मण के घर कभी गुड़ और चना खाते हैं।[2] कभी पाँचों गुजरी के हाथ से दही भात[3] तथा कभी भी सवासेर मक्खन खाने लगते हैं।[4] भक्तों में अच्छे गायक के रूप में वे प्रसिद्ध हैं।[5] वे नित्य अपने सखाओं से हँसी मसखरी करते हैं। आवश्यकता पड़ने पर अपने सेवक प्रेमनिधि-मिश्र को मशाल दिखाकर स्वयं सेवक का कार्य करते हैं।[6] वे वैष्णवों के लिये अनेक प्रकार के अवतार धारण करते हैं।[7] अर्चा रूपों का आविर्भाव उपास्य इष्टदेव के रूप में भक्त के निमित्त होता है क्योंकि मंत्र जप या अन्य प्रकार के भक्तानुरोध से वे अवतीर्ण होते हैं। श्री गोसाईं जी के सेवक रामदास के अष्टाक्षर और पंचाक्षर मंत्र का जप करने पर श्री गोवर्द्धननाथ जी उनको दर्शन देते हैं[8] फिर भी मानवोचित भावों से वे अपने को दूर नहीं करते। श्रीनाथ जी को मनुष्य के सदृश ही उष्ण मालूम लगती है।[9] वार्ता ग्रंथों के अनुसार अर्चा विग्रहों का रूप भी एक वैष्णव के सदृश विदित होता है।[10] श्रीनाथ जी बालक के रूप में प्रसाद वितरण करते हैं[11] और मंदिर के निर्माण के लिये पूरनमल खत्री को आदेश देते हैं।[12] भक्त विशेष में उनका आवेश भी होता है, विशेषकर एक भक्त दूसरे भक्त में अपने उपास्यदेव ठाकुर जी का आवेश विदित करता है।[13]

उनका शरीर भगवत्ता से ओत-प्रोत है क्योंकि श्रीनाथ जी के स्पर्श से वस्त्र भगवत्स्वरूप हो जाता है और इस वस्त्र के धोने से धोबी स्वयं ठाकुर जी के रूप में अवतीर्ण होता है।[14] इस प्रकार की तद्रूपता के उदाहरण मिलने का

---

१ दो सौ बावन वैष्णवन की वार्ता पृ० ८९।
२. दो वा० वै वा पृ ८८। ३ दो० वा वै वा पृ ९१।
४ दो० वा० वै वा पृ ९४। ५ वही पृ० ४।
६ दो वा० वै वा० ८, २५ श्री गोवर्धननाथ जी नित्य चतुर्भुज दास सो हँसी मसखरी करते हैं।
७ दो वा वै वा पृ २२९।
८ दो वा० वै वा पृ १५२। ९. दो० वा वै वा० पृ १७८।
१० चौरासी वैष्णवन की वार्ता पृ २१०। ११ चौ वै वा पृ २११।
१२. चौ वै वा पृ ११५। १३ दो० वा वै वा० पृ १८९।
१४ दो वा वै वा पृ० २२५।
सो वे धोबी श्रीनाथ जी के वस्त्र धोवत-धोवत तद्रूप भयो।

कारण भक्त और भगवान् तथा सेव्य और सेवक की अभिन्नता प्रतीत होती है। वैष्णव और ठाकुर जी तथा सम्प्रदाय में श्रीनाथ जी और गुसाईं जी जैसे सम्प्रदायों के प्रवर्तक और सूत्रधार परस्पर अभिन्न माने जाते हैं।[1] इस युग की प्रसिद्ध मान्यता भक्त, भगवंत और गुरु की एकता का उल्लेख श्री नाभादास ने 'भक्तमाल' के प्रारम्भ में ही किया है।[2] उक्त प्रसंगों से यह प्रतीत होता है कि सम्प्रदायों के प्रवर्तन एवं विकास में तत्कालीन अर्चावतारों का महत्वपूर्ण योग होता था। वल्लभमत में ठाकुर जी के दक्षिण चरण से मर्यादा और वामचरण द्वारा पुष्टि-मार्ग की स्थापना मानी जाती है।[3] अतः अर्चाविग्रह केवल सम्प्रदायों में उपास्य ही नहीं हैं अपितु सेव्य-सेवक, प्रचारक, उपदेशक सब कुछ हैं। वे सेव्य रूप में आविर्भूत होने के पूर्व स्वप्न देते हैं और पुनः सेवा के लिए सेवक रूप में भी अवतीर्ण होते हैं।[4] 'वार्ताओं' में श्रीनाथ जी और विट्ठलेश जी के लिए कहा गया है कि श्रीनाथ जी तो साक्षात् श्रीकृष्ण हैं और विट्ठलेश प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। क्योंकि वे बोलते चालते हँसते-खेलते दर्शन देते हैं।[5] भक्तों को अपने इष्टदेव की विशिष्ट मूर्ति के प्रति अत्यन्त दृढ़ आसक्ति होती है। अर्चाविग्रह भक्त के इस विश्वास का प्रतिरोध नहीं करते। कहा जाता है कि गोस्वामी तुलसीदास के निमित्त नंददास की प्रार्थना सुनकर श्रीनाथ जी (गोवर्द्धननाथ जी) ने उनको रामचन्द्र के रूप में दर्शन दिया।[6] वल्लभ मत में श्री गोसाईं जी और श्रीनाथ जी एक स्वरूप समझे जाते हैं।[7] 'अष्टछाप' में मान्य श्री छीतस्वामी के एक पद में दोनों की एकता प्रतिपादित की गई है। वे कहते हैं कि जिस तपस्या के फलस्वरूप श्रीकृष्ण

---

१ दो० बा० वै० वा० पृ० ११०—१११।
२ भक्तमाल पृ० १०, 'भक्त, भक्ति, भगवंत, गुरु चतुर नाम वपु एक'।
३ दो० बा० वै० वा० पृ० ३४।
४ दो० बा० वै० वा० पृ० ४२१ में ठाकुर जी सेव्य रूप में गिरिराज में स्वयं प्रकट होते हैं और सेवा के निमित्त विट्ठलनाथ जी के रूप में पुनः अवतरित होते हैं। सम्प्रदाय प्रदीपालोक पृ० ५८ में जीव, ब्रह्म और सेवक, भक्त, संगी और सेव्य स्वरूप कहे गये हैं।
५. दो० बा० वै० वा० पृ० ४३०।
६ भक्तमाल कंठमणि शास्त्री पृ० ५०४।
कहा कहौं छवि आज की, भले बने हो नाथ।
तुलसी मस्तक तब नवै धनुष बाण लो हाथ॥
७. अष्टछाप पृ० १०७ छीत स्वामी यह निश्चय जानी जो श्रीनाथ जी और श्री गुसाईं जी को एक स्वरूप है।

का आविर्भाव हुआ था वही श्री विट्ठल की देह में प्रकट हुआ है। गोकुल का गोपाल इस शरीर में निवास कर रहा है। वेद की ऋचाओं के रूप में अवतीर्ण गोपियाँ ही ब्रज में गोप वधू होकर अवतीर्ण हुई हैं। इस प्रकार इनमें और उनमें कोई भेद नहीं है।[1] श्रीनाथ जी के अतिरिक्त इस सम्प्रदाय में मान्य अन्य अर्चावतार श्रीकृष्ण के विभिन्न रूप होते हुये भी भक्तों के स्वभाव से सम्पृक्त होने के कारण विशिष्ट मानवोचित स्वभावों से युक्त हैं।

गर्मी के दिनों में श्रीद्वारकानाथ जी अर्चावतार को गर्मी बहुत सताती है। ठाकुर जी में क्रोध की भावना भी विद्यमान है। वे क्रोधवश अपने सेवक के ऊपर लात जमा बैठते हैं। फिर भी सेवकों की चिन्ता से वे दयार्द्र होकर उनका कर्ज स्वयं चुका देते हैं।[2] श्री नवनीतप्रिय जी की भाव से सेवा करने के उपलक्ष में इनकी सेविका को एक पुत्र उत्पन्न होता है।[3] ये लाल छड़ी लेकर माधवदास से पूछते हैं 'अरे तू कहाँ गयो हतो।'[4] मनुष्य के सदृश ही अर्चावतार अपनी व्यक्तिगत अभिरुचि या भाव प्रकट करते हैं। अतएव ठाकुर जी को डोल में झूलने के लिये स्वयं कहना पड़ता है।[5] अपनी इच्छा न पूरी होने पर वे रूठना जानते हैं।[6] कभी वे दूध का कटोरा हाथ में लेकर स्वयं दुग्धपान करते हैं।[7] कभी गोकुल जाने की इच्छा करते हैं।[8] तथा सेवक के आने पर ही भोजन करते हैं।[9] नवनीत प्रिय जी को उनकी शय्या बहुत छोटी पड़ती है।[10] श्री गोकुलचन्द्रमा जी अर्चावतार का गर्म खीर खाते समय हाथ जलने लगता है।[11] रणछोड़ जी अपने सेवकों से बातचीत करते हैं और उन्हें बहुत प्यार भी करते हैं।[12] इनके मानवोचित व्यापारों की सीमा तो यहाँ पर लक्षित होती है कि अपने भक्त जगन्नाथ जोसी की रक्षा के लिये ठाकुर जी तलवार लिये राजपूत का हाथ पकड़ लेते हैं।[13] लेकिन भुजाओं से अपनी या अपने भक्त की रक्षा में

---

१ अष्टछाप पृ० ६०६।

जे वसुदेव किये पूरन तप तेइ फल फलित श्री वल्लभ देह।
जे गोपाल हुते गोकुल में तेइ अब आइ बसे करि गेह॥
जे वे गोप वधू ही व्रज में तेई अब वेद रिचा भई एह।
छीत स्वामी गिरिधरन श्रीविट्ठल वेई एई एई वेई कछु न संदेह॥

२ दो० वै० वा० पृ० १२५। ३ वही पृ० १२९। ४ वही पृ० १४०।
५. वही पृ० १५२। ६. वही पृ० १५६। ७. वही पृ० २२५।
८ वही पृ० २३०। ९. वही पृ० २००। १० चौ० वै० वा० पृ० १६८।
११ चौ० वै० वा० पृ० १७५ में 'इतनो सो खीर कटोरा की ताती लगी तब मैं हस्त सरकि कै अंगुरी ताती है। सो मेरो कोउ हस्त दाझो है।'
१२ चौ० वै० वा० पृ० २६८। १३ वही पृ० २८४।

सर्वथा असमर्थ प्रतीत होते हैं।[1] फिर भी वार्ता ग्रंथों के अनुसार ठाकुर जी को भक्तों के लिये अधिकाधिक कष्ट उठाना पड़ता है।[2] वारी भक्तों के साथ ठाकुर जी बालवत् व्यवहार करते हैं। वे कभी रोटी माँग कर खाते हैं तो कभी कंधे पर चढ़कर बोलते हैं।[3] पत्तलों का सारा भोजन ठाकुर जी खा लेते हैं, पर भक्तों का ऐसा विश्वास है कि ठाकुर जी का खाया भोजन घटता नहीं।[4] किन्तु विचित्रता तो यह है कि ठाकुर जी के देखते-देखते उनका सारा भोजन खीर या खुद खाकर खा जाता है जो आचार्य जी को देखते ही अग्नि में जलने लगता है।[5] उक्त उदाहरणों से मध्यकाल में प्रचलित सगुण सम्प्रदायों में व्याप्त अर्चावतारों की नित्य लीलाओं और आत्मबोधित व्यापारों की अनोखी झाँकियाँ मिलती हैं।

वल्लभ मत के अर्चा रूपों के अतिरिक्त उस काल के विभिन्न सम्प्रदायों में श्रीकृष्ण की ही अर्चा-मूर्तियों के विशिष्ट रूप कल्पित होते हैं। इन रूपों में कुछ प्रसिद्ध भक्तों द्वारा तत्कालीन साहित्य में कवियों की लीला एवं भक्ति-सम्बन्धी जितनी रचनायें मिलती हैं उनमें इन अर्चा रूपों के वैशिष्ट्य की छाप अवश्य वर्तमान है।

'भागवत मुदित' के अनुसार विभिन्न भक्तों में श्रीरूपगोस्वामी के गोविंद, श्रीसनातन गोस्वामी के मदनमोहन श्री मधोदास के गोपीनाथ, श्री गोपाल भट्ट के राधारमण, श्री हित हरिवंश के राधावल्लभ, श्री हरिव्यास के युगलकिशोर और स्वामी हरिदास के कुंजबिहारी वृंदावन के रूपों में प्रसिद्ध हैं।[6] इसके अतिरिक्त 'भक्तमाल' के अनुसार गदाधर भट्ट के श्यामबिहारी,[7] श्री नारायण दास के ठाकुर जी[8], श्री भगवान् दास के जोशी जी[9], श्री गोसाई जी के मोहनलाल जी[10], श्री रामदास के बिहारी जी[11] श्रीमधुकर शाह के कुंजबिहारी[12] आदि अर्चा रूप में श्रीकृष्ण के पौराणिक एवं तत्कालीन साम्प्रदायिक और वैयक्तिक वैशिष्ट्य के परिचायक हैं। साथ ही पुरी के जगन्नाथ की

---

१ चौ० वै० वा० पृ० ७१ सो जितनेक दिन वाके मुख की पीड़ा भाव सो आवे प्रान तृप्ति सो ठाकुर जी को एक मुक्त है गयी। तब महाराज रात्रि ना सुख के साथ दिन रात जो रहे।

२ वही पृ० ३००। ३ वही पृ० ४२४।

४ वही पृ० १०२। ५. चौ० वै० वा० पृ० १०२।

तब वह खीर रौरव आदि भयी।

६. यह इसी अध्याय में पीछे द्रष्टव्य।

७. भक्तमाल पृ० ८९७। ८ भक्तमाल पृ० ९ ११। ९. वही पृ० ९०४।

१० वही पृ० ९१५। ११ वही पृ० ९२६। १२. वही पृ० ९९ ।

और पंढरपुर के विट्ठोबा भी श्रीकृष्ण के अत्यन्त प्रख्यात अर्चाविग्रह हैं। आलोच्य काल में इनकी ईश्वरोचित और मानवोचित लीलाओं से सम्बद्ध अनेक रचनाएँ मिलती हैं। 'भक्तमाल' में अनेक संतों और भक्त कवियों के साथ अर्चावतारों की उदार और लीला सम्बन्धी कथाएँ दी गई हैं। इन कथाओं की विशेषता यह है कि इन्हें प्रायः प्राचीन अवतारी कार्यों की परम्परा में ग्रहण किया गया है। कहीं तो इनमें अवतार-अर्चा मिश्रित रूप लक्षित होता है और कहीं विशुद्ध अर्चावतारी मात्र रहता है।

## भक्त के निमित्त प्राकट्य

नाभा जी ने नामदेव सम्बन्धी अर्चावतार-कृपा की चर्चा करते हुए कहा है कि हरि ने जिस प्रकार नृसिंह रूप में प्रह्लाद की प्रतिज्ञा पूरी की थी, वैसे ही श्री विट्ठल-रूप में नामदेव के हाथों से दूध पिया।[1] मरी हुई गाय जीवित कर असुरों को दे दी।[2] जल में फेंके हुये एक पलंग के बदले अनेक निकाल दिये।[3] नामदेव जी के लिये मंदिर का दरवाजा पीछे की ओर कर दिया।[4] भगवान् ने प्रेमवश नामदेव का छप्पर छा दिया।[5] 'गीतगोविंद' की अष्टपदियों के विषय में कहा गया है कि जो उसका प्रेम पूर्वक पाठ करता है वहाँ निश्चय ही श्री राधारमण प्रसन्न होकर सुनने के लिये आते हैं।[6] विल्वमंगल को हरि हाथ पकड़ा कर छुड़ा देते हैं।[7] इस प्रकार नित्य विग्रह रूपों के अतिरिक्त भगवान् प्रेमवश साकार रूप में प्रकट हुआ करते हैं।

---

१ भक्तमाल पृ० ३३१, छ० ४१।
नामदेव प्रतिज्ञा निर्वही ज्यों त्रेता नरहरि दास की।
बालदसा बीठल पानि जाके पै पीयो॥

२ वही पृ० ३३२ छ० ४१।
मृतक गऊ जिवाय परचौ असुरन को दीयौ।

३ वही पृ० ३३२ छ० ४१।
सेज सलिल ते काढ़ि पहिल जैसी ही होती।

४ भक्तमाल पृ० ३३२ छ० ४२।
देवल उलट्यो देखि सकुचि रहे सबही सोती।

५ वही पृ० ३३३ छ० ४१।
पंडुरनाथ कृत अनुग ज्यों छानि सुकर छाई घास की।

६ वही पृ० ३४३–३४४ छ० ४४।
अष्टपदी अभ्यास करै तेहि बुद्धि बढ़ावै।
श्रीराधारमन प्रसन्न सुनन निश्चय तहँ आवै॥

७ वही पृ० ३६७ छ० ४६।
हरि पकरायो हाथ बहुरि तहँ लियो छुड़ाई।

आळवार भक्त कवि श्री नम्मळवार की रचनाओं में भी रंगनाथ को ईश्वर का पूर्ण आविर्भाव तथा अन्य देवताओं को इनका अंशावतार कहा गया है।[1] इस प्रकार प्रायः सारे भारत में जिन वैष्णव अवतारों की रूपरेखा परिलक्षित होती है, वे अपने प्रत्येक रूपों में उपास्य के रूप में मान्य थे। विष्णु एवं उनके अवतारों से सम्बद्ध रक्षा आदि कार्यों का जिस प्रकार पुराणों या महाकाव्यों में प्रचलन देखा जाता है उसी प्रकार तत्कालीन रचनाओं में भी कलियुगी अवतारों के कृत्यों के अधिक उल्लेख हुए हैं।

फिर भी इस अध्याय में प्रस्तुत अनेक उदाहरणों से स्पष्ट है कि यहाँ दैत्यासुर-विनाश और भूभार-हरण आदि पौराणिक कार्यों का उल्लेख न होकर उनकी व्यक्तिगत रुचि से युक्त भक्तस्तुतिपरक कार्यों के विवरण ही अधिक प्रस्तुत किये गये हैं। इस आधार पर यह कहा जा सकता है कि इनमें विष्णु के अवतारत्व की अपेक्षा विष्णु का उपास्यत्व अधिक है। तत्कालीन उपास्य, महाकाव्यों एवं पुराणों में वर्णित रामकृष्ण आदि अवतारों की अपेक्षा पांचरात्रों में मान्य अर्चावतारों के विशेष निकट हैं। इसमें संदेह नहीं कि ये पौराणिक रूपों के ही विकसित और पांचरात्र संवलित अर्चा विग्रह रूप हैं क्योंकि पुराणों या महाकाव्यों में अवतरण के साथ-साथ जहाँ इनके अवसान का भी उल्लेख होता रहा है, उनमें न्यूनाधिक ऐतिहासिक तत्त्व अवशिष्ट कथित होते हैं।

यहाँ तत्कालीन साहित्य में उनके जिन रूपों का विस्तार हुआ है, वे स्पष्ट ही नित्य उपस्थित रहने वाले और भक्तों की भाव-भक्ति स्वीकार करने वाले अर्चावतार प्रधान इष्टदेव हैं। अतएव उनकी व्यक्तिगत सहायता संबंधी कहानियाँ पौराणिक परम्परा में गृहीत होती हुई भी अर्चारूपों के वैशिष्ट्य एवं गुणों और स्वभावों से युक्त होने के नाते अपना सामयिक महत्त्व रखती हैं। इस दृष्टि से उनकी अत्यधिक लोकप्रियता में किसी को संदेह नहीं हो सकता। इष्टदेव आचार्य और भक्त सम्बन्धी लोकप्रियता अधिकांशतः उनकी अभूतपूर्व सहायता या चमत्कारों को लेकर ही अधिक विस्तार पाती रही है। इस युग के अर्चाविग्रह इष्टदेव इस कारण से विशेष रूप से सम्बद्ध हैं। उपास्य राम का एक उदाहरण प्रस्तुत करते हुए श्री नाभादास ने कहा है कि और युगों की अपेक्षा रामचन्द्र ने कलियुग में सर्वाधिक कृपा की है। अब

---

१. हिस्टारल निबन्ध आफ इण्डिया टेम्पुल पृ० १५२ पर १३९।

'सारंगपाणि' राम ने अपने दो भक्तों की रक्षा के लिए ठगों के प्राण ले लिये।[1] उक्त उदाहरण से स्पष्ट है कि इन रूपों में पौराणिक अवतारों की अपेक्षा भक्त के पास सर्वदा उपस्थित रहने वाले इष्टदेव का अस्तित्व अधिक प्रधान है जो इस युग की एक महत्त्वपूर्ण प्रवृत्ति का परिचायक है।

### श्री जगन्नाथ-अवतारी—

अर्चा-विग्रह उपास्य-रूपों के अतिरिक्त इस युग की रचनाओं में अर्चावतार श्री जगन्नाथ को अवतारी और अवतार के रूप में भी विलक्षण स्थान प्राप्त हुआ है। परवर्ती पुराणों से ही एक ओर तो इनका सम्बन्ध श्रीकृष्ण से स्थापित किया गया और दूसरी ओर इन्हीं से मध्यकालीन वैष्णव सम्प्रदायों के विकास की भी संयोजना की गई।[2] 'सम्प्रदाय प्रदीप' में 'पद्मपुराण' के आधार पर कहा गया है कि कलियुग में उत्कल देश स्थित पुरुषोत्तम श्री जगन्नाथ के अंश से भक्ति-प्रवर्तक चार सम्प्रदायों का प्राकट्य होगा।[3]

'रागकल्पद्रुम' में संगृहीत एक अपरिचित कवि की कविता से श्री जगन्नाथ के ही दशावतारों के रूप में आविर्भूत होने का बोध होता है। उस पद में कहा गया है कि जगन्नाथ, बलभद्र सुभद्रा और चक्रसुदर्शन का नाम रटो, जिनका ब्रह्मा, शेष शारदा भी पार नहीं पा सके, जिन्होंने मत्स्य कूर्म वराह नृसिंह, वामन, परशुराम, राम और कृष्ण का रूप धारण किया है। उन्होंने बुद्ध के रूप में 'अहिंसा परमो धर्मः' जैसे वचन प्रकट किये और वे ही महाप्रभु कल्कि होकर प्रकट होंगे। यहाँ महाप्रभु कल्कि के भी महाप्रभु वल्लभाचार्य से अभिहित होने का संदेह होता है।[4] श्री परशुरामाचार्य ने

---

१ भक्तमाल पृ० ४९९-४९१ छं० ४८।
और युगन ते कमल नैन कलियुग बहुत कृपा करी।
बीच दिये रघुनाथ भक्त संग ठगिया लागे।
निर्जन वन में जाय दुष्ट कर्म किये अभागे।
बीच दियो सो कहाँ? राम! कहि नारि पुकारी।
आए सारंग पाणि शोक सागर ते तारी।
दुष्ट किये निर्जीव सब दास प्राण संचारी।

२ सम्प्रदाय प्रदीपालोक पृ० २४ और सं० प्र० पृ० ७१।

३ सम्प्रदाय प्रदीप पृ० ७७।
चत्वारस्ते कलौ भाव्याः सम्प्रदाय प्रवर्तकाः।
भविष्यन्ति प्रसिद्धास्ते ह्युत्कले पुरुषोत्तमात्॥

४ राग कल्पद्रुम भा० २ पृ० ३७७।
जगन्नाथ बलभद्र सहोदरा चक्र सुदर्शन रट रे।

श्री जगन्नाथ को दशावतारों में बुद्ध के स्थान पर ग्रहण किया है। उड़िया साहित्य में इन्हें बुद्धावतार से भी सम्बद्ध किया गया है।[1] श्री परशुरामाचार्य की कविता में दशावतारों में बुद्ध के स्थान पर श्री जगन्नाथ का उल्लेख तो है परन्तु बुद्ध से इनका कोई सम्बन्ध विदित नहीं होता। इस कविता के अनुसार ये अर्चावतार जगन्नाथ प्रतीत होते हैं। क्योंकि इनकी सुन्दर चरन देह जो परम सुखदाई है दर्शन और स्तुति के पश्चात्, सभी कष्टों को दूर करने वाली है।[2] श्री गिरधर जी ने[3] अपने पद में उनके ब्रह्म-रूप, अवतार, अवतार प्रयोजन और उपास्य रूपों का अंकन किया है। इनके मतानुसार अखिल विश्व के स्वामी और आधार जगदीश जो ब्रह्मा और शिव के उपास्य हैं जिन्हें वेदों में निर्गुण और निराकार ब्रह्म कहा गया है वे ही निराकार ब्रह्म पृथ्वी का भार हरण करने के लिये साकार हुए हैं। वे दीनबन्धु धर्म के संस्थापक और सभी का समान-रूप से ध्यान रखने वाले हैं। पतितों का उद्धार करने के लिए उन्होंने इन्द्रद्युम्न पर कृपा की। ये ही साक्षात् पुरुषोत्तम महाप्रभु उत्कल देश के नील पर्वत पर समुद्र के किनारे विराजमान हैं। इन जगन्नाथ बलभद्र और सुभद्रा का चरण-कमल ध्यान में रखने योग्य है। उनके पास ही सुदर्शन सत्यभामा और प्रद्युम्नकुमार उपस्थित हैं। मंदिर के मध्य में रत्नसिंहासन पर प्रभु स्थित हैं। वे लक्ष्मी जी द्वारा तैयार

---

ब्रह्म शिव महेश शारदा पार न पावै नट रे।
मच्छ कच्छ बाराह अवतार रूप धारो जो नट रे।
नरहरि बामन परसराम मुनि राम कृष्ण भए नट रे।
मां सिंधा परसोतम हरि नाम परगट रे।
वृंदावन के वासी महाप्रभु कल्पो होय परगट रे।

1 उड़िया में दासपंथ के नाम से लिखी हुई एक कविता मिलती है जिसमें जगन्नाथ के रूप में बुद्ध की स्तुति की गई है।

2 परशुराम सागर, ह० लि० ना० प्र० स० दस अवतार की जोड़ी में उद्धृत।
जगनाथ जगदीश सकल धनि जोग पुरंदर बेद्दि जाई।
पूरण ब्रह्म सकल घट को निधि अमर बड़ाई है हरिराई।
जाके दरसन लोक सिधि सुंदर चंदन देह परम सुखदाई।
परसराम कहै प्रभु को दरस पावन-पावन हरत सबै दुख जाई।

3 श्री गिरिधर जी वल्लभाचार्य के पुत्र हैं। बाबा दास जी ने 'भक्तमाल' पृ० ७०१ छ० ६६२ में लिखा है 'अग्रज सू के वंश में प्रगट गिरिधर भागवान' इनके अन्य पदों में 'रागकल्पद्रुम' भा० २ ९६, ९७ में 'प्रथम प्रभु चरन हमारे गिरिधर पद पद गावी रे' का प्रयोग हुआ है।

किया हुआ षट्रस भोजन तथा करमाबाई की खिचड़ी प्रेम पूर्वक पाते हैं।[1] इस प्रकार इस पद में अवतारतत्त्व और अर्चातत्त्व दोनों का अपूर्व समावेश किया गया है। ये ब्रह्म के अवतार हैं और भूभार-हरण उनका प्रयोजन भी है। किन्तु अर्चातत्त्वों का समावेश होने के कारण ये समय की सीमा या बन्धन से दूर हैं। ये नित्य अर्चारूप में पृथ्वी पर स्थित हैं। उक्त पद से अवतारविग्रह तत्कालीन अर्चाविग्रहों के रूप का पर्याप्त स्पष्टीकरण हो जाता है। इस वृहत् पद के अतिरिक्त गिरधर के अन्य पदों में अर्चा का उपास्य रूप ही अधिक वर्णित हुआ है।[2] इसमें इन्होंने अधिकतर उनके चरण-कमलों की वन्दना की है।[3] जगन्नाथ जी के अर्चाविग्रह से सम्बद्ध 'रागकल्पद्रुम' में आलोच्यकाल के कृष्णदास और मीरा के पद भी संगृहीत हैं। उनमें उनका उपास्य-रूप ही अधिक वर्णित हुआ है।[4]

---

१ रागकल्पद्रुम भा० २ पृ० ९६ पद १।
जय जगदीश हरि के स्वामी अखिल लोक आधारा है।
श्याम वरे निधि सागर जिनको चतुरानन त्रिपुरारा है।
निगम नित्य निर्गुण ही गावें सगुण ब्रह्म निरंकारा है।
सोई हरि भुवभार उतारन कारण अवनि भए साकारा है।
दीन बंधु धर्म के स्थापक असुरो करें सम्हारा है।
इन्द्रदमन पे किरपा कीनी आन पतित उधारा है।
उत्कल देश नील पर्वत है महोदधि पारि किनारा है।
तहाँ विराजे नाथ पुरुषोत्तम श्री महाप्रभु प्यारा है।
श्री जगनाथ बलभद्र सुभद्रा चरण कमल चितधारा है।
पास सुदर्शन अरु लक्ष्मापा पास समुद्र किनारा है।
मंदिर मध्य रत्न सिंहासन तहँ प्रभु करो निवारा है।
होत आरती भोग चढ़ावे रुचि रुचि बारंबारा है।
श्री लक्ष्मी जी करें रसोई षटरस विविध प्रकारा है।
करमाबाई खिचड़ी आरोगावें करि करि के मनुहारा है।

२ रागकल्पद्रुम भा० १ पृ० ९६ पद १।
३ रागकल्पद्रुम भा० १ पृ० ९६ पद २।
जगन्नाथ बलभद्र, सुभद्रा इनके चरण चित लायो रे।
४ रागकल्पद्रुम भा० १ पृ० ४११ पृ० १।
कृष्णदास जगन्नाथ मन बीह किशोरी।
बलभद्र सहोदर सहित किये कृष्णदास बलिहार किशोरी।
रागकल्पद्रुम भा० २ पृ० ४ मीरा
जाके मोहि जगन्नाथ दृष्टि परे भाई।
मीरा के प्रभु जगन्नाथ चरणन बलिजाई।

जिसके फलस्वरूप भक्तिभावित काव्यों और रचनाओं का लोकप्रिय होना स्वाभाविक हो गया। समाज में इष्टदेवों की संख्या में वृद्धि होती गई। फलतः स्तुति या भजनों की रचना के साथ-साथ लीला-गान, कथा-प्रवचन सत्संग-कीर्तन, भजन-दरबार, लीला-नाट्य और उत्सव आदि का यथेष्ट प्रचलन हुआ। अर्चा ईश्वर के दरबार भी सम्राटों के दरबार को मात करने लगे। क्योंकि जहाँ तक इनका सम्बन्ध काव्याभिव्यक्ति से है उस काल के भक्त कवि इष्टदेवों के प्रति की गई अभिव्यक्तियों एवं रचनाओं को 'स्वान्तःसुखाय'[1] मानते थे। उनके मन में न मोक्ष की अभिलाषा थी न मुक्ति की। वे एक मात्र 'अनपायिनी' या 'प्रेमानुगा भक्ति' के पिपासु थे। उनकी कला-अभिव्यक्ति में 'यशसे', 'अर्थकृते' 'व्यवहारविदे' शिवेतरक्षतये' या 'कांतासम्मिततयो पदेशयुजे' जैसा कोई प्रयोजन नहीं था।

केवल भक्ति ठाकुर-दरबार की कामना थी और नित्य लीला में स्थान, उसकी चरम परिणति या अंतिम पारितोषिक। भक्तों के लिए इससे बढ़कर कुछ नहीं था। इसी से उनके लिये ठाकुर-दरबार के समक्ष और सब कुछ नगण्य था।[2] सम्प्रदायविशिष्ट अर्चा विग्रहों को देखते हुए यह स्पष्ट प्रतीत होता है।

किन्तु उनके अतिरिक्त वल्लभ मत के आचार्य गोकुलनाथ द्वारा सुविख्यात श्री नाथ जी का दरबार था जिसमें नौ रत्नों के समान प्रसिद्ध अष्टछाप के कवि वर्तमान थे। 'गोवर्धन नाथ जी की प्राकट्य वार्ता' के अनुसार श्री नाथ जी के साथ ही इनका भी प्राकट्य होता है।[3]

भा० ११, ५, २०—३२, में दिये हुये अर्चाविग्रहों के सत्ययुग से लेकर कलियुग तक के रूपों का अध्ययन करने पर यह पता चलता है कि अर्चा-रूपों का विकास भी भारतीय सभ्यता और संस्कृति के विकास के साथ-साथ उत्तरोत्तर सुन्दर और भव्य होता गया। सत्ययुग के विग्रह जहाँ जटा वल्कल

---

[1] रा० मा०, बा० मं० श्लो० ७ 'स्वान्तः सुखाय तुलसी रघुनाथ गाथा'।

[2] रागकल्पद्रुम भा० १ पृ० ७५१ पद में परमानन्ददास कहते हैं कि तुम तज कौन नृपति पै जाऊँ।
काहे को बहुत जाय अनत-भोहन सकल भुवन भागी ठाऊँ।
तुम ही छोड़ और किन आगू पर हाथ कहा पिसाऊँ।
परमानन्द दास को ठाकुर अब धोविन घर पाऊँ।

[3] गोवर्धन नाथ जी की प्राकट्य वार्ता पृ० २७
जब श्री गोवरधन नाथ जी प्रकट भए
तब आठ सखा हू भूमि पै प्रकट भये।

और युग धर्म पहचानते हैं[1] यहाँ कलियुग के विग्रह नीलमणि के समान अनेक मणियों एवं सुदर्शन आदि अस्त्रों और सुनन्द प्रभृति पार्षदों से युक्त रहते हैं।[2] अतएव इस युग तक अर्चा विग्रहों का स्वरूप अनन्त ऐश्वर्य से युक्त था और वे भक्तों के भाव के भूखे सम्राट थे।

इस प्रकार मध्यकालीन अवतारवाद की कल्पना और विकास में अर्चा रूपों का महत्वपूर्ण योग रहा है। अवतारवादी महाकाव्यों के इष्टदेव तो निर्गुण निराकार रूप में न जाने किस लोक में स्थिर रहते थे। भक्तों की आर्त वाणी के उपरान्त ही उनका अवतार हुआ था। किन्तु अर्चा-रूप में भगवान भक्तों के नित्य सहचर और सर्वजनसुलभ थे। इनके उद्धार और अन्य अवतार-कार्य नित्यप्रति होते रहते थे। इससे स्पष्ट है कि इस युग तक परब्रह्म को समय या युग विशेष में अवतार ग्रहण करने की आवश्यकता नहीं रह गई थी। न उनका उद्धारकार्य ही किसी राक्षस विशेष के वध मात्र तक परिसीमित था। अपितु अनेकानेक उद्धारकार्य उनको नित्य प्रति करने पड़ते थे। उनकी अवतारी लीलाएँ भी अब केवल बँधी हुई पौराणिक लीलाओं तक आबद्ध नहीं थीं, अपितु अर्चारूप में नित्य-सर्वत्र वे भक्तों के साथ मनमानी क्रीड़ाएँ किया करते थे।



१ भा० १, ५, ३१
हले द्वापरयुगे वीडिले पल्लवाम्बरः।
इत्याभिनोपयीडाघात् विग्रहरूपमण्डलः॥
२ भा० ११, ५, ३२
कृष्णवर्णं त्विषाकृष्णं साङ्गोपाङ्गास्त्रपार्षदम्।
यज्ञैः संकीर्तनप्रायैर्यजन्ति हि सुमेधसः।

# तेरहवाँ अध्याय

## आचार्य प्रवर्तक

महाकाव्य काल से लेकर मध्ययुग तक अवतारवाद की प्रवृत्ति सर्वदा एक सी नहीं रही अपितु इस युग के सम्प्रदायों के प्रभावानुरूप उसका पूर्णतः सम्प्रदायीकरण हो गया। किन्तु पौराणिक काल से ही इस साम्प्रदायिक अवतारवाद में एक विशेष प्रवृत्ति यह लक्षित होती है कि इसमें विभिन्न मतवादों और धर्मों के विरुद्ध फेंकने या उनका खण्डन करने के विपरीत उन सभी को अवतारवाद में समेट कर अभूतपूर्व समन्वय करने का प्रयत्न होता रहा है। 'भागवत पुराण' के २२ अवतारों की सूची में जिन महापुरुषों को परिगृहीत किया गया है वे किसी न किसी मत या विचारधारा के प्रवर्तक रहे हैं। विशेषकर सनत्कुमार का सात्वत धर्म से, नारद का पांचरात्र से, नरनारायण का तप से, कपिल का सांख्य से, दत्तात्रेय का योग से, यज्ञ का (यज्ञोवैविष्णु) यज्ञ से, ऋषभ का जैन धर्म से, पृथु का वाणिज्य और कृषि से, धन्वन्तरि का आयुर्वेद से सम्बन्ध रहा है। साथ ही परशुराम योद्धा के रूप में, राम दुष्टवर्गों के विजेता के रूप में, कृष्ण भागवत धर्म के प्रवर्तक, बुद्ध बौद्ध धर्म के प्रवर्तक और कल्कि नव युग के संस्थापक-रूप में विख्यात हैं।[1] इस प्रकार पौराणिक अवतारवाद विभिन्न मत के प्रवर्तकों से समन्वित एक विलक्षण समन्वयवादी पृष्ठभूमि प्रस्तुत करता है। 'विष्णुपुराण' के अनुसार पूर्ववर्ती धर्मप्रवर्तक अपनी परवर्ती संतान के यहाँ उत्पन्न होते हैं और पुनः परवर्ती अपने पूर्ववर्ती पितरों की संतान के रूप में जन्म लेते हैं।[2] इस प्रकार 'विष्णुपुराण' ने प्रवर्तकों का एक अवतार चक्र ही प्रस्तुत किया है। पांचरात्र संहिताओं के चतुर्व्यूहों में गृहीत संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध के क्रमशः पांचरात्र मत का उपदेश, इस मत के अनुसार, क्रिया की शिक्षा और मोक्ष का रहस्य-उद्घाटन आदि कार्य बतलाये गये हैं।[3]

---

१ डा॰ [illegible] भारत की ऐतिहासिक वैभिन्न १९४८ पृ॰ १८८-१९१ और भा॰ १, ३ और २, ७।

२ वि॰ पु॰ ३, ८, ८१-९।    ३ अहि॰ सं॰ ५, २१-२१।

पूर्वमध्यकाल में आगे चलकर इन प्रयोजनों के निमित्त विष्णु के स्वयं अवतार न होकर उनके आयुध आभूषण, पार्षद आदि के अवतारों की प्रणाली का विकास हुआ।[1]

यह ध्यान रखना आवश्यक है कि इनके अवतार का एक मात्र प्रयोजन धर्म या सम्प्रदायों का प्रवर्तन और भक्ति का प्रसार था। इस युग के मूल प्रेरक आलवारों और दक्षिणी आचार्यों को ही सर्व प्रथम विष्णु के आयुध आदि के अवतार-रूप में आविर्भूत माना गया। दक्षिण के प्रसिद्ध द्वादश आलवारों में पोयगै योगी शंख के, भूतत्त गदा के, पेयी नन्दक के, तिरुमलिसाई चक्र के नम्मालवार विष्वक्सेन के मधुर कवि गरुड़ के या चक्र के कुलशेखर कौस्तुभ के, पेरिय गरुड़ के, अंडाल पृथ्वी के, तोण्डरडिप्पोडि वनमाला के तिरुप्पन श्रीवत्स और तिरुमंगई शारंग के अवतार माने गये।[2] इसके अतिरिक्त कुछ आचार्य शिव, ब्रह्मा आदि सहायक देवताओं के भी अवतार-रूप में प्रचलित हुये। इनमें विशेषकर शंकर प्रमुख मोहमार्ग शंकराचार्य के रूप में आविर्भूत हुये। सम्भवतः इस कड़ी की पूर्ति में इनके विख्यात शिष्य मंडन मिश्र ब्रह्मा के और उनकी स्त्री भारती सरस्वती के अवतार माने गए।[3] 'शंकरदिग्विजय' में इस प्रकार आचार्यों के अवतार की एक विचित्र रूपरेखा दी गई है। उसके अनुसार शिव की अनुमति से विष्णु और शेषनाग ने अवतार-धारण किये। कर्म योग और ज्ञान तीनों के प्रतिपादन एवं प्रचार के निमित्त कर्मकाण्ड के प्रतिपादन के लिये कार्तिकेय कुमारिल भट्ट के रूप में, योग के प्रतिपादन के लिये विष्णु और शेष क्रमशः संकर्षण और पतंजलि के रूप में और ज्ञान के प्रतिपादन के लिये शिव स्वयं शंकराचार्य के रूप में आविर्भूत हुए कहे गये हैं।[4] पुनः अन्य प्रसंगों में कार्तिकेय के अवतार जैमिनीय न्याय के लिये सुब्रह्मण्य के रूप में और इन्द्र के सुधन्वा राजा के रूप में बतलाये गये हैं।[5] इन अवतारवादी प्रवृत्तियों का प्रत्यक्ष आलोच्य काल में प्रवर्तित रूपों में

१ अध्यात्म रामायण १, ४ १७–२८ में लक्ष्मण शेष के भरत शंख के और शत्रुघ्न चक्र के अवतार कहे गये हैं।

२ हिस्ट्री आफ श्री वैष्णवाज पृ० ७ पेयी तिरुप्पन और मधुरकवि; कल्याण भक्त चरितांक क्रमशः पृ ११८ ११९ और १२५ अंडाल भूमि का, हिस्ट्री आफ तिरुपति भी १ पृ १११ संभवतः सीता के समान भूमि पर प्राप्त होने के कारण।

३ शंकरदिग्विजय पृ १११ सर्ग १ ४८–५१।

४ शंकरदिग्विजय सर्ग १ ४८–५१; सम्प्रदाय प्रदीपालोक पृ ५१–५४ में देवप्रदीप नाम के पंडित को सूर्यावतार और कुमारिल भट्ट को जैमिनि का अंशावतार कहा गया है

भी दीख पड़ता है। 'सम्प्रदायप्रदीप' के अनुसार शंकराचार्य शंकर के अवतार-रूप में ही प्रचलित रहे[2] परन्तु इसी युग के लेखक नाभादास ने उन्हें ईश्वर का अंशावतार कहा है।[3]

इस युग में भी भगवान के अंशावतार के रूप में क्रमशः रामानुज, विष्णु-स्वामी, मध्व और निम्बार्क नाम के चार वैष्णव आचार्यों द्वारा प्रवर्तित सम्प्रदायों का आविर्भाव माना गया है,[4] उनमें प्रायः सभी प्रवर्तक आचार्यों और कतिपय अन्य परम्परागत आचार्यों को विष्णु और उनके आयुध, पार्षद, या उनके अवतारों का अवतार सम्प्रदायों में माना गया है। नाभा जी ने चारों वैष्णव सम्प्रदायों के आचार्यों को विष्णु के चौबीस अवतारों की परंपरा में कलियुग के निमित्त विष्णु का ही चतुर्व्यूहात्मक आविर्भाव कहा है।[5] श्री सम्प्रदाय के प्रवर्तक रामानुज प्रायः सम्प्रदाय और परम्परा दोनों में शेषावतार के रूप में प्रसिद्ध हैं।[6] इस सम्प्रदाय में मान्य रामानुज के पूर्व के भक्त आलवारों की अवतार-परम्परा का उल्लेख हो चुका है। 'भक्तमाल' में कहा गया है कि रामानुज ने सहस्र मुखों से उपदेश कर जगत के उद्धार का व्रत लिया।[7] संभवतः सहस्र मुख से उपदेश करने के कारण ही वे शेषावतार की परम्परा में गृहीत हुये।

श्री सम्प्रदाय की परम्परा के एक अन्य आचार्य शठकोपाचार्य अपने पूर्व

---

१ शंकरदिग्विजय सर्ग १४–१६ सर्ग १ ८ में मंडन मिश्र बृहस्पति के अवतार भी कहे गये हैं।

२ सम्प्रदाय प्रदीपालोक पृ० ४८।

३ भक्तमाल पृ० ३११ छ० ४९ 'कलियुग धर्मपालक प्रकट आचारज शंकर सुभट।
ईश्वरांश अवतार मरयादा माँडी अघट।'

४ सम्प्रदाय प्रदीप पृ० १५। ५. भक्तमाल पृ० २५७–२५८ छ० २८।
चौबीस प्रथम हरि वपु धरे त्यों चतुर्व्यूह कलियुग प्रकट।

६ वैष्णव धर्म रत्नाकर पृ० ८, पृ० १ श्लो० ४ और पृ० २६ में 'भार्गव पुराण' के अनुसार एवं 'शेषांश संभूतं रामानुज मुनिं विभुं। भास्कर पुत्रात् समभव स्वार्तम नोद विभारिहृत्'। (ख) वै० ध० र० पृ० ९८ में कहा गया है कि सतयुग में शेष त्रेता में लक्ष्मण, द्वापर में बलराम और कलियुग में रामानुज इस परम्परा में गृहीत हुए हैं।

७. भक्तमाल पृ० ३६१ छ० ३१।
'सहस्र आस्य उपदेश करि, जगत उद्धारन जतन कियो'।

आचार्य एवं विष्णु के नित्य पार्षद् विष्वक्सेन के अवतार समझे जाते हैं।[1] इसके अतिरिक्त विष्णु के आयुधों के अवतार का आभास इस सम्प्रदाय में मान्य पञ्चनारायणों की मूर्तियों से भी मिलता है।[2]

निम्बार्क सम्प्रदाय में विष्णु के आयुधावतारों की परम्परा दीख पड़ती है। इस सम्प्रदाय के प्रवर्तक आचार्य श्री निम्बार्काचार्य सुदर्शन चक्र के अवतार माने गए[3] तो इन्हीं की परम्परा में आने वाले श्री निवासाचार्य शंख के[4] और श्री देवाचार्य पद्म के अवतार कहे गये हैं।[5]

माध्व सम्प्रदाय में माना जाता है कि विष्णु जब-जब चारों युगों में अवतार धारण करते हैं तब-तब वे अपने पुत्र वायु देवता को सहायक अवतार के रूप में रखते हैं।[6] अतः विष्णु और वायु क्रमशः त्रेता में राम और हनुमान द्वापर में कृष्ण और भीम तथा कलियुग में मध्वाचार्य के रूप में आविर्भूत होते हैं।[7] मध्वकाल में वे प्रायः पवननन्दन हनुमान के अंशावतार-रूप माने गये।[8]

रुद्र सम्प्रदाय के आदि प्रवर्तक विष्णु स्वामी भी विष्णु के अवतार एवं इस सम्प्रदाय के इष्टदेव श्रीकृष्ण के अवतार माने जाते हैं। 'सम्प्रदाय प्रदीप' के अनुसार श्रीकृष्ण ही कलि का क्लेश दूर करने के निमित्त विष्णु स्वामी के रूप में अवतरित हुये।[9]

---

१. दे० ए० पृ० १४ में परवर्ती 'पद्म' 'भविष्य' 'मार्कण्डेय' आदि पुराणों के आधार पर विषैये संभवतः विष्वक्सेन के अवतार कहे गये। पृ० १४ अ० १ श्लो० ४६ में उक्त
'यतो भगवतापीह देवेशो भगवत्प्रियः।
स्वरं [illegible] प्रविवेश महाद्युतिः'॥
२. हिस्ट्री आफ श्री वैष्णवाज पृ० १० में उक्त नोट में।
३. स० प्रदीपालोक पृ० ६९ में इन्हें सूर्यांशावतार कहा गया है। नाभादास के 'भक्तमाल' पृ० ५५७ छ० १८ 'निम्बादित्य आदित्य कुहर अज्ञान जु हरिया' के अनुसार भी ये सूर्य के अवतार प्रतीत होते हैं। किन्तु सम्प्रदायों में इन्हें सुदर्शन का ही अवतार माना गया है। ब्रह्म सूत्र भा० चौखम्बा सं० पृ० १ और वेदान्त रत्न मंजूषा पृ० १ 'भगवान् सुदर्शनोऽप्रतिहतप्रभावैर्दिव्यधर्मा'। कल्याण वर्ष ३ अंक १, पृ० ७१० में भी इन्हें चक्र-अवतार कहा गया है।
४. दे० र० म० पृ० १, कल्याण वर्ष १० अंक १ पृ० ७२ में पाञ्चजन्य शंखावतार और ब्रह्म सू० भा० चौखम्बा सं० पृ० १ में शंखावतार कहा गया है।
५. ब्रह्म सूत्रभाष्य चौखम्बा सं० पृ० २।
६. ह० आर० द० बी० ८ पृ० ११२। ७. दे० आर० ह० बी० ८ पृ० २११।
८. सम्प्रदाय प्रदीप पृ० ४५।
९. सम्प्रदाय प्रदीप पृ० १ श्लो० सं० प्रदीपालोक पृ० १।

इस प्रकार चारों वैष्णव सम्प्रदायों में प्रायः अवतारवाद सर्वत्र व्याप्त है। यों तो इन चारों के अवतार का प्रयोजन विष्णु या उनके अवतारों की भक्ति का प्रचार रहा है। परन्तु भक्ति के प्रचार के साथ ही इनका एक प्रमुख कार्य शंकर के मायावाद का खण्डन भी रहा है। क्योंकि इन सम्प्रदायों की मूल आस्था अवतारवाद जिस मायावाद पर आधारित है,[1] शंकर ने उस माया को मिथ्या या भ्रम की संज्ञा प्रदान की और शुद्ध ब्रह्म की तुलना में माया को मिथ्या माना।[2] इसमें अवतारवाद के सिद्धान्त की भी मिथ्या होने की संभावना हो जाती है। अतः भक्ति के साथ ही अवतारवाद की प्रतिष्ठा के निमित्त मायावाद का खंडन और परिष्कार भी इनका प्रमुख प्रयोजन रहा है। विशेषकर मध्वाचार्य के सम्बन्ध में कहा जाता है कि मध्व को स्वयं श्रीराम ने स्वप्न देकर मायावाद का त्याग और भक्तिवाद का प्रचार करने के लिये आदेश दिया।[3]

हिन्दी भक्तिकालीन साहित्य में जिन सम्प्रदायों की व्याप्ति परिलक्षित होती है वे प्रायः उक्त सम्प्रदायों से ही निःसृत या सम्बद्ध हैं। इस दृष्टि से श्री सम्प्रदाय से रामानन्दी या रामावत सम्प्रदाय का, रुद्र सम्प्रदाय से वल्लभ सम्प्रदाय का, ब्रह्म सम्प्रदाय (माध्व) से चैतन्य सम्प्रदाय का और सनकादि सम्प्रदाय (निम्बार्क) से राधा वल्लभी सम्प्रदाय का विकास माना जाता है। परन्तु सम्प्रदायों में अवतारवादी परम्परा के द्वारा सामंजस्य स्थापित करने वाली कोई प्रवृत्ति विशेष लक्षित नहीं होती। यहाँ तक कि सम्प्रदायों में मान्य इष्टदेवों में भी न्यूनाधिक वैषम्य लक्षित होता है। रामानुज सम्प्रदाय में केवल राम ही उपास्य हैं। माध्व और चैतन्य सम्प्रदाय के इष्टदेवों में भी भिन्नता प्रतीत होती है। रुद्र और वल्लभ सम्प्रदाय तथा सनकादि और राधावल्लभी सम्प्रदायों में बहुत कुछ साम्य प्रतीत होता है।

उक्त सम्प्रदायों के प्रवर्तक भी अपने सम्प्रदायों में या तत्कालीन साहित्य में किसी न किसी के अवतार-रूप में विख्यात हैं। इनके अवतारीकरण में तीन प्रकार की प्रवृत्तियाँ विशेष रूप से लक्षित होती हैं जिनके फलस्वरूप इनके अवतार और अवतारी दोनों रूपों में वैषम्य हो जाता है। कहीं तो जनश्रुतियों एवं उपमाओं से सम्बन्ध होने के कारण इन्हें पौराणिक एवं

---

१. गी० ४. ६ प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया।

२. विवेक चूड़ामणि पृ० ९८ श्लोक में मिथ्या माया का परिचय दिखाया है। 'शुद्धाद्वय ब्रह्मविबोधनाश्या सर्पभ्रमो रज्जु विवेकतो यथा।'

३. ९८ सम्प्रदाय प्रदीपालोक पृ० ९८ और सम्प्रदाय प्रदीप ३४-३५।

सम्प्रदायेतर देवताओं का अवतार कहा गया है, परन्तु सम्प्रदाय और उनके साहित्य में इन्हें इष्टदेव या उपास्य के अवतार-रूप में या कभी-कभी गुरु-परम्परा के प्रमाणानुरूप स्वयं उपास्य रूप में गृहीत होने के नाते अवतारी-रूप में माना गया है।

रामानन्द

रामानन्द रामावत सम्प्रदाय में साधारणतः राम के अवतार माने जाते हैं।[1] किन्तु राम के अवतार रूप में उनकी मान्यता परवर्ती विदित होती है। क्योंकि 'भक्तमाल' में उन्हें सीधे राम का अवतार न कह कर उनके उद्धार कार्य को राम के सदृश कहा गया है।[2] 'सम्प्रदायप्रदीप' में भी एक रामानन्द की कथा का उल्लेख हुआ है। उस कथा में श्रीकृष्ण से कहलाया गया है कि रामानन्द पूर्वजन्म में अर्जुन के हाथों मारा हुआ एक वीर पुरुष है [illegible] किसी भारी पाप के फलस्वरूप सहस्र जन्मों के चक्र में पड़ा हुआ है। अन्त में वह वल्लभाचार्य से दीक्षित होता है।[3] इस कथा में स्पष्टतः निकृष्ट रूप का कारण वल्लभ मत की श्रेष्ठता का प्रतिपादन है। इसके अतिरिक्त 'भक्तमाल' में रूपकला जी के द्वारा उद्धृत किये हुये सम्भवतः परवर्ती उल्लेखों के अनुसार भी रामानन्द को कहीं सूर्य का अवतार[4] और कहीं कपिल का अवतार[5] कहा गया है। इनका सूर्यावतार होना उपमात्मक विदित होता है।[6]

---

१. भक्तमाल पृ० ११० में श्री रूपकला जी ने संभवतः किसी परवर्ती कवि की चौपाई इस प्रकार उद्धृत की है। 'जगत गुरु आचारज भूपा रामानन्द राम के रूपा'। पुनः पृ० २०२ में 'अगस्त्य संहिता' के अनुसार राम के अवतार माने गये हैं।
२. भक्तमाल पृ० २८२ छं० ३६ 'श्री रामानन्द रघुनाथ ज्यों दुतिय सेतु जग तारन कियो' इसके पूर्व छं० ३५ के 'तिनके रामानन्द प्रगट विश्व मंगल जिन्ह वपुधर्यो' से रामावतार का अनुमान किया जाता है।
३ सम्प्रदाय प्रदीपालोक पृ० ९४।
४ भक्तमाल पृ० २९४ भविष्य पुराण द्वितीय प्रति सर्ग, चतुर्थ खंड के अनुसार इन्हें सूर्यावतार और देवल मुनि का पुत्र कहा गया है।
५. भक्तमाल पृ० २९४ अगस्त्य संहिता भविष्योत्तर खंड के आधार पर कल्प भेद से गौतम आश्रम के समीप गौड़ ब्राह्मण के पुत्र रूप में उत्पन्न होने वाले कपिल भगवान के अवतार हुए।
६. भक्तमाल पृ० २८८ में किसी परवर्ती रसराम कवि के एक कवित्त में ये सूर्य से तथा इनके १२ शिष्य सूर्य की द्वादश कलाओं से उपमित हैं।
मध्य मध्य भाव अवध ज्यों कुमुद के साथे भाव कृष्ण मारतण्ड से भरामी हैं।
काशी से आकाश में प्रकाश शुभ दिन द्वारे द्वादश शिष्य भास्वो कला रैन भामी हैं।

इस प्रकार चारों वैष्णव सम्प्रदायों में प्रायः अवतारवाद सर्वत्र व्याप्त है। यों तो इन चारों के अवतार का प्रयोजन विष्णु या उनके अवतारों की भक्ति का प्रचार रहा है। परन्तु भक्ति के प्रचार के साथ ही इनका एक प्रमुख कार्य शंकर के मायावाद का खण्डन भी रहा है। क्योंकि इन सम्प्रदायों की मूल आस्था अवतारवाद, जिस मायावाद पर आधारित है,[1] शंकर ने उस माया को मिथ्या या भ्रम की सत्ता प्रदान की और रज्जु सर्प की तुलना में माया को मिथ्या माना।[2] इसमें अवतारवाद के सिद्धान्त को भी मिथ्या होने की संभावना हो जाती है। अतः भक्ति के साथ ही अवतारवाद की प्रतिष्ठा के निमित्त मायावाद का खंडन और परिष्कार भी इनका प्रमुख प्रयोजन रहा है। विशेषकर मध्वाचार्य के सम्बन्ध में कहा जाता है कि मध्व को स्वयं श्रीराम ने स्वप्न देकर मायावाद का त्याग और भक्तिवाद का प्रचार करने के लिये आदेश दिया।[3]

हिन्दी भक्तिकालीन साहित्य में जिन सम्प्रदायों की व्याप्ति दृष्टिगत होती है वे प्रायः उक्त सम्प्रदायों से ही निःसृत या सम्बद्ध हैं। इस दृष्टि से श्री सम्प्रदाय से रामानन्दी या रामावत सम्प्रदाय का, रुद्र सम्प्रदाय से वल्लभ सम्प्रदाय का, ब्रह्म सम्प्रदाय (माध्व) से चैतन्य सम्प्रदाय का और सनकादि सम्प्रदाय (निम्बार्क) से राधा वल्लभी सम्प्रदाय का विकास माना जाता है। परन्तु सम्प्रदायों में अवतारवादी परम्परा के द्वारा सामंजस्य स्थापित करने वाली कोई प्रवृत्ति विशेष लक्षित नहीं होती। यहाँ तक कि सम्प्रदायों में मान्य इष्टदेवों में भी न्यूनाधिक वैषम्य लक्षित होता है। रामानुज सम्प्रदाय में केवल राम ही उपास्य हैं। माध्व और चैतन्य सम्प्रदाय के इष्टदेवों में भी भिन्नता प्रतीत होती है। रुद्र और वल्लभ सम्प्रदाय तथा सनकादि और राधावल्लभी सम्प्रदायों में बहुत कुछ साम्य प्रतीत होता है।

उक्त सम्प्रदायों के प्रवर्तक भी अपने सम्प्रदायों में या तत्कालीन साहित्य में किसी न किसी के अवतार-रूप में विख्यात हैं। इनके अवतारीकरण में तीन प्रकार की प्रवृत्तियाँ विशेष रूप से लक्षित होती हैं जिनके फलस्वरूप इनके अवतार और अवतारी दोनों रूपों में वैषम्य हो जाता है। कहीं तो जनश्रुतियों एवं उपमाओं से सम्बन्ध होने के कारण इन्हें पौराणिक एवं

---

१. गी० ४. ६ प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया।
२. विवेक चूडामणि पृ० १८ श्लोक में मिथ्या माया का परिचय मिलता है।
'शुद्धाद्वय ब्रह्मविबोधनाश्या सर्पभ्रमो रज्जुविवेकतो यथा।'
३. ६८ सम्प्रदाय प्रदीपालोक पृ० ६८ और सम्प्रदाय प्रदीप ४४-४५।

सम्प्रदायेतर देवताओं का अवतार कहा गया है, परन्तु सम्प्रदाय और उसके साहित्य में इन्हें इष्टदेव या उपास्य के अवतार रूप में या कभी-कभी गुरु-परम्परा के प्रभावानुरूप स्वयं उपास्य रूप में गृहीत होने के नाते अवतारी रूप में माना गया है।

## रामानन्द

रामानन्द रामावत सम्प्रदाय में साधारणतः राम के अवतार माने जाते हैं।[1] किन्तु राम के अवतार रूप में उनकी मान्यता परवर्ती विदित होती है। क्योंकि 'भक्तमाल' में उन्हें सीधे राम का अवतार न कह कर उनके उद्धार कार्य को राम के सदृश कहा गया है।[2] 'सम्प्रदायप्रदीप' में भी एक रामानन्द की कथा का उल्लेख हुआ है। उस कथा में श्रीकृष्ण से कहलाया गया है कि रामानन्द पूर्वजन्म में अर्जुन के आगे लड़कर मरा हुआ एक वीर पुरुष है जो पुनश्च किसी भारी पाप के फलस्वरूप सहस्र जन्मों के चक्र में पड़ा हुआ है। अन्त में वह वल्लभाचार्य से दीक्षित होता है।[3] इस कथा में स्पष्टतः निकृष्ट रूप का कारण वल्लभ मत की श्रेष्ठता का प्रतिपादन है। इसके अतिरिक्त 'भक्तमाल' में रूपकला जी के द्वारा उद्धृत किये हुये सम्भवतः परवर्ती उल्लेखों के अनुसार भी रामानन्द को कहीं सूर्य का अवतार[4] और कहीं कपिल का अवतार[5] कहा गया है। इनका सूर्यावतार होना उपमात्मक विदित होता है।[6]

---

१. भक्तमाल पृ० ११ में श्री रूपकला जी ने संभवतः किसी परवर्ती कवि की चौपाई इस प्रकार उद्धृत की है। 'जगत गुरु आचारज भूपा रामानन्द राम के रूपा'। पुनः पृ० ११२ में 'अगस्त संहिता' के अनुसार राम के अवतार माने गये हैं।

२. भक्तमाल पृ० २८२ छं० ३१ 'श्री रामानन्द रघुनाथ ज्यों दुतिय सेतु जग तारन कियो' इसके पूर्व छं० ३५ के तिलक में रामानन्द भगवत् विश्व मंगल विग्रह अनुपदों से रामावतार का अनुमान किया जाता है।

३. सम्प्रदाय प्रदीपालोक पृ० ९४।

४. भक्तमाल पृ० २९४ भविष्य पुराण द्वितीय प्रति सर्ग, चतुर्थ खंड के अनुसार इन्हें सूर्यावतार और देवल मुनि का पुत्र कहा गया है।

५. भक्तमाल पृ० २९४ अगस्त संहिता भविष्योत्तर खंड के आधार पर काल मेघ से गाल्व आश्रम के समीप गौड़ ब्राह्मण के पुत्र रूप में उत्पन्न होने वाले कपिल भगवान के अवतार हुए।

६. भक्तमाल पृ० २८८ में किसी परवर्ती रसराम कवि के एक कवित्त में ये सूर्य से तथा इनके १२ शिष्य सूर्य की द्वादश कलाओं से उपमित हैं।

प्रगट प्रभा भाग जगमग ज्यों मुकुर के साते भाव कृष्ण भारतन्द से भरामी है।
भयो है आकाश में प्रकाश सूक्ष्मतर किए बारहौ सु शिष्य मानो कला देव नामी है।

किन्तु बाद में इसे पौराणिक तत्वों के प्रभावानुरूप अवतार रूप में परिवर्तित कर दिया गया।

### श्री वल्लभाचार्य

वल्लभ मत के प्रवर्तक वल्लभाचार्य अपने सम्प्रदाय में एक ओर तो अग्नि के अवतार माने जाते हैं और दूसरी ओर उपास्य देव श्रीकृष्ण के भी अवतार रूप में मान्य हुए हैं। सम्प्रदाय प्रदीप में इनके अग्नि-अवतार सम्बन्धी कतिपय प्रसंग आये हैं। एक प्रसंग में स्वयं भगवान् लक्ष्मण भट्ट से स्वप्न में कहते हैं कि मैं पूर्ण पुरुषोत्तम वैश्वानर स्वरूप हूँ और लोक-कल्याणार्थ स्वेच्छा से पुनः अवतरित हुआ हूँ।[1] इसके पूर्व के एक प्रसंग में इनके माता पिता इनको अग्निकुंड के मध्य में विराजमान देखते हैं।[2] वल्लभ का अग्नि-अवतार के रूप में प्रसिद्ध होना भी अग्नि के समान धर्मों या कार्यों के आधार पर विकसित हुआ प्रतीत होता है। क्योंकि वार्ताओं में आचार्य जी को अग्नि का स्वरूप बतलाते हुये कहा गया है कि अग्नि भोजन को शुद्ध करता है और आचार्य शिष्य को शुद्ध कर वैष्णव बनाते हैं। अग्नि नवनीत पिघलाकर घी बनाता है और आचार्य मानव का लौकिक रूप शुद्ध कर वैष्णव बना देते हैं।[3] अतः इन गुणात्मक गुणों के आधार पर अग्नि-अवतार के रूप में उनका विकास सम्भव हो सकता है।

'सम्प्रदायप्रदीप' में अग्नि और श्रीकृष्ण दोनों के अवतार का वल्लभाचार्य में समन्वय कर दिया गया है।[4] एक प्रसंग के अनुसार बिल्वमंगल के आग्रह से भगवान पुरुषोत्तम ने अपने मुख-स्वरूप अग्नि के अवतार-रूप में आविर्भूत होने की सूचना दी[5]।

इस अवतार का पूर्णतः सम्बन्ध सम्प्रदाय से है। अतएव वल्लभाचार्य के इस अवतार का प्रयोजन भक्ति-मार्ग का प्रचार माना गया है। इन प्रयोजनों के फलस्वरूप 'सम्प्रदाय प्रदीप' में इन्हें विविध पौराणिक देवताओं और ऋषियों का अंशावतार बतलाया गया है। इस ग्रंथ के अनुसार कलिकाल में वल्लभाचार्य के *अलौकिक तेज और प्रतिभा को देखकर स्वयं नारायण ने कहा था कि* यह पृथ्वी पर दैवी सृष्टि का उद्धार तथा मायावादान्धकार के निवारण के

---

१ सम्प्रदाय प्रदीपम्‌ श्लोक पृ० ८१ सं० प्रदीप पृ० ५४।
२ सं० प्रदीप पृ० ५२। ३ दो० वा० वै० वा० पृ० ४११।
४ सं० प्रदीप ५९ की नामावली में अग्नि को भगवान की मुखाग्नि के रूप में अभिहित किया गया है।
५. सं० प्रदीप ५९।

किये अग्नि व्यास, नारद, दत्त एवं श्रीकृष्ण के अंशों से प्रकट हुये हैं।[1] साथ ही इनके पूर्वावतारों का उल्लेख करते हुये बतलाया गया है कि अग्नि के अंश से ये ही राजायोग के रूप में अवतीर्ण हो चुके हैं। सम्भवतः ये व्यासांश से आचार्य-स्वरूप, वागीश्वर अग्नि से व्याख्याता, नारदांश से समर्थ भक्ति-प्रचारक, दत्तांश से संन्यास धारण कर जीवों के उद्धारक और श्रीकृष्णांश से सर्वोद्धारक हैं।[2] उक्त उद्धरणों से स्पष्ट है कि विभिन्न अंश-शक्तियों का समन्वय इनके कार्यों और प्रयोजनों की प्रमाणाभिव्यक्ति के निमित्त हुआ है।

इसके अतिरिक्त 'सम्प्रदाय प्रदीप' में चैतन्य आदि अन्य प्रवर्तकों द्वारा उन्हें साक्षात् देवकी-पुत्र कहलाया गया है।[3]

परन्तु वल्लभ सम्प्रदाय के कवियों ने इन्हें अवतारवादी गुरु-परम्परा के अनुसार केवल श्रीकृष्ण का अवतार ही नहीं माना अपितु उपास्य एवं अवतारी रूप भी प्रदान किया है।

कुंभनदास महाप्रभु के जन्म-दिवस की चर्चा करते हुए कहते हैं कि लक्ष्मण भट्ट के घर में आज बधाई बज रही है क्योंकि वल्लभ के रूप में सुखदाता पूर्ण पुरुषोत्तम आविर्भूत हुए हैं।[4] समस्त विश्व के आधार गोकुल-पति श्रीकृष्ण ने वल्लभ का अवतार धारण किया है। वे अपने भक्तों को सेवा और भजन का मार्ग बता कर आवागमन से मुक्त कर रहे हैं। इस प्रकार भगवान श्रीकृष्ण ने आकर सभी का उद्धार किया।[5]

नन्ददास ने भी वल्लभाचार्य को पूरन ब्रह्म प्रगट पुरुषोत्तम माना है।[6] हरिदास कवि वल्लभाचार्य को कृष्ण के मुखावतार की संज्ञा से अभिहित करते हैं। इनके पदों के अनुसार इन्होंने मायावाद का खंडन कर अपने

---

१ सं० प्रदीपालोक पृ० ११० तथा सं० प्र० पृ० ८६।
'तन्मत्स्योऽहं भगवता श्रीनारायणेन अग्निव्यास नारद दत्तो कृष्णांशै प्रादुर्भूतः।'
२ सं० प्रदीप पृ० ८६।    ३ सं० प्रदीपालोक पृ० २ ६, सं० पृ० ८०।
४ कुंभनदास पद संग्रह पृ० ११ पद ८२—श्री लक्ष्मण गृह आजु बधाई।
प्रगट भए पूरन पुरुषोत्तम श्रीवल्लभ सुखदाई।
५ कुंभनदास पद संग्रह पृ० १५, पद ८१
प्रगटे श्री वल्लभ अवतार।
गोकुल पति प्रगटे श्री गोकुल सकल विश्व आधार।
सेवा भजन बताय निज जन को मेटी जन व्यौहार।
कुंभनदास प्रभु गिरिधर आय सबही उधारे वार।
६ सं० म० पृ० १९९ पद ९
पूरन ब्रह्म प्रगटे पुरुषोत्तम श्री वल्लभ सुखदाई।

स्वजनों का कल्याण किया।[1] वार्ताओं में महाप्रभु वल्लभाचार्य को ठाकुर जी का स्वरूप कहा गया है।[2]

किन्तु श्रीकृष्ण या ठाकुर जी से इस सम्प्रदाय के आचार्यों को स्वरूपित करने की परम्परा केवल वल्लभाचार्य तक ही सीमित नहीं रही अपितु उत्तरोत्तर इसका और अधिक प्रसार होता गया। संभवतः अष्टछाप की स्थापना के पश्चात् यह प्रवृत्ति और अधिक व्यापक दिखाई पड़ती है क्योंकि श्री वल्लभाचार्य जी के प्रति रचे गये अवतार या स्तुतिपरक पदों की अपेक्षा विट्ठलनाथ जी या उनके पुत्रों के प्रति अधिक पद लिखे गये विदित होते हैं।

इस सम्प्रदाय में इष्टदेव के अवतार होने के फलस्वरूप प्रायः विट्ठलनाथ आदि पुत्रों और पौत्रों को श्रीकृष्ण का अवतार माना गया।[3] साथ ही सम्प्रदायों की नाद या बिन्दु-परम्परा में मान्य श्री वल्लभाचार्य के वंशजों को वल्लभ का भी अवतार माना गया। कुम्भनदास के एक पद में कहा गया है कि सम्भवतः गुसाईं जी के रूप में पुनः श्री वल्लभ प्रकट हुए हैं। गूढ़ ज्ञान की अभिव्यक्ति और सेवारस का विस्तार इनके प्राकट्य का प्रमुख प्रयोजन है।[4]

## विट्ठलनाथ और गोपीनाथ

चौरासी वैष्णवन की वार्ता में विट्ठलनाथ जी कृष्ण के और गोपीनाथ

---

१ राग कल्पद्रुम भा० पृ० २११ पद १४।
श्रवनि मधु कल्मष नमन कृष्ण वल्लभ की मतिशुभगर गर्भरत्ने।
हनि मायावाद कहि परम भक्ति विदित निज दास मन पद्माकरे।

२ चौ० वा० वै० वा० पृ० ६४१ वार्ता २ ४।

३ अष्टछाप सं० २०१ वि० पृ० २ ६ पद० ९१।
सदा व्रज ही में करत विहार।
तन के नीप देव अब के प्रकटे दिवस्पर अवतार।
अब गोकुल में नन्द कुंवर अब वल्लभ राजकुमार॥
भाव चतुर्थ रुचि और दिखावत सेवामत शृंगार।
सुत स्वरूप गिरिधरन श्रीविट्ठल लीला के अनुसार॥
चतुर्भुज प्रभु सुख देत निवासी भक्तन कृपा अपार।
और नामा दास ने पृ० ५०३–५०४ पं० ८ श्रीविट्ठलजी के सातों पुत्रों को भी कृष्ण-स्वरूप माना है।
'विट्ठलेश सुत ठाकुर श्री गोवर्धन धर प्यारे।
य स्वान प्रगट विभु, भक्तन अवतारन तस बस मारये॥

४ कुम्भनदास पद संग्रह पृ० ११ पद ११ प्रगट भये फिर वल्लभ आर।
सेवारस विस्तार करन को गूढ़ ज्ञान सब प्रगट विचार॥

पद में स्पष्ट ही स्वामी विट्ठलनाथ जी को इस मत के प्रधान अर्चावतार श्री गोवर्द्धननाथ जी से समरूपित किया गया है। पुनः एक दूसरे पद में छीत स्वामी कहते हैं कि ठाकुर जी अपनी सेवा आप ही करते हैं, वे स्वयं भगवान हैं और उन्होंने स्वयंसेवक का भी रूप धारण किया है। वे अपना धर्म-कर्म जानते हैं और यथोचित मर्यादा का पालन करते हैं। इस प्रकार गिरिधरण श्री विट्ठल के सदृश भक्तवत्सल शरीर धारण किया करते हैं।[1] वे ही वल्लभनन्दन के रूप में पुनः आविर्भूत होकर वही रूप वही लीला तथा गोकुल-कृष्ण द्वारा चलाई हुई उसी रीति का प्रवर्तन करते हैं। जिन्होंने यशोदा को आनन्दित किया था वे ही पुनः प्रकट हुये हैं।[2] ये विट्ठलनाथ वेद-विदित पूर्ण पुरुषोत्तम हैं जिनकी महिमा वर्णनातीत है।[3] इस प्रकार वल्लभ सम्प्रदाय में इष्टदेव के अवतार की एक परम्परा सी दीख पड़ती है क्योंकि वल्लभाचार्य और विट्ठलनाथ के पश्चात् विट्ठलनाथ के सातों पुत्रों[4] को भी श्रीकृष्ण के अंशावतार या विभूतिस्वरूप का कतिपय पदों से ज्ञान होता है। इस सम्प्रदाय के चतुर्भुजदास ने सातों की संभवतः उपास्य आचार्य के रूप में एक साथ वन्दना की है।[5]

---

१. अपुन पै अपनी सेवा करत।
अपुन प्रभु आपुन सेवक है अपनो रूप धरत।
अपुन धर्म कर्म सब जानत मर्यादा अनुसरत॥
छीत स्वामी गिरिधरन श्रीविट्ठल भक्तवत्सल वपुधरत।
राग कल्पद्रुम भा० २ पृ० १७२ पद १८।

२. राग कल्पद्रुम भा० २ पृ० १८ पद ४।
श्री वल्लभ के नन्दन फिरि आए।
वेई रूप वेई फिरि लीला करत आपु मन भाए।
वेई फिर राज करत श्री गोकुल में रीति प्रकटाए॥
जे यशोमति की आनन्द दीन्हों सो फिरि अज में आए।
श्री विट्ठल गिरिधर पद अम्बुज गोविन्द उर में लाए॥

३. रूप स्वरूप श्री विट्ठल राय।
वेद विदित पूरन पुरुषोत्तम श्री वल्लभ गृह प्रकटे आय।
छीत स्वामी गिरिधरन श्री विट्ठल अगणित महिमा कही न जाय॥
रागकल्पद्रुम भा० २ पृ० २२५ पद ३।

४. विट्ठल सुत सहज श्री गोवर्धन धर प्यारे।
... ... ... ... ... ...
ये सात प्रभु विभु सकल जगतारन कर धन धारे।
भक्तमाल पृ० ५७७ छप्पय ८ है।

५. श्री गोकुल्य सदा सहज दयासागर लोचन सुरति रचि बढ़ाई।

